रेणानुभवितारूपेण एतेषामुपलम्भदशायामनुपलभम्दशायां च सदो पलभ्यते । एतेषांबहुत्वादित्यादि–किञ्च इमे प्राणादयः अनेके सन्ति तथाहि–अनेकावयवसंघातात्मकत्वाद्देहस्यानेकत्वम्, चक्षुः श्रोत्रादि भेदेनेन्द्रियाणामनेकत्वम्, मनोबुद्ध्यहंकारचित्तभेदेन मनसोऽनेकत्वम्, प्राणापानादि भेदेन प्राणस्यानेकत्वम्, ज्ञानभेदेन च बुद्धेरनेकत्वम् सिद्धयति किन्तु आत्मा सदैक एवेति भिद्यते आत्मा देहादिभ्यः ।

आमो०—श्रीमद् यामुनाचार्यस्वामी ने आत्मसिद्धि नामक ग्रन्थ में देहात्मवाद आदि सभी अहमर्थव्यतिरिक्त आत्मवादियों के मत का अलग-अलग खण्डन किया है । किन्तु प्रस्तुत ग्रन्थ में ग्रन्थ विस्तार के भय से उन सभी युक्तियों को उपस्थित न करके ऐसी तीन युक्तियों को उपस्थित किया गया है, जिनसे आत्मा की देहादि से भिन्नता सिद्ध हो जाती है । वे युक्तियाँ निम्न प्रकार की हैं–

१–आत्मा की सदा 'मैं-मैं' इस रूप से प्रतीति होती है जब की देहादिक की 'यह देह है, ये इन्द्रियां हैं' इत्यादि प्रतीतिय में 'यह–यह' इस रूप से प्रतीति होती है। फलतः अहंकारगोच आत्मा इदंकार गोचर देहादि से भिन्न सिद्ध होता है । किञ्च दे 'मेरादेह, मेरी इन्द्रियाँ, मेरे प्राण इत्यादि रूप से आत्मा प्रतीत होतेहैं, और आत्मा उनके आश्रय रूप से । इसलिये आत्मा देहादि से भिन्न सिद्ध होता है ।

२–देहादिक की सर्वदा प्रतीति नहीं होती है । अ

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

जाग्रत अवस्था में ही 'मैं मोटा हूं, मैं देख पतला हूं' इत्यादि अनुभवों के माध्यम से मोटा पतला होने वाले के रूप में प्रतीति होती है, किन्तु सुषुप्तिकाल में उनको उस तरह से प्रतीति नहीं होती है। किन्तु आत्मा की तो सदा ही उपलब्धि होती है। सोकर जगने वाला व्यक्ति अनुभव करता है मैं सुख पूर्वक सोया। इस प्रतीति में वह सुषुप्ति काल में सुख पूर्वक रहने वाले आत्मा का परामर्श करता है। अतएव कदाचित् भासमान देहादि से सर्वदाभासमान आत्मा की भिन्नता सिद्ध होती है।

अथवा-एतेषां कदाचिद्भासमानत्वात् इत्यादि वाक्य का अभिप्राय है कि जननमरणशील होने के कारण देह की कभी उप-लब्धि होती है और कभी उपलब्धि नहीं होती है, इसी तरह चक्षुः श्रोत इत्यादि रूप से उपलब्ध होने वाली इन्द्रियों की अन्धे अथवा बधिर हो जाने पर उपलब्धि नहीं होती है, संकल्प विकल्प के साधन रूप से उपलब्ध होने वाला मन्त्र भी कभी मूढा इत्यादि की अवस्थाओं में उस प्रकार से नहीं उपलब्ध होता है, उच्छ्वास एवं निश्वास के रूप में नासिका एवं मुख से रेचित होने वाला प्राण भी बेहोशी की अवस्था में नहीं उपलब्ध होता और जाग्रत अवस्था में रूप रसादि के साक्षात्कार के साधनरूप उपलब्ध होने वाला ज्ञान भी सुषुप्ति आदि की बेला में (जब विषयों का ग्रहण नहीं होता है) नहीं उपलब्ध होता। किन्तु आत्मा नित्य है, वह जनन मरण शील नहीं है। इन्द्रियों का

...ंश,

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

व्याघात हो जाने पर आत्मा अनुभव करता है कि-पहले मैं चक्षु: श्रोत आदि इन्द्रियों से युक्त था किन्तु अब अन्धा या बहरा हो गया हूँ, पहले मेरा मन प्रसन्न था किन्तु इस समय कुछ भी पता नहीं चलता है। बेहोशी की अवस्था में तो मैं प्राण हीन हो गया था किन्तु इस समय मेरे प्राण फिर आ गये हैं, पहले मुझे ज्ञान हो गया था किन्तु अब वह नष्ट हो गया है, इत्यादि प्रकार से अनुभव करने वाले के रूप से इन सबों की उपलब्धि तथा अनुपलब्धि के भी हालत में आत्मा को उपलब्धि होती रहती है। इस तरह आत्मा को शरीर आदि से विलक्षणता को सिद्धि होती है।

३-एतेषां बहुत्वादित्यादि--आत्मा की शरीरादि से भिन्नता को सिद्धि के लिये अन्तिम युक्ति को प्रस्तुत करते हुये ग्रन्थकार कहते हैं-कि ये शरीर आदि अनेक हैं तथा आत्मा एक है। हस्त पाद आदि अवयवों का समुदाय शरीर है, अतएव अनेक अवयवात्मक होने के कारण शरीर की अनेकता की सिद्धि होती है। चक्षु, श्रोत्र, त्वक, आदि के भेद से इन्द्रियां भी अनेक हैं मन, बुद्धि, अहङ्कार तथा चित्त नामक दशा भेद के कारण मन की अनेकता सिद्ध होती है, प्राण अपान आदि के भेद से प्राण को अनेकता सिद्ध होती है, तथा प्रत्यक्ष, अनुमान आदि के भेद से ज्ञान को अनेकता सिद्ध होती है; किन्तु आत्मा तो एक है। उसमें किसी प्रकार का भेद नहीं है। अतएव अनेक शरीर

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

आदि से एक आत्मा भिन्न सिद्ध होता है ।

ननु 'तर्काप्रतीष्ठानात्' इति सूत्रबलेन ज्ञायते यत् केवलेन तर्केण सिद्धं वस्तु सुप्रतिष्ठितं न भवतीति चेदाह—

प्रश्न उठता है कि 'तर्काप्रतिष्ठानात्' ( शा०मी० २।१।) इस सूत्र के द्वारा ज्ञात होता है कि केवल तर्क के द्वारा सिद्ध वस्तु सुप्रतिष्ठित नहीं होता है । तो इस प्रश्न का उत्तर देते हुए ग्रन्थकार कहते हैं—

**७—एतासां युक्तीनां बाधसम्भवेऽपि शास्त्रबलेन आत्मा देहादि—विलक्षणः सिद्धयति ।**

अनु०—इन युक्तियों का बाध संभव होने पर भी शास्त्र के द्वारा आत्मा देहादि से विलक्षण सिद्ध होता है ।

छा०तो०—न हि सर्वासां युक्तीनां बाधो युक्त्यन्तरेण संभवति । प्रमाणप्रतिकूलानामेव युक्तीनां बाधः प्रमाणानुकूलास्त्वबाधिता एव । उपर्युक्ता युक्तयः प्रमाणानुकूलास्सन्ति एव तासां बाधो न संभव इति अपिना ज्ञायते । यदि कथञ्चित् तासां बाधोऽपि संभवेत्तदा [illegible]स्त्राण्येवात्मनः शरीरादिभ्यो वैलक्षण्यसाधने समर्थानि सन्ति ।

तथाहि— 'पञ्चविंशो ह्यात्मा, इत्यादिकाः श्रुतयः—पञ्चविंश-[illegible]ो जीवः (साम र० १०१ )

[illegible]भूतानिच कवर्गेण चवर्गेणेन्द्रियाणि च,

---

[illegible]भेद—७ एवं युक्तीनां बाधसम्भावनायामपि शास्त्र बलेनात्मादेहादि विल-क्षणः सिध्यति ।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

टवर्गेण तवर्गेण ज्ञानगन्धादयस्तथा। (पक्ष० पु०उ०ख० २२५ ।२५)
मनः पकारेणैवोक्तं फकारेणत्वहंकृतिः ॥
वकारेण भकारेण महान् प्रकृतिरुच्यते ॥२६॥
आत्मा तु स मकारेण पञ्चविंशः प्रकीर्तितः ॥
यः परः प्रकृतेः प्रोक्तः पुरुषः पञ्चविंशकः ॥२७॥
स एव सर्वभूतात्मा नर इत्यभिधीयते ॥
आत्माशुद्धोऽक्षरः शान्तो निर्गुणः प्रकृतेः परः।
प्रवृद्ध्यपचयौनास्य एकस्याखिलजन्तुषु।
पिण्डः पृथग्यतः पुंसः शिरः पाण्यादिलक्षणः
ततोऽहमिति कुत्रैतां संज्ञां राजन्करोम्यहम् ॥
किं त्वमेतच्छिरः किन्नु शिरस्तव तथोदरम्
किमु पादादिकं त्वं वै तवैतत् किं महीपते।
समस्तावयवेभ्यस्त्वं पृथग्भूतो व्यवस्थितः
कोऽहमित्येव निपुणो भूत्वा चिन्तय पार्थिव !
पञ्चभूतात्मके देहे देही मोह तमोवृतः
अहंममेतदित्युच्चैः कुरुते कुमतिर्मतिम्
आकाशवायवग्निजलपृथिवीभ्यः पृथक्स्थिते।
अनात्मन्यात्मभावं वा कः करोति कलेवरे।'

इत्यादिकाः स्मृतयश्च आत्मानं शरीरादिभ्यो विलक्षणं … साधयन्ति।

अमो०—सभी युक्तियों का किसी दूसरी युक्ति से बाध संभव … हो; ऐसी बात नहीं है। जो युक्तियां शास्त्रानुकूल होती हैं उनका

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

बाध नहीं होता है; शास्त्रप्रतिकूल युक्तियों का ही बाध होता है। उपर्युक्त वाक्य में उपस्थापित युक्तियाँ शास्त्रानुकूल हैं; अतएव उनका बाध संभव नहीं है, फिर भी यदि कोई तार्किक युक्त्याभासों के द्वारा उन युक्तियों को बाधित ही कर दे; तो भी कोई बात नहीं है। शास्त्रीय प्रमाणों के द्वारा भी आत्मा देह आदि से भिन्न सिद्ध होता है । वे शास्त्रीय प्रमाण इस तरह के हैं—

'पञ्चविंशत्तमोजीवः (सामर० १०१ + श०प०ब्रा०१०।१.२।८ ) अर्थात् जीवात्मा चतुर्विंशति तत्त्वात्मिका प्रकृति से भिन्न पचीसवां तत्त्व है। 'पंचविंश आत्मा (श०प०ब्रा०१०।१।२।८) चौविस तत्वों से अतिरिक्त पचीसवां तत्त्व आत्मा है। ये दोनों श्रुतियां प्राकृतिक शरीर आदि से आत्मा को भिन्न सिद्ध करते हैं । तथा—

कवर्ग के ( पाँच अक्षरों द्वारा पञ्चमहाभूत, चवर्गके ( पांच-अक्षरों) द्वारा पाँच इन्द्रियाँ टवर्ग के द्वारा (पांच प्रकार के रूपादिका) ज्ञान, तथा तवर्ग के द्वारा ( पाँच प्रकार के रूप रसादि) विषय; पकार के द्वारा मन तथा फकार के द्वारा अहंकार का अभिधान होता है, बकार तथा भकार के द्वारा क्रमशः महान् और प्रकृति कहे जाते हैं और वह ( प्रसिद्ध ) आत्मा तो मकार के द्वारा अभिहित होता है; जो प्रकृति से परे है। वह जीव पच्चीसवां तत्त्व है। वही सभी भूतों की आत्मा होने से नर कहलाता है। अकेला ही वह आत्मातत्त्व सभी जीवों में विद्यमान रहता है, तथा उसके आकार में कोई वृद्धि अथवा ह्रास नहीं होता है। चूँकि

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

शिर, हाथ आदि ( अवयवों के संघात ) स्वरूप शरीर से आत्मा भिन्न है अतएव हे राजन् इन सबों में से किस को मैं अहम् (आत्मा) शब्द से अभिहित करूँ ? किन्तु ये शिर तथा उदर तो तुम्हारे है । क्या तुम ये पैर इत्यादि अंग हो अथवा ये तुम्हारे हैं ? तुम इन सभी अंगों से अलग हो अतएव राजन् कुशलता पूर्वक यह बिचार करो कि तुम कौन हो ? मोहान्धकाराच्छन्न शरीरी दुर्बुद्धि के कारण ही पांचभौतिक शरीर में अहंकार और ममकार की बुद्धि अत्यधिक करता है । पृथिवी, जल, तेज, वायु एवं आकाश इन सबों से उत्पन्न आत्मव्यतिरिक्त अनात्मा शरीर में आत्मा को बुद्धि कौन कर सकता है ?

ये सभी स्मृति वाक्य भी आत्मा को शरीरादि से भिन्न सिद्ध करते हैं ।

८–अजडत्वं नाम-ज्ञानमन्तरापि स्वतोभासमानत्वम् ।

अनु०–ज्ञान के विना भी स्वयं प्रकाशित होते रहने को (आत्माका) अजडत्व कहते हैं ।

छा०तो०–अनन्याधीनप्रकाशमानतैवाजडता । यथा दीपः स्वेतरान् घटपटादीन् प्रकाशयन्नपि स्वयमेवात्मानं प्रकाशयति, प्रकाशाय दीपकान्तरं नापेक्षते एवमेवात्मापि सर्वेषां विषयाणां व्यवहार हेतुस्सन् स्वयमेवस्वव्यवहारहेतुः । 'हृद्यन्तर्ज्योतिः पुरुषः' (बृ०६।३।७) 'आत्मा ज्ञानमयः' इत्यादिताः श्रुतयः स्मृतयश्च

पाठभेद–८ अजडत्वंनाम ज्ञानेन विना स्वयमेव प्रकाशमानत्वम् ॥

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

आत्मनः ज्ञानमयत्वं स्वयंप्रकाशमानत्वञ्च साधयन्ति।

आमो०—स्वाधीन प्रकाश वाला होना ही आत्मा की अजड़ता। जैसे दीपक घट-पट आदि अपने विषय भूत सभी वस्तुओं को प्रकाशित करता है। किन्तु अपने प्रकाश ( व्यवहार ) के लिए प्रकाशक दूसरे दीपक आदि की अपेक्षा नहीं करता है। वह अपना प्रकाश स्वयं कर लेता है, उसी प्रकार यह आत्मा भी स्वेतर समस्त विषयों के व्यवहार ( प्रकाश ) का कारण होते हुए भी अपने को स्वयं प्रकाशित कर लेता है। अपने प्रकाश के लिए उसे किसी दूसरे ज्ञान की आवश्यकता नहीं होती है।

'हृद्यन्तर्ज्योतिः पुरुषः' ( बृ० ६।३।७ ) अर्थात् हृदय के भीतर प्रकाश स्वरूप पुरुष ( जीवात्मा ) विद्यमान् है, 'आत्मा ज्ञानमयोऽमलः' आत्मा ज्ञान स्वरूप एवं सभी प्राकृतिक दोषों से रहित है। ये सभी वाक्य आत्मा को ज्ञानस्वरूप तथा स्वयं प्रकाश बतलाते हैं।

मू०—६—१० आनन्दरूपत्वञ्च सुखरूपत्वम्। प्रबुद्धोत्थितस्य 'सुखमहमस्वाप्स' मिति परामर्शदर्शनात् [illegible] अपि आत्मा भवति।

[illegible]नु०—आत्मा का सुखस्वरूप होना ही उसकी सुख स्वरूपता

पाठभेद ९—आनन्दरूपत्वं सुखस्वरूपत्वं,

पाठभेद १०—प्रबुद्ध सुखमहम स्वाप्समिति प्रति सन्दधातीति-[illegible]भवति।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

है। सोकर जगा हुआ पुरुष यह प्रतिसंधान करता है कि 'मैंने सुख पूर्वक सोया' इससे आत्मा की सुखस्वरूपता ज्ञात होती है।

छा० तो०-आत्मनः सुखरूपत्वया तस्यानन्दस्वरूपत्वम्। स्वभावत एवानुकूलप्रतीयमानता हि आत्मनः सुखरूपत्वे प्रमाणम् अनुकूलं ज्ञानं सुखमित्याहुरप्याकरग्रन्थेषु। सुप्तोत्थितः पुरुषः परामृशति-'सुखमहमस्वाप्सम्' इति। सुषुप्तौ कस्यचन विषयस्य ग्रहणं नाहि भवति आत्मैव सुखरूपेणावभासते। तदेव सुप्तोत्थितः स्मरति। आह च तथा-

'अनुकूलं सुखं दुःखं प्रतिकूलमिति स्थिते।
स्वात्मा स्वस्यानुकूलोहि आत्मसाक्षिक एव सः।"
अतएव सुखरूप एवात्मा।

न च 'सुखमहमस्वाप्सम्' इति प्रत्यभिज्ञा वाक्यस्य इदानीं यथा सुखी तथाऽहमस्वाप्सम्' इत्यर्थः करणीयः 'मन्दमगच्छम्' 'मधुरमगायम्'इत्यादिप्रतिपत्तीनामर्थस्य तुल्यत्वात् अस्यपि प्रतिपत्तेरर्थस्य। अस्यैवार्थस्य समर्थनं कुर्वन्तः श्रीभाष्यकारा अप्याहुः-एवंहि सुप्तोत्थिस्य परामर्शः सुखमहमस्वाप्समिति। अनेनप्रत्यवमर्शेण तदानीमप्यहमर्थस्यैवात्मनः, सुखित्वं, ज्ञातृत्वं च ज्ञायते। 'आश्चर्यवत् पश्यति कश्चिदेनम्' ( भ० गी० २।२९ 'ज्ञानानन्दमयस्त्वात्मा, ज्ञानानन्दैकलक्षणम्' इत्यादिकाः स्मृतयश्च आत्मनो ज्ञानानन्दमयत्वं प्रतिपादयन्ति।

[stained]-आमनः प्रकृतेः परत्वासिद्ध्या देहात्मवादस्यखण्डः

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

नम् तस्याजडत्वानन्दत्वसिद्ध्या च जडात्मवादस्य निराकरणम संजातम् ।

आमोदः–आत्मा का सुखस्वरूप होना ही उसकी आनन्द-रूपता है । आत्मा को सुख स्वरूप इसलिए मानना पड़ता है कि वह स्वभाव से ही अनुकूल प्रतीत होता है । वस्तु का अनुकूल रूप से प्रतीत होना है उसकी सुखरूपता है । आकरग्रन्थों में भी अनुकूल ज्ञान को सुख कहा गया है ।

चूँकि सोकर जगा हुआ पुरुष यह परामर्श करता है कि मैंने सुख पूर्वक सोया' इससे ज्ञात होता है कि आत्मा सुखस्व-रूप है । क्योंकि सुषुप्तिकाल में विषयों का तो ग्रहण होता नहीं है अतएव उस समय आत्मा ही सुखरूप से प्रतीत होता है और जगने पर सोने वाला पुरुष उसी का सुखरूप से स्मरण करता है । कहा भी गया है कि-अनुकूलमित्यादि अर्थात् 'सुख अनुकूल होता है तथा दुख प्रतिकूल, यह निश्चित है । अतएव अपना आत्मा अनुकूल रूप से ही प्रतीत होता है यह सबों का स्वात्मानुभव है ।' इस तरह सिद्ध होता है कि आत्मा सुख स्वरूप ही है ।

यहां पर यदि कोई यह शंका करे कि 'जिस तरह मैं इस समय सुखी हूँ, उस तरह मैंने सोया' यही 'सुखमहमस्वाप्सम्' इस परामर्श वाक्य का अर्थ है तो इस तरह की शंका उचित नहीं होगी; क्योंकि जिस तरह 'मन्दमगच्छम् इस

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

प्रतीति वाक्य का अर्थ होता है मैं 'धीरे-धीरे चला।' इस वाक्य में प्रतीयमान मन्दता गमनकालिक है कथनकालिक नहीं। अथवा 'मधुरमगायम्' अर्थात् 'मैंने मधुर गाया।' इस वाक्य में प्रतीयमान माधुर्य गानकालिक है, कथन कालिक नहीं; उसी तरह 'सुखमहमस्वाप्सम्' इत्यादि अनुभूतियों में प्रतीयमान सुख स्वापकालिक ही है, परामर्शकालिक नहीं।

आत्मा की सुखरूपता का समर्थन करते हुए श्रीभाष्यकार कहते हैं—सो कर जगने वाला पुरुष परमर्श करता है कि मैंने सुख पूर्वक सोया। इस परामर्श के द्वारा सुषुप्तिकाल में भी आत्मा के ही सुखित्व एवं ज्ञातृत्व धर्म ज्ञात होते हैं।

'आश्चर्यवत् पश्यति कश्चिदेनम्' कोई इस आत्मा को अत्यन्त अनुकूल होने के कारण आश्चर्य पूर्वक साक्षात्कार करता हैं।

'ज्ञानानन्दमयस्त्वात्मा' अर्थात् आत्मा ज्ञानमय एवं आनन्दमय है। 'ज्ञानानन्दैकलक्षणम्, अर्थात् आत्मा केवल ज्ञानस्वरूप एवं आनन्दस्वरूप है; इत्यादि स्मृतियाँ आत्मा को ज्ञाना... मय बतलाती हैं।

इस तरह आत्मा के प्रकृति से परे ( उत्कृष्ट ) सि... से देहात्मवाद का खण्डन तथा आत्मा के अजड एवं ... स्वरूप सिद्ध होने से जड़ात्मवाद का खण्डन हो गया ... विद्वान आत्मा का स्वरूप पाषाणवत् जड मानते है। ... में आत्मा का गुण ज्ञान असाधारण होने पर भी आ... आत्मा के ज्ञानानन्दस्वरूप सिद्ध हो जाने से नै...

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

जड़ात्मवाद अप्रामाणिक सिद्ध होता है ।

११–नित्यत्वं नाम–सदावर्तमानत्वम् । १२–सदावर्तते चेज्जन्म मरणेकथं भवतइति चेत् देहसंबन्धोजन्म देहवियोगो मरणम् ।

अनु०–सर्वदा (भूत, भविष्यत् एवं वर्तमान इन तीनों कालों में ) आत्मा की सत्ता का रहना ही उसकी नित्यता है । यदि कोई कहे–यदि आत्मा सर्वदा रहता है तो उसके जन्म और मरण कैसे होते हैं ? तो इसका उत्तर है कि देह का सम्बन्ध होना ही उसका जन्म है और देह का वियोग होना ही उसका मरण कहलाता है ।

छा० तो०–त्रिकालवर्तित्वमेव नित्यत्वम् । सर्वदा वर्तते आत्मा, अतएव नित्यः । 'न जायते म्रियते वा विपश्चित्' (कठो०-२।१८) 'नित्यो नित्यानां' (गुह्यका० ७१) 'अजो नित्यः शाश्वतोऽयंपुराणो' (कठो० २।१८+भ०गी०२.२०+भव सं० २।३६ ) इत्यादिका श्रुतयो हि आत्मनो नित्यत्वं प्रतिपादयन्ति । नन्वात्मनो नित्यत्वस्वीकारे 'प्रजापतिः प्रजा असृजत' ( ता० ब्रा०१६ । ४।१ ) सन्मूलाः सोम्येमाः सर्वाः प्रजाः सदायतनाः सत्प्रतिष्ठाः (छा०६।८।४,६) 'यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते, येन जातानि जीवन्ति, यत्प्रयन्त्यभिसंविशन्ति' (तैत्ति० ३।१) 'यतः प्रसूता जगतः प्रसूती तोयेन जीवान् विससर्ज भूम्याम् । (महा०ना० १।४) इत्यादिकाः

भेद–११, नित्यत्वं सर्वकालवर्तित्वम् ।
१२–सर्वकालसत्वे जन्ममरणाद्युपपत्तिः कथमितिचेन्न जन्म देह सम्बन्धो मरणं देहवियोगः ।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

जीवस्य जन्ममरण प्रतिपादिकाः श्रुतयो वाध्येरन् । इति चेन्न । आत्मनो देह संबन्धस्यैव जन्मनाभिहितत्वात्, देहवियोगस्य च मरणशब्देनाभिधीयमानत्वात् । तथा च स्मृतिः -प्रकृतिं पुरुषञ्चैव विद्ध्यनादी उभावपि' ( भ० गी० १३।२-२० ) किञ्च आत्मनः सर्वदा सद्‌भावे सृष्टेः प्राक् प्रलयकाले सदेव सोम्येदमग्र आसी-देकमेवाद्वितीयम्' इत्यादिना ब्रह्मण एव एकत्वावधारणं विहन्येदि-तिचेत् न । प्रलयकाले नामरूपविभागानर्हसूक्ष्मचिदचिद्विशिष्टस्य परंब्रह्मण एव सत्त्वात् एकत्वावधारणस्योपपत्तेः ।

आमोदः—भूत भविष्यत् एव वर्तमान इन तीनों कालों में सत्ता का पाया जाना ही आत्मा की नित्यता है, आत्मा चूंकि इन तीनों काल में रहती है अतएव नित्य है । 'न जायते म्रियते वा विपश्चित्' जीवात्मा न तो कभी उत्पन्न होता है और न तो कभी मरता है ।' वह श्रुति जीव के जन्ममरणाविषयत्व का प्रतिपादन करती है । 'नित्यो नित्यानाम्' अर्थात् परमात्मा नित्य जीवों से भी बढ़कर नित्य है । यह श्रुति जीवों को नित्य एवं अनेक बतलाती है । इसी तरह 'अजोनित्यः शाश्वतोऽयं पुराणो' अर्थात् यह आत्मा अजन्मा, नित्य, शाश्वत तथा प्राचीन है' इत्यादि स्मृतियाँ भी आत्मा को नित्य बतलाती हैं ।

शंका-आत्मा को नित्य मानने पर आत्मा के जन्म मरण आदि का प्रतिपादन करने वाली श्रुतियाँ तथा स्मृतियाँ व्यर्थ हो जायेंगी; क्योंकि जो नित्य होगा उसका जन्म मरण कैसे

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

संभव है ? आत्मा के जन्म-मरण आदि का प्रतिपादन करने वाली श्रुतियां निम्न हैं-'प्रजापतिः प्रजा असृजत' अर्थात् प्रजापति ने प्रजाओं की सृष्टि की। 'सन्मूला०' इत्यादि-हे सोमरसपानार्ह श्वेतकेतो! इन सारी प्रजाओं का मूल, आश्रय और आधार सत् शब्द वाच्य परमात्मा ही है। इस श्रुति में प्रजाओं का (मूलकारण) परमात्मा को बतलाकर प्रजाओं को परमात्मा से जन्य बतलाया गया है यतो वा० इत्यादि श्रुति बतलाती है कि जिस परमात्मा से ये सभी भूत उत्पन्न होते हैं उत्पन्न होकर जिसके द्वारा जीते हैं; प्रलयकाल में जिसमें प्रवेश करके मोक्ष को प्राप्त कर लेते है। ये श्रुतियां परमात्मा से सभी भूतों ( जीवों ) की उत्पत्ति आदि को बतलाती है। जिससे जगत् की सारी प्रजा उत्पन्न हुई और जो जलों के द्वारा जीवों को पृथिवी पर उत्पन्न कर दिया। ये सभी श्रुतियां जीवों की उत्पत्ति आदि का प्रतिपादन करती हैं।

तो इस शंका का समाधान करते हुए ग्रन्थकार कहते हैं कि जीव नित्य है श्रुति जो उनके जनन-मरण का प्रतिपादन करती हैं वह जीव के देह सम्बन्ध संयोग तथा विप्रयोग रूप है। जीव के देह सम्बन्ध को उसका जन्म तथा देह संयोग विप्रयोग को उसका मरण कहा गया है। अतः कोई आपत्ति नहीं।

किञ्च आत्मा का नित्य होने के कारण सर्वदा सद्भाव स्वीकार करने पर उसकी सत्ता सृष्टि से पहले प्रलयकाल में

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

भी स्वीकार करनी पड़ेगी; किन्तु 'सदेव सोम्येदमग्र आसीत्' अर्थात् हे सोमरस पानार्हं श्वेतकेतो ?यह सम्पूर्ण जगत् सृष्टि से पूर्व सद्रूप ही था। वह सत् शब्द वाच्य परंब्रह्म ही अकेला और अद्वितीय ( जगत् के अभिन्न निमित्तोपादान कारण ) रूप से था। इस श्रुति में प्रलयकाल में सत् शब्द वाच्य परंब्रह्म की सत्ता बतलाकर अन्ययोगव्यावर्तक एवकार के द्वारा तद् व्यतिरिक्त सभी वस्तुओं का अभाव निर्धारण किया गया है। जीव को नित्य मानने पर इस श्रुति द्वारा ब्रह्म का एकत्वावधारण उपपन्न नहीं हो पायेगा।

समाधान–प्रलयकाल में भी जीव और प्रकृति दोनों रहते हैं–क्योंकि 'प्रकृतिं पुरुषं चैव विद्ध्यनादी' अर्थात् प्रकृति तथा जीव दोनों को अनादि समझो। इस वाक्य में प्रकृति और पुरुष दोनों को अनादि बतलाया गया है। जो अनादि होता है वह अनन्त भी होता है। फलतः वह नित्य होता है। इस तरह जीव और प्रकृति दोनों नित्य हैं। अतएव ये दोनों प्रलयकाल में भी रहते हैं। किन्तु प्रलयकाल में ये नामरूप विभागानर्हं रूप रहते हैं और परंब्रह्म के विशेषण रूप से रहते हैं। इन दो से विशिष्ट परमात्मा के एक होने के कारण श्रुति का एकत्वावधारण युक्तियुक्त है–

१३–अणुत्वं कथमितिचेत् ? १४-हृदयप्रदेशादुत्क्रमण

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

गच्छत्यागच्छतिचेति शास्त्रे प्रतिपादनात् अणुरात्मा भवति ।

अनु०-जीव में अणुत्व की उपपत्ति कैसे होती है ? ( यदि कोई यह पूछे ) तो ( इसका समाधान है कि ) शास्त्रों में प्रतिपादन किया गया है कि जीव ( देह त्याग के समय ) हृदय प्रदेश से उत्क्रमण करता है, लोकान्तरों में जाता है तथा (जन्म ग्रहण करने के लिए लोकान्तरों से ) आता है , अतएव आत्मा अणुपरिमाण वाला सिद्ध होता है !

छा० तो०-नन्वात्माऽजडोज्ञानानन्दैकस्वरूपो नित्य इति प्रतिपादितः तथा विधस्यात्मनो विभुत्वे सम्भवति कथमणुत्वमिति चेदुच्यते । शास्त्राणि जीवस्य हृदयप्रदेशादुत्क्रमणं, लोकान्तरेषु-गमनम्, लोकान्तरादागमनम् प्रतिपादयन्ति । तथाहि-'हृदिह्येषा-त्मा' ( प्र० उ० ३।६ ) इति हृदय प्रदेशेजीवस्यनिवासम्, 'प्रद्यो-तेनैव आत्मा निष्क्रामति चक्षुषो वा मूर्ध्नो वा, अन्येभ्योवाशरीर-देशेभ्यः' ( वृ० ६।४।२ ) इति श्रुतिः जीवस्य हृदयप्रदेशादुत्क्रम-णम्, 'ये वै केचास्माल्लोकात्प्रयन्ति चन्द्रमसमेवते सर्वेगच्छन्ति (कौ० त० १।२ ) इत्यादिकाः श्रुतयः जीवस्य चन्द्रादिलोकेषु गमनम्; 'तस्माल्लोकात् पुनरेत्यस्मै लोकाय कर्मणे' ( वृ० उ० ४।

पाठभेद १३-अणुत्वं कथमितिचेत् ।

पाठभेद १४-हृदय प्रदेशादुत्क्रमण गमनागमनानां शास्त्रेणोक्तत्वाद-णुत्वं भवति ।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

४।६ ) इत्यादिकाः श्रुतयो जीवस्य लोकान्तरादागमनं प्रतिपादयन्ति वेदान्तशास्त्रञ्च भ्रमादिदोषरहितमित्येतेषां श्रुतिवाक्यानां निर्विरोधनिर्वाहायात्मनोऽणुत्वमवश्याभ्युपेयम् । विभ्वात्मनि उत्क्रान्ति गत्यागत्यादिक नहि सम्भवतीति । सूत्रकारोऽपि-'उत्क्रान्तिगत्यागतीनाम् ( शा०मी० २।३।२०। ) इत्यादिना जीवस्याणुत्वं साधयति ।

किञ्च-एषोऽणुरात्मा चेतसा वेदितव्यः ।' (मु० उ० ३।१।९) बालाग्रशत भागस्य शतधाकल्पितस्य च भागो जीवः सविज्ञेयः सच न त्यायकल्प्यते ( श्वे० ५।९ ) 'आराग्रभागो ह्यवरोऽपिदृष्टः इत्यादिकाः श्रुतयः-'स्वरूपमणुमात्रं स्याज्ज्ञानानन्दैक लक्षणम् । त्रसरेणु प्रमाणस्ते रश्मिकोटिविभूषिताः ॥' इत्यादिकाः स्मृतयश्च जीवस्याणुत्वं साक्षाद् वदन्ति ।

अमोद—प्रश्न यह उठता है कि पहले आत्मा को अजड़ ज्ञानान्देकस्वरूप तथा नित्य प्रतिपादित किया जा चुका है। इस तरह के आत्मा को विभु परिमाण वाला ही मानना चाहिये जैसा कि नैयायिक विद्वान् स्वीकार करते हैं, अतएव उस आत्मा का अणुत्व कैसे उपपन्न हो सकता है ? तो इसका उत्तर देते हुये ग्रन्थकार कहते हैं कि, आत्मा को अणु परिमाण वाला स्वीकार करने के अनेक हेतु हैं।

१-सभी पुरुषों में पाये जाने वाले भ्रम, प्रमाद आदि दोषों से रहित शास्त्रों में बतलाया गया है कि, आत्मा हृदय प्रदेश में रहता है, वह शरीरत्याग करके चन्द्रादिलोकों में जाता है और

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

पुनः लोकान्तरों से इस लोक में आता है। यह सभी कर्म तभी संभव है, जब कि आत्मा को अणु परिमाण वाला माना जाय। आत्मा को विभु मानने पर शास्त्रों के इन प्रतिपादनों का विरोध होगा।

आत्मा के गत्यागति आदि के प्रतिपादक शास्त्र इस प्रकार हैं–'हृदि ह्येषआत्मा' अर्थात् यह आत्मा हृदय प्रदेश में ही रहता है। यह श्रुति आत्मा का निवास स्थान हृदय प्रदेश को ही बतलाती है। 'तेनप्रद्योतेनैष आत्मा निष्क्रामति चक्षुषो वा मूर्ध्नोवा अन्येभ्यो वा शरीरेभ्यः' अर्थात् देह त्याग के समय जीव उसी प्रकाश के सहारे, नेत्रों से, अथवा शिरोभाग से, अथवा शरीर के किसी अन्यमार्ग से, शरीर से निकलता है। यह श्रुति हृदय प्रदेश से आत्मा के निष्क्रमण को बतलाती है, 'ये वै केचास्माल्लोकात् प्रयन्ति चन्द्रमसमेव ते सर्वे गच्छन्ति। अर्थात् जो कोई भी जीव इस लोक से प्रयाण करते हैं, वे चन्द्रलोक में ही जाते हैं।' यह श्रुति जीवों के लोकान्तरों में गमन का प्रतिपादन करती है। 'तस्माल्लोकात् पुनरेत्यास्मै लोकाय कर्मणे' अर्थात् फिर (पुण्यों के समाप्त हो जाने पर) उस लोक से इस मर्त्यलोक में वे जीव अपने कर्मों का फल भोगने के लिये आते हैं'। यह श्रुति जीवों का लोकान्तर से आगमन का प्रतिपादन करती है।

इन श्रुतियों के निर्विरोध निर्वाह के लिये आत्मा को अणु ही मानना चाहिये। विभु आत्मा में गमना–गमन संभव नहीं

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

है, क्योंकि विभु होने के कारण तो वह स्वयं सर्वत्र व्यापक होगा, उसका गमनागमन कहीं पर कैसे संभव होगा ?

किञ्च-एषोऽणुरात्मा चेतसा वेदितव्यः' अर्थात् अणुपरिमाण वाला आत्मा मन के द्वारा ही जानने योग्य है। तथा "बालाग्र-शतभागस्य शतधा कल्पितस्य च। भागो जीवः स विज्ञेयः सचानन्त्याय कल्पते।" अर्थात् बाल के अग्रभाग को सौ भागों में विभक्त करने पर सौवें भाग को सौभागों में विभक्त करने पर जितना सूक्ष्म उसका एक भाग होता है, वही भाग जीव का जानना चाहिये वह आत्मा मुक्त अवस्था में अपने ज्ञान के द्वारा व्यापक हो जाता है। 'आराग्रमात्रो ह्यवरोऽपि दृष्टः' अर्थात् योगियों ने जीवात्मा का भी आर के अग्रभाग के समान सूक्ष्मरूप से साक्षात्कार किया है। इत्यादि श्रुतियां तथा स्वरूपमणुमात्रम्० इत्यादि० अर्थात् अणुपरिमाण वाले जीवात्मा का स्वरूप ज्ञानानन्द स्वरूप है। सूर्य की रश्मियों को करोड़ों की संख्या में विभूषित करने वाले त्रसरेणु हैं। इन स्मृतियों में आत्मा को अणु परिमाणक बतलाया गया है। इस तरह आत्मा का अणुपरिमाणकत्व सिद्ध होता है।

**१५–अणुर्भूत्वा हृदयप्रदेशमात्रे तिष्ठति चेत् सर्व शरीरे सुखंदुखं च कथमविशेषेणानुभवतीति चेत् ?**

---

पाठभेद–१५ नन्वणुर्हृदयदेशे तिष्ठति चेत् सर्वत्र शरीरे सुख दुःखे कथं भवतीतिचेन्न।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

१६–मणिद्युमणिदीपादीनां क्वचिदवस्थानेऽपि प्रभायास्सर्वत्रैक रूपेण व्याप्तिवज्ज्ञानस्य सर्वत्रैकरूपेण व्याप्त्या तदनुभवो न विरुद्ध्यते ।

अनु०–यदि आत्मा अणु परिमाण वाला होकर हृदय प्रदेश में रहता है तो सम्पूर्ण शरीर में समान रूप से सुख-दुख आदि की अनुभूति कैसे होती है ? तो ( इसका उत्तर है कि ) जिस तरह एक स्थान में रहने पर भी मणि सूर्य तथा दीपक आदि की प्रभा सर्वत्र समान रूप से फैलती है उसी प्रकार (हृदय प्रदेश में ) आत्मा के ज्ञान की व्याप्ति द्वारा से सम्पूर्ण शरीर में समान रूप से सुखादि के अनुभव में कोई विरोध नहीं है ।

छा० वो०–अत्राणुत्वविरोधा शंकते-यद्यात्मा अणुपरिमाणको हृदयमात्रप्रदेशवर्ती च वर्तते तर्हि केन प्रकारेण सः सम्पूर्णे शरीरे सुखादिकमनुभवतीति चेदुच्यते–मणिद्युमणीत्यादिकम् ।

इममर्थं भगवान् वादरायणः 'गुणाद्वालोकवत्' (शा० २।३।२६।) इति सूत्रेण स्पष्टं चकार। अस्य सूत्रस्याशयोऽस्ति यत्–यद्यपि आत्माऽणुपरिमाणकः अथापि सः स्वगुणेन ज्ञानेन द्वारा सम्पूर्णं शरीरं तथैव व्याप्नोति येन प्रकारेण एकदेशस्थितानां मणिद्युमणि दीपादीनां प्रभाऽनेक देशव्यापिनी भवति ।

आमोदः–नैयायिक विद्वान् आत्मा को अणुपरिमाण वाला नहीं स्वीकार करते हैं । वे आत्मा के अणुत्व का विरोध करते हुए कहते हैं–आत्मा को अणुपरिमाणक, तथा हृदय प्रदेशवर्ती

पाठभेद–१६ मणिदयुमणि दीपादीनामेकदेशस्थानां प्रभा यथा सर्वत्र व्याप्नोति, तथा ज्ञानं सर्वत्र व्याप्नोत्यतो न तद् भोग विरोधः ।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

मानने पर आत्मा के सम्पूर्ण शरीर में होने वाले सुख-दुख आदि का अनुभव कैसे सम्भव है ? वह तो केवल हृदय में ही सुखादि का अनुभव कर सकता है। नैयायिकों की इस शंका का अपनोदन करते हुए ग्रन्थकार कहते हैं-मणिद्युमणि इत्यादि-इस अर्थ का प्रतिपादन ब्रह्मसूत्रकार ने 'गुणाद्वालोकवत्' ( २।३।२६ ) सूत्र में किया है। इस सूत्र का अभिप्राय है कि-जिस तरह एक स्थान में रहने वाले मणि, सूर्य तथा दीपक की प्रभा अनेक स्थानों में फैलती है, उसी प्रकार अणुपरिमाणवाला आत्मा हृदय प्रदेश में रहकर भी अपने ज्ञान नामक गुण की व्याप्ति के द्वारा सम्पूर्ण शरीर में व्याप्त रहता है और सम्पूर्ण शरीर में होने वाले सुख आदि का अनुभव करता है।

चेदाह-

अथ स्यात् आत्मनो ज्ञानव्याप्त्या सम्पूर्णे शरीरे जायमानस्य सुखादिकस्यानुभवो संभवेन्नाम तथापि अनेकशरीरपरिग्रहं कुर्वतां सौभर्यादीनां अनेकेषु शरीरेषु सुखाद्यनुभवोन युज्यत इति यदि कोई यह कहे कि अणुपरिमाणक एक ही आत्मा शरीर के तत् अवयवों में होने वाले सुख आदि का अनुभव तो कर सकता है, किन्तु अनेक शरीरों को धारण करके तत्-तत् शरीरों में होने वाले सुख आदि का समानरूप से अनुभव जो सौभरि आदि योगिजन करते हैं वह आत्मा को अणुपरिमाणक तथा हृदयदेशवर्ती मानने पर संभव नहीं हैं; तो उसका उत्तर देते हुए ग्रन्थ-

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

कार कहते हैं-

१७-एकस्यैककालेऽनेकदेहपरिग्रहोऽपि ज्ञानव्याप्त्या ।

अनु०-(सौभरि आदि) एक ही आत्मा का एक ही समय में अनेक शरीरों का धारण भी ज्ञान की व्याप्ति के द्वारा संभव है।

छा० तो०-हृदयप्रदेशवर्ता अणुपरिमाणकोऽप्यात्मा समकालमेव बहूनि शरीराणि धृत्वा तेषु सर्वेषु शरीरेषु समानरूपेणव सुखादिकस्यानुभवं ज्ञानव्याप्त्या करोतीति सौभर्यादिषु दृश्यते । अयं भावो-यथा ज्ञानव्याप्त्याऽत्मा एकदेशवर्त्यपि शरीरस्य तत्तदवयवेषु जायमानं सुखादिकमनुभवति तथैव ज्ञानव्याप्त्या अनेकशरीरेष्वपि जायमानं सुखादिकं सः समानरूपेणाऽनुभवति ।

आमोदः-सौभरि आदि योगियों ने एक ही समय में अनेक शरीरों को धारण करके उन शरीरों में होने वाले सुख आदि का अपने ज्ञान की व्याप्ति के द्वारा समान रूप से अनुभव किया। कहने का अभिप्राय है कि, जिस तरह हृदयप्रदेशमात्र में रहने वाला अणुपरिमाणक आत्मा शरीर के सभी अवयवों में होने वाले सुखादि का अनुभव अपने ज्ञान की व्याप्ति के द्वारा करता है, उसी प्रकार ज्ञान की व्याप्ति के ही द्वारा अणुपरि[प]रिमाणक आत्मा अनेक शरीरों में जायमान सुखादि का अनुभव ही करता है।

पाठभेद १७-एकस्यैकाले अनेक शरीर परिग्रहश्च ज्ञान[व्या]प्त्या ।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

आत्मस्वरूप घटकमव्यक्तत्वं व्याकरोति-

१८-अव्यक्तत्वं नाम-घटपटादिग्राहकैश्चक्षुरादिभिरव्यङ्ग्यत्वम् ।

अनु०-घट-पट आदि ( विषयों के ) ग्राहक चक्षु आदि ( श्रोत्र, त्वक्, रसना एव घ्राण ) इन्द्रियों द्वारा अभिव्यक्त होने के योग्य न होना ही ( आत्मा की ) अव्यक्तता है ।

स० व्या०-यैः प्रमाणैश्च्छेदनादियोग्यानि घटपटादीनि वस्तूनि गृह्यन्ते तैश्चक्षुरादिभिर्ग्रहीतुमशक्यत्वमव्यक्तत्वम् । ननु केनापि प्रमाणेन व्यञ्जयितुमयोग्यत्वमित्यव्यक्तत्वलक्षणं कथं न क्रियत इति चेन्न; तथात्वे आत्मनस्तुच्छत्वापत्तेः । तुच्छं हि शशविषाणादिक नहि व्यज्यते केनापि प्रमाणेन । आत्मनस्तु मानसं प्रत्यक्षं क्रियत एव योगिभिः । तथाचाहुः श्रीमद्यामुनाचार्याः-'आगमानुमानयोगजप्रत्यक्षैः स्वेतरसकलविलक्षणस्वाभाव्येन विशदविशदतरविशदतमतयाऽन्ततो यथावदपरोक्ष्यत इति । ( आ० सि० ) आत्मनोऽव्यक्तत्वं 'शेन्नु-शेनुपरम्परमाय्' (स० गी० ८।८।५ ) इत्यादि गाथायाँ सम्यक्समर्थितं श्रीशठकोपसूरिणा । उक्तञ्च मोक्षधर्मे-'इन्द्रियैर्गृह्यते यद्यत् तत्तद्व्यक्तमितिस्थितिः । अव्यक्तमितिविज्ञेयं लिङ्गग्राह्यमतीन्द्रियम् । ( म० भा० शा० प० ३३०-४१ ) ।

---

पाठभेद १८-अव्यक्तत्वं नाम घटपटादिग्राहिचक्षुराद्य ग्राह्यत्वम् ।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

मूले–घटपटादिशब्दः रूपादियुक्तानाञ्चक्षुरादिज्ञानेन्द्रियग्राह्यांणां सर्वेषां वस्तूनामुपलक्षकः ।

अमोदः-जिन प्रमाणों द्वारा छेदनादि योग्य (विनश्वर ) घट पट आदि वस्तुओं का ग्रहण होता है उन चक्षु आदि ज्ञान के साधनों द्वारा नहीं ग्रहण किया जा सकना ही आत्मा का अव्यक्तत्व कहलाता है । मूल का 'घट पटादि' शब्द–रूप, रस, गन्ध, स्पर्श, एवं शब्द युक्त सभी वस्तुओं का उपलक्षक है तथा 'चक्षुरादि' शब्द; पाञ्चों ज्ञानेन्द्रियों का उपलक्षक है । इस तरह मूल का अभिप्राय है कि आत्मा चक्षुरादि ज्ञानेन्द्रियों का अविषय है । क्योंकि वह चक्षुरादिग्राह्य घट-पट आदि वस्तुओं से विलक्षण है ।

शंका–अव्यक्तं पद में असमर्थ प्रसज्यप्रतिषेधनञ् मानकर यह क्यों नहीं कहा जाता है कि जो किसी भी प्रमाण के द्वारा अभिव्यक्त न हो सके उसे अव्यक्त कहते है ?

समाधानः—आत्मा को अनभिव्यंग्य मानने का अर्थ होगा कि वह तुच्छ सिद्ध हो जायेगा । तुच्छ शशविषाण आदि किसी भी प्रमाण के द्वारा अभिव्यक्त नहीं होते हैं । आत्मा का तो ज्ञानसप्रत्यक्ष योगिजन करते ही हैं । परमाचार्य श्रीमद्यामुनाचार्य आत्मा की उपलब्धि के साधनों की चर्चा करते हुए आत्मसिद्धि नामक ग्रन्थ में कहते हैं–आगमों द्वारा आत्मा के

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

स्वरूप का श्रवण करके, अनुमान ( प्रमाण द्वारा उसकी सत्ता का अनुमान करके योगिजन ) योगजप्रत्यक्षों के द्वारा ( आत्मा का ) स्वेतर सभी वस्तुओं से विलक्षण स्वभाववान् के रूप में ( पहले ) विशद (पुनः) विशदतर (फिर) विशदतम रूप से तथा अन्त में यथावत् रूप से साक्षात्कार करते हैं। आत्मा को स्वेतर समस्त वस्तु विलक्षण रूप से श्री शठकोपसूरि ने 'शेन्नु शेन्नु परम्परमाय' गाथा में सिद्ध किया है। ( महाभारत शान्ति पर्व ३३०-४१ ) श्लोक में अव्यक्त को लक्षित करते हुए कहा गया है 'इन्द्रियैर्गृह्यते' इत्यादि-अर्थात् जिन-जिन वस्तुओं का इन्द्रियों से ग्रहण होता है उन्हें-उन्हें व्यक्त कहते हैं, इन्द्रियों के द्वारा अग्राह्य केवल लिङ्गग्राह्य वस्तुओं को अव्यक्त कहते हैं।

अचिन्त्यत्वं नाम—अचित्सजातीयतया चिन्तनार्हत्वम्।

अनु०—जड ( घटादि वस्तुओं के ) सजातीय रूप से चिन्तन के आयोग्य होना ही ( आत्मा की ) अचिन्त्यता है।

छा० तो०—इदानीमचिन्त्यत्वमात्मनो निर्वक्ति। आत्मा स्वेतर समस्त वस्तु विसजातीयोऽस्ति। अतएव सः तेषां सजातीयत्वेन चिन्तयितुमपि नार्हः। एतेन स्वभावेन युक्तत्वादेवाचिन्त्य इत्युच्यते। अचिन्त्यत्वम् व्याकुर्वता भाष्यकारेणाप्युक्तम्-सर्ववस्तुविसजातीयत्वेन तत्-तत्स्वभावयुक्ततया चिन्तयितुमपिनार्ह

---

पाठभेद १९—अचिन्त्यत्वं नामाचित्सजातीय तया चिन्तयितुमनर्हत्वम्।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

(गी०भा० २।२५) न च केनापि प्रकारेण चिन्तयितुमनर्हत्वमचि-न्त्यत्वमिति वाच्यम्, तथा सति आत्मस्वरूपविषयकं श्रवणमनना-दिकं व्यर्थं स्यात्।

आमोदः—इस वाक्य में ग्रन्थकार आत्मा के धर्म अचिन्त्य-त्व का निर्वचन कहते हैं-अचिन्त्यत्वं नामित्यादि। आत्मा स्वेतर घटादि समस्त वस्तुओं से भिन्न स्वभाव वाला है। अतएव आत्मा घटादि वस्तुओं के सजातीय रूप से चिन्तन करने के योग्य भी नहीं है। इस स्वभाव से युक्त होने के कारण ही आत्मा को अचिन्त्य कहा जाता है। आत्मा के अचिन्त्यत्व की व्याख्या करते हुये श्रीभाष्यकार ने भी गीताभाष्य में कहा है-सभी वस्तुओं के विसजातीय होने के कारण उन घट आदि वस्तुओं के स्वभाव से युक्त रूप से भी आत्मा का चिन्तन नहीं किया जा सकता है।

किसी भी प्रकार से चिन्तन करने योग्य नहीं होने को अचिन्त्यत्व कहते हैं, यह नहीं कहा जा सकता है, क्योंकि इस प्रकार के आत्मा के अचिन्त्यत्व को मानने पर आत्मा के स्वरूप के विषय में जो श्रवण मनन आदि किया जाता है वह व्यर्थ हो जायेगा।

२०—निरवयवत्वम्—अवयवसमुदायानात्मकत्वम्।

पाठभेद २०- निरवयवत्व नामावयव समुदायायात्मकत्वम्॥

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

अनु०—( आत्मा का ) अवयव समुदाय रहित होना ( ही उसका ) निरवयवत्व है ।

छा०तो०—निर्गता अवयवा यस्मात् इति निरवयवशब्दस्य व्युत्पत्तेः अवयवसमुदायरहितत्वमेव निरवयवशब्दस्यार्थः । घटादयो हि अचित्त्वात् सांशाः । तद्विसजातीयत्वात् ज्ञानमयत्वाच्चात्मा निरंशः । अत्रायं प्रयोगः—आत्मा निरवयवः, ईश्वररूपवत् ज्ञानमयत्वात्,—किञ्च—'आत्मा निरवयवः अचिद्विसजातीयत्वात् यन्नैवं—तन्नैवं यथा घटः ।

आमोद—जिससे सभी अवयव निकल चुके हैं, यह निरयव शब्द की व्युत्पत्ति है । अतएव अवयव समुदाय से रहित होना ही निरवयय शब्द का अर्थ हुआ । घट आदि पदार्थ अंशों से युक्त हैं क्योंकि वे जड हैं । आत्मा जड़ घटादि से विसजातीय होने तथा विज्ञानस्वरूप होने के कारण निरंश है । आत्मा के निरवयवत्व के साधक अनुमान का आकार इस प्रकार है—आत्मा निरवयव है, क्योंकि वह विज्ञानमय है, ईश्वर के रूप के समान किञ्च—आत्मा निरवयव है, क्योंकि वह जड घटादि से विसजातीय है, जो ऐसा नही होता वह निरवयव नहीं होता सांश—घटादि के समान ।

मू०-निर्विकारत्वम्-अचिद् विकाररहिततया सदैकरूपत्वम् । २१

पाठभेद २१—निर्विकारत्वं नामाचिद्वद्विकारत्वेन विनैकरूपतयावस्थानम् ।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

अनु०--जड़ ( वस्तुओं में होने वाले ) विकारों से रहित होने के कारण सदा एक रूप रहना ( ही आत्मा का ) निर्विकारत्व है।

छा०तो०--जड घटादिषु जायमानविकाररहिततया, निरवयवतया च निर्विकार आत्मा सिद्ध्यति । घटादिकः सावयवो हि विकारी भवति । आत्मा निरवयवोऽस्ति; अतएव निर्विकारः ईश्वर रूपवत् ।

'आत्मनो निर्विकारत्वं व्याचक्षाणेन वेदान्तदेशिकेनोक्तम्-आत्मा विकारानर्हः विकारित्वग्राहकप्रमाणशून्यत्वात् , यथेश्वररूपम् ।' इत्यन्वयदृष्टान्तः यथा घटादि इति व्यतिरेकः । यद्वा सामान्येनव्याप्तिः-यत् यादृशाकारग्राहकप्रमाणशून्यम् तत् तादृशाकारं न भवति यथा नीलं न पीतकारमिति ।' ( गी० भा० ता० च० २।२५ )।

भा० प्र०--जड घट आदि पदार्थों में होने वाले विकार से रहित तथा निरवयव होने के कारण आत्मा निर्विकार सिद्ध होता है। जो वस्तु सावयव होती है वह विकार युक्त मानी जाती है । जैसे सावयव घटादि विकार युक्त होते हैं। आत्मा किसी अवयव से युक्त नहीं है अतएव वह निर्विकार है। जैसे निरवयव ईश्वर का रूप

आत्मा के निर्विकारत्व की व्याख्या करते हुये श्री वेदान्त देशिक कहते हैं-आत्मा विकार के योग्य नहीं है क्योंकि उसके विकारित्व का ग्राहक ( सिद्ध करने वाला ) कोई प्रमाण नहीं

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

है। जैसे ईश्वर का रूप। यह आत्मा के अविकार्यत्वका साधक अन्वय दृष्टान्त है। इस साध्य का साधक व्यतिरेक दृष्टान्त घट पटादि है। यहां पर आचार्य को इन दोनों दृष्टान्तों के माध्यम से व्याप्ति का आकार इस प्रकार से अभिप्रेत है जिसका-जिसका विकारित्व साधक कोई प्रमाण नहीं होता वह अविकार्य होता है जैसे ईश्वर का रूप। अथवा जिसका-जिसका विकारित्व ग्राहक प्रमाण होता है, वह-वह अविकार्य नहीं होता है।' जैसे घट आदि यहां पर आचार्य यद्वा इत्यादि वाक्य से सामान्य व्याप्ति उपस्थित करते हैं। जिस वस्तु के जिस आकार का ग्राहक कोई प्रमाण नहीं होता है, उस वस्तु का वह आकार नहीं होता। जैसे नीली वस्तु, पीली वस्तु नहीं होती। क्योंकि उसके पीतत्व का ग्राहक कोई प्रमाण नहीं है।

२२—एवं रूपतया शस्त्राऽग्निजलवातातपादिभिश्छेदनदहनशोषणादि करणायोग्यम्।

अनु०—इस तरह के होने के कारण आत्मा-शस्त्र, अग्नि, जल, वायु तथा आतप आदि के द्वारा काटने, जलाने, तथा सुखाने आदि के अयोग्य है।

छा० तो०—मूले 'एवं रूपतयेति' पदेनात्मनोऽव्यक्तत्वाचिन्त्यत्व-निरवयवत्वाऽविकार्यत्वधर्माः सूचिताः। एभ्योधर्मेभ्यो युक्तत्वादात्मा शस्त्राग्नि जलवायू बातपादिभिः छेदनदहनक्लेदनशोषणादिकस्य योग्यो नहि भवति। यतः शस्त्रादीनि हि छेदनादियोग्येषु विषयेषु प्रवि-

पाठभेद—२२ एवं स्थितत्वाच्छस्त्राग्नि जलवातातपप्रभृतिभिश्छेदन दहन-क्लेदन शोषणादीनां मयोग्यत्वम्।

CC-0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

श्य तेषां छेदनादिकं कुर्वन्ति स्थूलेषु हि सूक्ष्मस्य प्रवेशो भवति। आत्मा तु स्वेतरसमस्तवस्तुभ्यः सूक्ष्मः। सूक्ष्म एव हि स्थूलेषु प्रविश्य तान् व्याप्नोति। सूक्ष्मत्वादेवात्मा स्वेतराणि समस्तानि वस्तूनि व्याप्नोति। स्वव्याप्यभूतानां शस्त्रादिकानां छेदनादिकस्य विषयो न भवति। अतएव हि शास्त्रादीनि आत्मनि प्रविश्य त विकारयितुमनर्हाणि।

इममेवार्थमाह भगवान्नपि गीतायाम्—

नैनंच्छिन्दन्ति शास्त्राणि नैनं दहति पावकः।
न चैनं क्लेदयन्त्यापो नशोषयति मारुतः। (भ०गी०२।२३)
अच्छेद्योऽयमदाह्योयमक्लेद्योऽशोष्य एव च।
नित्यः सर्वगतः स्थाणुरचलोऽयं सनातनः। (भ०गी०२।२४)

न च विशिष्टाद्वैतसिद्धान्ते आत्मनोऽणुत्व स्वीक्रियते। अत्रतु तस्य सर्वगतत्वाद्विभुत्वं प्रतिपादयति भगवान्निति वाच्यम्; अत्रापि सूक्ष्मस्यात्मनः स्वेतरसमस्तवस्तुषु अनुप्रवेशयोग्यताया एव सूचित त्वात्।

आमोदः— मूल में एवं 'रूपतयां' पदके द्वारा आत्मा के पूर्वोक्त अव्यक्तत्व, अचिन्त्यत्व, निरवयवत्व तथा निर्विकारत्व चारो धर्मों को सूचित किया गया है। आत्मा के इन्हीं धर्मों से युक्त होने के कारण उसे न तो शस्त्र काट सकते हैं, न तो अग्नि जला सकता, न जल भिगो सकता है न वायु और धूप सुखा सकते हैं। इसका कारण यह है कि शस्त्र अग्नि आदि छेद्य आदि वस्तुओं में प्रवेश करके उनका छेदन आदि किया करते है। प्रवेश स्थूल

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

वस्तुओं में ही सूक्ष्म वस्तु का हुआ करता है। आत्मा निरवय-वत्व आदि धर्मों से युक्त होने के कारण अचित् शस्त्राग्नि आदि की अपेक्षा सूक्ष्म है। अतएव वही सभी वस्तुओं में व्यापक है। फलतः ये सभी शस्त्र अग्नि आदि आत्मा में प्रवेश करने तथा उसको विकृत करने में असमर्थ हैं। इसी अर्थ का प्रतिपादन करते हुए भगवान् ने गीता में भी कहा है-'नैनंच्छिन्दन्ति' इत्यादि अर्थात् इस आत्मा को शस्त्र न तो काट सकते हैं. न तो अग्नि जला सकता है। जल न तो भिगो सकता है, और न तो वायु तथा आतप सुखा सकते हैं। वह अच्छेद्य अदाह्य अक्लेद्य एवं अशोष्य होते हुए नित्य, सर्वव्यापक, अविकार्य, अचल एवं सनातन है।

यहां पर यह शंका नहीं की जा सकती है कि विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त में आत्मा को अणु स्वीकार किया जाता है, जबकि इस श्लोक में उसे सर्वव्यापक बतलाकर विभु सिद्ध किया गया है। ता ऐसी शंका उचित नहीं है- क्योंकि इस श्लोक में आत्म- अणु बतलाने वाली श्रुतियों के विरोध आत्मा को विभु कहा गया है अपितु यहां पर अणुपरिमाणक आत्मा की समस्त वस्तुओं में अनुप्रवेश की योग्यता बतलायी गयी है।

इदानी देहपरिमाणक आत्मेति जैनानां मतं खण्डयति-

अब आत्मा को देह- परिमाणक मानने वाले जैनियों के खण्डन करते हैं।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

२३–आर्हता आत्मानं देह परिमाणमाहुः २४–तत् श्रुति–विरुद्धम् २५–अनेकदेहपरिग्रहं कुर्वतां योगिनां स्वरूपस्य शैथिल्यं च प्रसज्येत ।

अनु०–जैनमतावलम्बी आत्मा को देह के समान परिमाण वाला मानते हैं, किन्तु उनकी यह मान्यता वेद विरुद्ध है और ( आत्मा को देह के समान आकार वाला मानने पर ) अनेक शरीरों को धारण करने वाले (सौभरि आदि) योगियों के स्वरूप के शैथिल्य का प्रसग होगा ।

छा०तो०–जैना आत्मनोऽणुत्वं नहि स्वीकुर्वन्ति । ते प्रतिपादयन्ति यत् यद्यात्माणुपरिमाणकः स्यात् तर्हि कथं 'पादे मे वेदना' 'शिरसि मे सुखम्' इत्यादि रूपेण सम्पूर्णे शरीरे जायमानं सुखादिकमनुभवेत् । अतएव पिपीलिकाशरीरे पिपीलिकापरिमाणो गजशरीरे च गजपरिमाण आत्मा भवति । फलतः–देहपरिमाणकत्वमेवात्मनः स्वीकरणीयम् ।- तत् 'तच्छ्रुतिविरुद्धमि' त्यादिना खण्डयति । एषोणुरात्मा चेतसा वेदितव्यः, (मु०उ०३।१।९) 'आराग्रमात्रो ह्यवरोऽपिदृष्टः'. (श्वे०५।८) बालाग्रशतभागस्य शतधा कल्पितस्य च । भागो जीवस्य विज्ञेयः (श्वे०५।९) 'हृदि ह्येष आत्मा' (प्र०उ०३।६) इत्यादिकाः श्रुतयः जीवस्याणुत्वं हृदिवर्ति(त्वं च

पाठभेद–२३ आर्हता आत्मा देह परिमाण इत्याहुः । २४–तच्छ्रुतिविरुद्धम्, । २५–अनेक देहान् परिगृह्णतां योगिनां स्वरूपस्य शैथिल्यञ्चप्रसज्येत ।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

प्रतिपादयन्ति । अतएवार्हतानां मतं वेदविरुद्धम् ।

किञ्च योगिभिः युगपद्व्यवहितदेशस्थानेकशरीरपरिग्रहे देहपरिमाणकस्यात्मनोभिदुरत्त्वापत्तिः ।

किञ्चात्मनो संकोचविकासरूपावस्थास्वीकारे स्वरूपान्यथाभावरूपदोषप्रसक्तिः । जैनाश्च आत्मनोऽविकारित्वं नित्यत्वं चाभ्युपगच्छन्ति ।

स्वदेहाधीनपरिमाणे स्वीकारे मुक्तौ परिमाणराहित्यं स्यात् । ननु परिमाणसिद्ध्यर्थमेव कश्चन देहो मुक्तावपि स्वीक्रियत इतिचेन्न सात्मगतिकगतिः । तस्मादात्मनः किञ्चित् स्वभाविकंपरिमाणं स्वीकर्तव्यम्, यन्मुक्तिकालेऽपि स्यात् । तच्चपरिमाणमणुमात्रमेव । इममेवार्थंमाह तत्त्वमुक्ताकलापेऽपि निर्विकारोक्ति बाधात् ।

नात्मादेहानुरूपं विविधपरिणाति-स्थूलोऽहं मूर्ध्निजातं सुखमिति च मतिस्तस्य देहात्ममोहात् ॥ नानादेहश्च योगी प्रसजति भिदुरः पुंसि देहप्रमाणे मुक्तौ देहात्ययात् स्यात् परमिति विरहस्तत्प्रयुक्तेऽस्यमाने ॥

(तत्त्वमुक्ताकलाप २।२३)

आमोद-जैनमतावलम्बी आत्मा के अणुत्व को नहीं स्वीकार करते हैं । वे कहते हैं कि आत्मा यदि अणु परिमाण वाला होए तो फिर 'मेरे पैर में वेदना है,' 'सिर में सुख है,' इत्यादि रूप से सम्पूर्ण शरीर में होने वाले सुख-दुःख आदि का अनुभव कैसे कर सकता है ? अतएव मानना चाहिये कि आत्मा का वही परिमाण है जो शरीर का आकार होता है । इसलिए चींटी के शरीर में चींटी के परिमाण वाला तथा हाथी के शरीर में हाथी के

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

आकार वाला आत्मा होता है, यही मानना चाहिये ।

ग्रन्थकार जैनों के इस मत का "तच्छ्रुति विरुद्धम्" इत्यादि ग्रन्थ से खण्डन करते हुए कहते हैं–जैनों का यह मत वेदों के विरुद्ध है । कई श्रुतियाँ आत्मा को अणु परिमाण वाला तथा हृदयप्रदेशवर्ती बतलाती हैं । वे ये हैं– (१) 'एषोऽणुरात्माचेतसा वेदितव्यः' अर्थात् यह आत्मा अणु परिमाणवाला तथा मन के द्वारा ही जानने योग्य है । यह श्रुति आत्मा का अणु परिमाण बतलाकर उसे मनोमात्रज्ञेय बतलाती है । (२) आराग्रमात्रो ह्यवरोऽपि दृष्टः' अर्थात् योगिजनो ने अवर जीवात्मा का भी आर के अग्रभाग के समान अत्यन्त सूक्ष्म रूप से साक्षात्कार किया है । (३) बालाग्रशतभागस्य० इत्यादि श्रुति बतलाती है कि बाल के अग्रभाग को सौ भागों में विभक्त करने पर उसके शतांश को सौ भागों में विभक्त करने पर जो सूक्ष्मता उस अंश की होगी वही सूक्ष्मता जीव की भी समझनी चाहिये । ये सभी श्रुतियां आत्मा को अत्यन्त सूक्ष्म बतलाकर उसके अणु परिमाणकत्व को सिद्ध करती हैं । 'हृदिह्ययमात्मा' श्रुति आत्मा को हृदयप्रदेशवर्ती बतलाती हैं । अतएव आत्मा का परिमाण देह के आकार के समान मानना उचित नहीं है ।

अनेक देहपरिग्रहकुर्वताम्–इत्यादि वाक्य से ग्रन्थकार कह रहे हैं कि–आत्मा का परिमाण देह के आकार का मानने पर यह एक यौक्तिक दोष होगा कि एक ही समय में अनेक शरीर धारण करने वाले सौभरि आदि योगियों के स्वरूप शैथिल्य का

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

प्रसंग होगा। क्योंकि जब वे छोटे शरीर को छोड़कर बड़े शरीर को, अथवा अनेक शरीर को धारण करेंगे उस समय आत्मा सभी शरीरों में रहेगा ही नहीं। अथवा बड़े शरीर को छोड़कर जब वे छोटे शरीर में प्रवेश करेंगे तो आत्मा उस छोटे शरीर में अंटेगा ही नहीं, अतएव कुछ आत्मा का अंश शरीर से बाहर ही रह जायेगा। यदि इस व्यवस्था को बनाये रखने के लिए आत्मा में संकोच-विकास रूप अवस्था स्वीकार किया जाय तो फिर आत्मा के विकारार्ह होने के कारण उसमें अनित्यत्व तथा स्वरूपान्यथाभावरूप विकार को स्वीकार करना होगा, जो जैन-मतावलम्बियों को भी मान्य नहीं है।

किञ्च-आत्मा का परिमाण अपने देह के अधीन स्वीकार किये जाने पर मुक्तावस्था में शरीर का अभाव हो जाने के कारण मुक्ति में आत्मा का कोई परिमाण ही नहीं रह जायेगा। यदि कहें कि मुक्ति की अवस्था में भी आत्मा का परिमाण बना रहे एतदर्थ हम मुक्तावस्था में भी आत्मा के एक शरीर की सत्ता स्वीकार करते हैं, तो इस प्रकार का स्वीकार करना अगतिक गति मात्रा होगी। अतएव आत्मा का कोई स्वाभाविक परिमाण स्वीकार करना चाहिये जो मुक्तिकाल में भी रहे, वह परिमाण वेद प्रतिपादित अणुत्व ही है।

श्रीवेदान्तदेशिक-'नात्मा देहानुरूपम्' इत्यादि कारिका में आत्मा के देहपरिमाणत्व का खण्डन करते हुए कहते हैं—आत्मा तत्-तत् देहों के समान तत् आकारों वाला नहीं हो सकता है,

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

क्योंकि ऐसा होने पर बड़े शरीर वाले आत्मा को यदि छोटे शरीर में प्रवेश करना पड़े तो फिर वह प्रवेश ही नहीं कर पायेगा। इस दोष का परिहार करने के लिए यदि उसमें सकोच विकास रूप अनेक परिमाण स्वीकार करें तो आत्मा के निर्विकारत्व का बाध होगा। यदि जैनमतावलम्बी कहें कि आत्मा को अणुपरिमाणमानने पर 'मैं स्थूल हूं, मेरे शिर में सुख है,' इत्यादि सम्पूर्ण शरीर में होने वाले सुखादि तथा स्थूलत्व आदि का वह अनुभव कैसे करता है तो इसका उत्तर है कि 'स्थूलोऽहम्' इत्यादि अनुभव देहात्मभ्रम के कारण होता है। किञ्च देह परिमाणवाला आत्मा को मानने पर समकाल में अनेक शरीर को धारण करने वाले योगियों के स्वरूप शैथिल्य का प्रसंग होगा। किञ्च देहानुसार आत्मा का परिमाण मानने पर मुक्तिकाल में देह का अभाव होने से आत्मा का कोई परिमाण ही नहीं रह सकता है अतएव देहानुसार आत्मा का परिमाण नहीं स्वीकार किया जा सकता है।

इदानीं आत्म स्वरूपघटकमात्मनो ज्ञानाश्रयत्वं स्पष्टयति—

अब आत्मा के स्वरूप के अन्तर्गत आने वाले आत्मा कें ज्ञानाश्रयत्व को स्पष्ट करते हैं।

मूल २६—ज्ञानाश्रयत्वं नाम—ज्ञानाधारत्वम्।

अनु०—ज्ञानाश्रयत्व का अर्थ-ज्ञानधारता है।

पाठ भेद—२६ ज्ञानाश्रयत्वं नाम ज्ञानस्याधारत्वम्।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

छा० तो०—ज्ञानं ही नाम स्वसत्तामात्रेण स्वाश्रयं प्रति स्व-परव्यवहारहेतुरात्मधर्मः । ।यथा प्रकाशस्वरूपायाः प्रभायाः प्रकाशस्वरूपाः मणि द्युमणिप्रदीपाः आश्रया भवन्ति तथैव ज्ञानस्वरूप आत्मा ज्ञानस्याश्रयोभवति । ज्ञानस्वरूपस्यात्मनो धर्मभूतं ज्ञानं प्रदीपदीनांप्रभावदपृथक्सिद्धोधर्मः । अपृथक्सिद्धत्वञ्च धर्मिणः पृथक् स्थत्युपलब्ध्यनर्हत्वम् । अतएवात्मानं विना ज्ञानं नोपलभ्यते क्वचित् । श्रूयते च ज्ञानस्वरूपस्यैवात्मनो ज्ञानाश्रयत्त्वमपि+ 'एष हि द्रष्टाश्रोता घ्राता रसयितामन्ता बोद्धा कर्ता विज्ञानात्मा पुरुषः' ( प्रश्न ४।९ ) 'यो वेदेदं जिघ्राणीति स आत्मा । ( छा०-उ० ८।१२।४ ) 'मनसैवैतान् कामान् पश्यन् रमते ।' ( छा० ८। २२।२ ) 'न पश्यों मृत्यु' पश्यति । ( मैत्रा० ७।११ ) विज्ञातारमरे केन विजानीयात् ज्ञानात्येवायं पुरुषः ( वृ०उ०२।४।१४।+४। ५।५ ) इमाः सर्वाः श्रुतय आत्मनो ज्ञातृत्वं प्रतिपादयन्ति । अतएव ज्ञानाश्रय आत्मेति सिद्ध्यति ।

आमोद०—अपनी सत्ता मात्र से ही अपने आश्रय के प्रति स्वयं तथा स्वविषय भूत ( ज्ञेय ) पदार्थों के व्यवहार का हेतु तथा आत्मा का ( असाधारण ) धर्म का नाम ज्ञान है। जिस प्रकार प्रकाशस्वरूप णि, सूर्य तथा प्रदीप आदि आपनी प्रकाश स्वरूप प्रभा के आश्रय होते हैं उसी प्रकार ज्ञानस्वरूप आत्मा ज्ञान का आश्रय होता है। किञ्च जिस प्रकार प्रदीप आदि की प्रभा अपृथक् सिद्ध धर्म है; उसी प्रकार ज्ञानस्वरूप आत्मा का ज्ञान अपृथक् सिद्ध धर्म है । जिस धर्म की धर्मी से पृथक् ( स्वतन्त्र )

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

रूप से स्थिति और उपलब्धि नहीं होती वह धर्म उस धर्मी का अपृथक् सिद्ध धर्म होता है, आत्मा का अपृथक् सिद्ध धर्म होने के ही कारण, आत्मा से पृथक् ज्ञान की उपलब्धि नहीं होती है। श्रुतियां भी ज्ञानस्वरूप आत्मा को ज्ञान का आश्रय बतलाते हुए कहती हैं–एषं हि इत्यादि–अर्थात् यह ज्ञानस्वरूप जीवात्मा ही देखने वाला; श्रवण करने वाला, सूंघने वाला, रस लेने वाला, मनन करने वाला, तथा जानने वाला, कर्ता है। यह श्रुति आत्मा को दर्शनादि क्रियाओं का कर्ता तथा तत्–तत् क्रियाओं के फल स्वरूप ज्ञानों का आश्रय बतलाती है! 'यो वेदेदमित्यादि' अर्थात् जो यह जानता है कि मैं इसे सूंघ रहा हूं वही आत्मा है।' यह श्रुति आत्मा को गन्धादि ज्ञानवान् बतलाती है। मनसै वेतान्० इत्यादि–अर्थात् मुक्त जीव अपने मन रूपी दिव्य इन्द्रिय के द्वारा इन सभी भोग्य वस्तुओं का अनुभव करते हुये रमण करता है। यह श्रुति मुक्तावस्था में भी जीव को ज्ञानवान् बतलाती है 'विज्ञातारमरे इत्यादि–अर्थात् अरे गार्गि जानने वाले आत्मा को जिसके द्वारा जाना जा सकता है। इस श्रुति में महर्षि याज्ञवल्क्य आत्मा को ज्ञानवान् तथा अतीन्द्रिय बतलाती हैं। 'न पश्यो मृत्युं पश्यति' अर्थात् ब्रह्म का साक्षात्कार करने वाले मुक्त जीव मृत्यु आदि का विषय नहीं बनते हैं। 'जानात्येवायं पुरुषो यह जीवात्मा जानता (ज्ञानवान्) ही है। ये सभी श्रुतियां आत्मा के धर्म ज्ञातृत्व को सिद्ध करती हैं। अतएव आत्मा ज्ञानवन् सिद्ध होता है।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

मूल—२७-२८—'आत्मा ज्ञानाधारो यदि न स्यात्, ज्ञानमात्रमेव च स्यात्, तदा 'ज्ञानमह' मिति वक्तव्यं स्यान्नतु जानाम्यहमिति ।'

अनु०—यदि आत्मा ज्ञानाश्रय न हो तो फिर उसे अपने स्वरूप का अनुभव 'मैं ज्ञानहूं' इस तरह से होना चाहिये, 'मैं जानता हूं' इस तरह से नहीं ।

छा० तो०—विज्ञानात्मवादिनो योगाचाराः निर्विशेषाद्वैतवादिनश्च ज्ञानमात्रस्यैवात्मत्वं स्वीकुर्वन्ति । तेषां मतं निराकरोति आत्मा ज्ञानाधार इत्यादिना—श्रुतिभिः बहुप्रतिपादितं आत्मनो ज्ञानाश्रयत्वम् । यदि ज्ञानश्रय आत्मा नाहि स्यात् तदा प्रत्यक्षानुभव विरोधोऽपि प्रसज्येत । तथाहि—सर्वोहिजनः अहंजानमीति रूपेणानुभवत्यात्मानम् जानामीत्यस्यार्थः ज्ञानवानहमिति भवति । अनेनात्मनो ज्ञातृत्वं सिद्ध्यति । यदि ज्ञानमात्रमेवात्मा स्यात् तर्हि 'ज्ञानमहम्' इति प्रतिसंदधीत, न च तथानुभवति कश्चित्, अत एवानेन प्रत्यक्षानुभवेनात्मनो ज्ञानमात्रत्वमपाकृतं भवति, पराशरभट्टाचार्योऽपि रङ्गराजस्तवस्योत्तरशतके दशमश्लोके बौद्धानां ज्ञानमात्रात्मवादं 'अहमिदमभिवेद्यो' त्यादिना निराच कार ।

---

पाठभेद २७—आत्माज्ञानाधारो ज्ञानमात्रमितिचेत् अहंज्ञानमित्येवप्रसिसंदधीतनत्वहंजानामीति ।

पाठभेद २८—ज्ञातेत्युक्तोकर्त्ताभोक्ताचेत्युक्तः कर्तृत्वभोक्तृत्वे ज्ञानावस्थाविशेषौ ।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

किञ्च-व्यवहारमात्रं ज्ञातृज्ञेयज्ञानसापेक्षं प्रवर्तते। येन प्रकारेण व्यवहारः व्यवहर्तारं व्यवहार्यं चानपेक्ष्य स्वसत्तां न लभते, तथैव विज्ञातारं विज्ञेयं चानपेक्ष्य विज्ञानं न जायते। अतएव विज्ञानाद् भिद्यते विज्ञाता।

न च ज्ञानमात्रमेव सत्यं तदेवात्मा। तद्व्यतिरिक्तो विज्ञाता मिथ्या; विज्ञानेनसहैवोपलम्भात्। यदि विज्ञानादभिन्नो विज्ञाताऽपिस्यात् तदा तस्य विज्ञानात् पृथगप्युपलब्धिर्भवेत्, घटात् पृथक् स्थित्युपलब्धिवान् पटो यथा। यतो नह्युपलभ्यते पृथक् विज्ञानात् विज्ञाता, ततो ज्ञायते,नास्ति विज्ञानातिरिक्तो विज्ञाता;इति वाच्यम् न यतोहि-सहोपलम्भनियमादेव विज्ञातृविज्ञानयोः सिद्धयति भेदः। भिन्नयोरेव-सह शब्दस्य प्रयोगदर्शनात्-पुत्रेण सहागतः पिता' इत्यादौ।

किञ्च-सिद्धिर्विज्ञानं हि आश्रय सापेक्षं भवति नहि लोके वेदे वा आकर्तृकमकर्मकं वा ज्ञानमुपलभ्यते। अतएव ज्ञान-व्यतिरिक्तो ज्ञानाश्रय आत्मेति सिद्धयति।

आमोदः-विज्ञानात्मवादी बौद्ध तथा निर्विशेषाद्वैतवादी विद्वान् ज्ञानमात्र को ही आत्मा मानते हैं। उन दोनों के मतों का खण्डन करने के लिए ग्रन्थकार 'आत्मा ज्ञानाधार' इत्यादि ग्रन्थ की उपक्रान्त करते हैं।

उपर्युक्त वाक्य में आत्मा के ज्ञानाश्रयत्व का प्रतिपादन श्रुतियों के माध्यमें से किया जा चुका है।

अब इस वाक्य में यह बतलाया जा रहा है कि यदि

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

आत्मा को ज्ञान का आश्रय नहीं माना जाय तो प्रत्यक्षतः होने वाले अनुभवों का विरोध होगा। सभी लोग आत्मा के विषय में यह अनुभव करते हैं कि–'मैं जानता हूँ।' इस वाक्य में 'मैं' शब्द से आत्मा का परामर्श करके उसे ज्ञानाश्रय बतलाया गया है। 'जानामि' का अर्थ ज्ञानवान् है। अतएव आत्मा का गुण ज्ञातृत्व सिद्ध होता है। यदि ज्ञान मात्र ही आत्मा होता तो आत्मा का अनुभव 'मैं ज्ञान हूँ' इस प्रकार से होता है। किन्तु इस प्रकार से कोई भी आत्मा का अनुभव नहीं करता है। अतएव इस प्रत्यक्षानुभव से आत्मा का ज्ञानमात्रत्व बाधित होता है। पराशर भट्टर ने भी श्रीरंगराजस्तव उत्तरशतक के दशवें श्लोक 'अहमिदमभिवेदिन' इत्यादि के द्वारा आत्मा के ज्ञानमात्र-त्व का खण्डन किया है।

किञ्च–जितने भी व्यवहार होते हैं उन सबों में ज्ञाता, ज्ञेय और ज्ञान इन तीनों की अपेक्षा होती है। जिस प्रकार व्यवहर्ता एवं व्यवहार्य के बिना कोई व्यवहार नहीं होता है, उसी प्रकार विज्ञाता और विज्ञेय के बिना कोई विज्ञान नहीं होता है। इसतरह से विज्ञाता की विज्ञान से भिन्नता सिद्ध होती है।

यदि विज्ञानात्मवादी बौद्ध कहें कि-विज्ञानमात्र ही सत्य है, और वही आत्मा है। विज्ञान से भिन्न रूप से प्रतीयमान विज्ञाता मिथ्या है, क्योंकि उसकी सदा विज्ञान के साथ ही उप-लब्धि होती है। जो जिससे भिन्न होता है, उसकी उससे पृथक् भी स्थिति और उपलब्धि होती है, जिस तरह घट से

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

भिन्न पट की घट से पृथक् भी स्थिति और उपलब्धि होती है। चूँकि विज्ञाता की विज्ञान से अलग स्थिति और उपलब्धि नहीं होती है, अतएव ज्ञात होता है कि विज्ञान से विज्ञाता भिन्न नहीं है। अतएव विज्ञान मात्र ही आत्मा है। तो विज्ञानात्मवादी बौद्धों का यह कथन इसलिए उचित नहीं है कि बौद्धों द्वारा उक्त सहोपलम्भनियम के द्वारा ही विज्ञान और विज्ञाता की अभिन्नता सिद्ध हो जाती है. क्योंकि भिन्न वस्तुओं के ही साहचर्य को प्रदर्शित करने के लिए सह शब्द का प्रयोग होता है। पिता के साथ पुत्र आता है। इस वाक्य में भिन्न पिता और पुत्र का साहचर्य सह ( साथ ) शब्द सूचित करता है।

किञ्च–जिस प्रकार सिद्धि आश्रय सापेक्ष होती है, उसी प्रकार ज्ञान भी अपने से भिन्न ज्ञाता की अपेक्षा रखता है। कोई भी लोक अथवा वेद में पाया जाने वाला ज्ञान ज्ञाता तथा ज्ञेय के विना नहीं देखा गया है। अतएव इस योग्यानुपलब्धि के ही द्वारा ज्ञान से भिन्न उसके ज्ञाता आत्मा की सिद्धि हो जाती है। अतएव ज्ञानमात्र को ही आत्मा नहीं माना जा सकता है।

मू०-ज्ञातेत्युक्त्यैव कर्ता भोक्ताचेत्युक्तं भवति। कर्तृत्वभोक्तृत्वयोर्ज्ञानावस्था विशेषत्वात्।

अनु०–ज्ञाता ( ज्ञानाश्रय ) के ही कथन मात्र से (आत्मा)

---

पाठभेदः–२९ज्ञातेत्युक्तौकर्त्ताभोक्ताचेत्युक्तः कर्तृत्वभोक्तृत्वे ज्ञाना वस्था-विषेषौ. N

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

कर्ता और भोक्ता भी कह दिया गया। क्योंकि कर्तापन एवं भोक्तापन ज्ञान की अवस्था विशेष हैं।

छा० तो०–ननु ज्ञानाश्रयत्वम् आत्मन उक्तम् किन्तु विशिष्टाद्वैतिनां नये आत्मन एव कर्तृत्वभोक्तृत्वे स्वीक्रियेते। अतएव तयोरपि आत्मलक्षणे कथनहि सन्निवेशः कृत इति चेदुच्यते–ज्ञातेत्युक्त्यैवेत्यादि-आत्मनो ज्ञातृत्व प्रतिपादनेनैव तस्य कर्तृत्वं भोक्तृत्वं चापिसिद्धम्। तत्कथमिति चेदाह–कर्तृत्वभोक्तृत्वयोरित्यादिना०-अयमाशयः–आत्मनो ज्ञातृत्वं हि हेयोपादेयप्रतिपत्तेर्मूलं भवति। हेयपरित्यागोपादेय परिग्रहयोश्चिकीर्षा कर्तृत्वमूला, कर्तुर्हि चिकीर्षा जायते; सा च चिकीर्षा ज्ञानावस्थाविशेषः। चिकीर्षया सह कर्तृत्वस्य प्रत्यासत्तिं दृष्ट्वा कर्तृत्वं ज्ञानावस्थाविशेष इत्युपचारः कृतः। अन्यथा कर्तृत्वस्य क्रियाश्रयत्वरूपत्वात् तज्ज्ञानावस्था विशेष इति मुख्योक्तिर्न सम्भवति।

क्रिया हि नाम–जानाति, इच्छति, प्रयततेकरोतीति क्रम ज्ञान चिकीर्षा प्रयत्नानन्तरभाविनी प्रवृत्तिरूपा। तस्या आश्रयः कर्ता। तस्यभावः कर्तृत्वम्। तच्च ज्ञानावस्थाविशेष इत्यौपचारिकः प्रयोगः।

भोक्तृत्वञ्च भोगाश्रयत्वरूपम्। भोगश्च सुख-दुखानुभवज्ञानम् अतएव ह्युक्तम् भोक्तृत्वस्य ज्ञानावस्थाविशेषत्वम्। अयमपि प्रयोग औपचारिक एव। अतएव ज्ञातृत्वोक्त्यैव कर्तृत्वभोक्तृत्वयोरुक्तिर्निर्विरोधा।

आमोदः–ऊपर यह बतलाया जा चुका है कि ज्ञातृत्व

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

आत्मा का धर्म है किन्तु यहाँ पर शंका होती है कि विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त में आत्मा को कर्ता एवं भोक्ता भी स्वीकार किया जाता है। अतएव आत्मा के स्वरूप का प्रतिपादन करते हुए उसके ज्ञानाश्रयत्व के ही समान कर्तृत्व एवं भोक्तृत्व को भी कहना चाहिये; किन्तु नहीं कहा गया है; क्यों? तो इसका उत्तर देते हुए ग्रन्थकार कहते हैं कि आत्मा के ज्ञातृत्व नामक धर्म के ही कथन मात्र से उसके कर्तृत्व और भोक्तृत्व धर्म भी कह दिये गये। क्योंकि कर्तृत्व और भोक्तृत्व भी ज्ञान की अवस्था विशेष हैं। त्याज्य एवं ग्राह्य विषयों के ज्ञान का कारण आत्मा का ज्ञातृत्व धर्म है। आत्मा के कर्तृत्व धर्म के ही कारण त्याज्य वस्तु के परित्याग एवं उपादेय (संग्राह्य) वस्तु के संग्रह करने की इच्छा (चिकीर्षा) होती है। वह चिकीर्षा भी ज्ञान की अवस्था विशेष ही है। चिकीर्षा (करने की इच्छा) के साथ कर्तृत्व का संबन्ध देखकर ग्रंथकार ने यह औपचारिक प्रयोग किया कि कर्तृत्व ज्ञान की अवस्थाविशेष है। इस उक्ति को मुख्यार्थ प्रयोग नहीं माना जासकता; क्योंकि शब्द का जो साक्षात् अर्थ होता है, उस अर्थ में उस शब्द का जो प्रयोग होता है, वह उस शब्द का मुख्य प्रयोग होता है। क्रिया के आश्रय को कर्ता कहते हैं और कर्ता होने के धर्म को कर्तृत्व कहते हैं। वह कर्तृत्व ज्ञान का अवस्था विशेष नहीं है। उसको ज्ञान का अवस्थाविशेष इस लिए कहा गया है कि करने की इच्छा रूप जो ज्ञान उसके साथ उसका सबन्ध होने मात्र से कर्तृत्व का ज्ञान में उपचार हुआ है।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

है । ( अत्यन्त भिन्न शब्द एवं अर्थ का किसी संबन्ध के कारण अभेद के प्रतिपादन को उपचार कहते हैं । )

ज्ञान, इच्छा, प्रयत्न और प्रवृत्ति इस क्रम चतुष्टय में ज्ञान इच्छा, प्रयत्न इन तीन पर्वों के पश्चात् होने वाले चौथे पर्व प्रवृत्ति को ही क्रिया के नाम से अभिहिति किया जाता है । उस प्रवृत्ति का जो आश्रय होता है उसे कर्ता कहते हैं । कर्ता के भाव को कर्तृत्व कहते हैं और वह कर्तृत्व ज्ञान की अवस्था विशेष है, यह ग्रन्थकार ने औपचारिक प्रयोग किया है ।

इसी तरह भोक्तृत्व भी भोगाश्रयत्व रूप है । सुख एवं दुख के अनुभव के ज्ञान को भोग कहते हैं । उस भोग रूप ज्ञान का आश्रय भोक्ता जीव है । जीव के भोक्तापन को भोक्तृत्व कहते हैं । भोक्तृत्व को भी ज्ञान की अवस्था विशेष बतलाना औपचारिक ही है ।

अतएव आत्मा के ज्ञातृत्व धर्म के ही प्रतिपादन मात्र से उसके कर्तृत्व और भोक्तृत्व धर्म भी प्रतिपादित हो गये इस कथन में कोई विरोध नहीं है ।

३१–३२ केचित् तु गुणानामेव कर्तृत्वं नात्मन इत्याहुः तन्न; तथा सति अस्य शास्त्रवश्यत्वं भोक्तृत्वं च व्याहन्येत ।
३३–३४ सांसारिकप्रवृत्तिषु कर्तृत्वं न स्वरूपप्रयुक्तम् किन्तु गुणसंसर्गकृतम् ।

अनु०– कुछ लोगों का कहना है कि कर्तृत्व ( प्रकृति

पाठभेद–३१ केचिद्गुणानामेव कर्तृत्वं नात्मन इति वदन्ति ३२–तदा अस्य शास्त्रवश्यत्वं भोक्तृत्वं च नस्यात् । ३३–३४ सांसारिक प्रवृत्तिषु कर्तृत्वं न स्वरूप प्रयुक्तम् पितु गुणसंसर्गकृतम् ।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

सत्त्वादि ) गुणों का धर्म है, आत्मा का नहीं. तो उनका यह कथन उचित नही है, क्योंकि वैसा मानने पर आत्मा के शास्त्र वश्यत्व तथा भोक्तृत्व धर्म नष्ट हो जायेंगे ! आत्मा की सांसारिक क्षुद्र कर्मों में प्रवृत्ति स्वभाविक नहीं अपितु सत्त्वादिगुणत्रय के संसर्ग के कारण होती है ।

छा०तो०—सांख्यानां नये प्रकृतेरेव कर्तृत्वं स्वीक्रियते नात्मनः। ते प्रतिपादयन्ति यत्—कठवल्ल्यां—न जायतेम्रियतेवा' इत्यादिना आत्मनो प्रकृतिधर्मान् प्रतिषिध्य 'हन्ता चेन्मन्यते हन्तुम् हतश्चेन्मन्यते हतम् । उभौ तौ न विजानीतो नायं हन्ति न हन्यते ।' (कठो० २।१६) इति श्रुत्या हननादिक्रियासु आत्मनो हननादिकस्य कर्तृत्वं प्रतिषिद्धम् । गीतायामपि—

'नान्य गुणेभ्यः कर्तारं यदा द्रष्टानुपश्यति ।'

कार्यकारणकर्तृत्वे हेतुः प्रकृतिरुच्यते ॥' ( भ० गी० १४ । १६)

इति भगवान्नपि स्वयमेवागायत प्रकृतेः कर्तृत्वम् ।

इत्थमध्यात्मशास्त्रेषु आत्मनः कर्तृत्वनिषेधात् गुणानामेव कर्तृत्वस्य प्रतिपादनात् गुणेभ्योऽभिन्नायाः प्रकृतेरेव कर्तृत्वं सिद्ध्यति नात्मनः । आत्मा तु भोक्तैव । 'भोक्ता भोग्य ( श्वे० १ । १२ ) मित्यादौ श्रुतौ जीवस्य साक्षात् भोक्ता-शब्देनाभिधानात् । इमं सकलमर्थमाह—केचिदित्यादिना । केचिदित्यनेन तान् प्रति ग्रन्थकर्तुरनादरः सूचितः ।

तन्निराकरोति—तन्नेत्यादिना—यद्यात्मन एव कर्तृत्वं स्यात् तर्हि जीवस्य शास्त्रवश्यत्वं नश्येत । शास्त्राणि हि—स्वर्गकाम-

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

यजेत'( ता० ब्रा० १६।१५।५ ) 'मुमुक्षुर्ब्रह्मोपासीत' इत्येवमादीनि स्वर्गमोक्षादिफलस्य भोक्तारमेव कर्तृत्वे नियुञ्जते । प्रकृतेः कर्तृत्वे कथं शास्त्रम् कर्तृत्वं जीवे नियुञ्जेत । शास्त्रं हि शासनाद् भवति । शासनञ्च-विधिनिषेधवाक्यैः विहितप्रतिषिद्धयोः प्रवर्तनरूपम् । शास्त्रं बोधजननद्वारेणैव प्रवर्तयति । जडा प्रकृतिः बोधयितुं न शक्या । अतएव प्रकृतेः कर्तृत्वे शास्त्रानर्थक्यप्रसङ्गः विधिनिषेधवाक्यानामविषयत्वात् सुखदुःखाद्यनुभवज्ञानरूपभोगस्याप्यास्पदो न स्यात् जीवः । फलतः तस्य भोक्तृत्वमपि विहन्येत् । भोक्ता भोग्यममित्यादिश्रुतेरपि विरोधस्स्यात् । अतएव जीवस्यैव कर्तृत्वमिति स्वीकर्तव्यम् । आहाऽपि जैमिनिः-'शास्त्रफलं प्रयोक्तरि' ( पू० मी० ३।७ ) इत्यादिना । तथा चाह भगवान् पाराशर्यः-कर्ता शास्त्रार्थवत्त्वात्' ( शा० मी० २।३।३३ ) । ३

अथस्यात्-तर्हि 'हन्ताचेन्मन्यते हन्तुमि' त्यादिकानां श्रुतीनाम् 'प्रकृतेः क्रियमाणानीत्यादिस्मृतीनाञ्चकथं निर्वाहः स्यात ? तदोच्यते-सांसारिकंप्रवृतिषु इत्यादि । अयमाशयः-'हन्ता चेन्मन्यते' इत्यादौ आत्मनः हननक्रियायामकर्तृत्वम्, आत्मनो नित्यत्वात् हन्तव्यत्वाभावोच्यते । प्रकृतेःक्रियमाणानीत्यादिषु यत् गुणानामेव कर्तृत्वं स्मरति भगववान् तत् सांसारिकप्रवृत्तिष्वस्य कर्तृता सत्त्वरजस्तमोगुणसंसर्गकृता न स्वरूपप्रयुक्तेति, प्राप्ताप्राप्तविवेकेन गुणानामेव कर्तृत्वमित्युच्यते । आह च भगवान् तत्रैव-कारणं गुणसङ्गोऽस्य सदसद्योनि जन्मसु । ( गी० १३।२१ ) इति । तथा गीतायामेव जीवस्त्रयकर्तृत्वमभ्युपेत्योक्तम्-तत्रैवं सति कर्तारमात्मानं

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

केवलं तु यः । पश्यत्यकृतबुद्धित्वात् न स पश्यति दुर्मतिः । ( गी०—१८।१६ ) इति 'अधिष्ठानं तथा कर्ता करणं च पृथग्विधम् । विविधा च पृथक् चेष्टा दैवं चात्र पञ्चमम् । (गी० १८।१४) इत्यधिष्ठानादिदैवसापेक्षे सति आत्मनः कर्तृत्वे य आत्मनमेव केवलं कर्तारं—मन्यते, न स पश्यतीत्यर्थः ।

आमोद—सांख्य मतावलम्बी कर्तृत्व को आत्मा का धर्म नही मानकर प्रकृति का धर्म मानते हैं । उनका कहना है कि—कठोपनिषद् की श्रुति 'न जायते म्रियते वा कदाचित्' ( २।१८ ) इस श्रुति में बतलाया गया है कि जन्म, जरा मरण आदि धर्म प्रकृति के हैं आत्मा के नहीं । फिर 'हन्ता चेन्मन्यते हन्तुम्' ( भ० कठ० २।१९ ) में बतलाया गया है कि मारने वाले को हन्ता तथा मृत को मरा हुआ मानने वाले, दोनों ही प्रकार के लोग आत्म तत्त्व के जानकार नहीं है, क्योंकि आत्मा न तो किसी को मारता है और न कोई किसीके द्वारा मारा ही जाता है । इसश्रुति में आत्मा के हननादि क्रिया के कर्तृत्व का निषेध किया गया है ।

इसी तरह गीता में भी स्वयं भगवान् कहते हैं कि—जीव का स्वरूप कर्ता नहीं है जीव का अपने में कर्तृत्व का अभिमान होना मोहजन्य है । भगवान् कहते हैं—प्रकृतेः क्रियमाणानि इत्यादि ( ३-२७ ) अर्थात् प्रकृति के गुणों द्वारा किये जाने वाले कर्मों को अहङ्कार से मोहित जीव मानता है कि मैं ही इन कर्मों को करता हूं । वे आगे भी कहते हैं—नान्यं गुणेभ्यः कर्तारम् इत्यादि

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

( गी० १४।१९–२० ) अर्थात् जब पुरुष यह जानता है कि प्रकृति के गुणों से भिन्न कोई दूसरा कर्ता नहीं है। कार्य और कारण की कर्त्री प्रकृति है तथा उन कार्यों के फलों का भोक्ता जीव है। इन सभी गीता वाक्यों से स्पष्ट है कि पुरुष भोक्ता ही है, उसका धर्म कर्तृत्व नहीं है। कर्तृत्व प्रकृति का ही धर्म है।

इस तरह अध्यात्म शास्त्रों में आत्मा के कर्तृत्व का निषेध किये जाने, तथा गुणों के ही कर्तृत्व का प्रतिपादन किये जाने के कारण मानना पड़ता है कि कर्तृत्व गुणों से अभिन्न प्रकृति का ही धर्म है, आत्मा का नहीं। आत्मा का धर्म केवल भोक्तृत्व है। क्योंकि श्रुति भी 'भोक्ता भोग्यं प्रेरितारञ्च' इत्यादि वाक्य में जीव को साक्षात् भोक्ता शब्द से अभिहित करती है। इन सभी अर्थों को श्रीलोकाचार्य स्वामीजी ने केचिदित्यादि वाक्य से कहा है। इस वाक्य के केचित् शब्द के द्वारा सांख्यमतावलम्बियों के प्रति ग्रन्थकर्ता का अनादर सूचित होता है।

तत्र इत्यादि–वाक्य के द्वारा श्रीलोकाचार्य स्वामीजी सांख्यों के उपर्युक्त मत का खण्डन करते हुये कहते हैं–यदि आत्मा का धर्म कर्तृत्व नहीं माना जाय तो फिर आत्मा का शास्त्रवश्यत्व नष्ट हो जायेगा। 'यजेत स्वर्गकामः' अर्थात् स्वर्ग को चाहने वाला यजन करे। 'मुमुक्षुर्ब्रह्मोपासीत' अर्थात् मुमुक्षु पुरुष को चाहिये कि वह ब्रह्म की उपासना करे। इत्यादि प्रकार के शास्त्रीय विधि–वाक्य जीवों को स्वर्ग एवं अपवर्ग फलों का भोक्ता बतलाते हैं।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

यदि जडा प्रकृति ही कर्त्री होती तो शास्त्र उससे भिन्न जीवों को कभी कर्तृत्व में नहीं नियुक्त करते । प्रशासन करने के ही कारण शास्त्रों को शास्त्र शब्द से अभिहित किया जाता है । प्रशासन का अर्थ है किसी कर्म में प्रवृत्त करना । शास्त्र किसी को भी किसी कार्य में ज्ञान उत्पन्न करके नियुक्त करते हैं । प्रकृति जड़ा है अतएव उसमें ज्ञान को नहीं उत्पन्न किया जा सकता है । फलतः प्रकृति का धर्म कर्तृत्व मानने पर शास्त्र अनर्थक सिद्ध होंगे । किञ्च शास्त्रो के विधि-निषेध रूप प्रवर्तक वाक्यों का विषय नहीं होने से सुख-दुखों के अनुभव जन्य ज्ञान रूप भोगों का आस्पद ( पात्र ) रूप भोक्तृत्व भी जीव का धर्म नहीं सिद्ध हो सकता है । इस तरह आत्मा का भोक्तृत्व भी विनष्ट हो जायेगा । किञ्च इस तरह 'भोक्ताभोग्यं प्रेरितारञ्च' इत्यादि जीव साक्षात् भोक्तारूप से अभिधान करने वाली श्रुति का भी विरोध होगा अतएव यही स्वीकार करना चाहिये कि जीवकाधर्म कर्तृत्व हैं प्रकृति का नहीं । कर्तृत्व को आत्मा का धर्म प्रति पादित करते हुये महर्षि जैमिनि कहते हैं-शास्त्रफलं प्रयोक्तरि ( पू० मी० ३।७ ) अर्थात् शास्त्रों के प्रतिपाद्य जो स्वर्गापवर्गादि वे ही उनके ( शास्त्रों के ) फल हैं, उनकी प्राप्ति कर्ता आत्मा को ही होती है भगवान् वादरायण भी कहते हैं-'कर्ता शास्त्रार्थं वत्त्वात्' ( शा० मी० २।३।३३ ) अर्थात् जीव ही कर्ता है क्यों कि शास्त्रों के विधिनिषेध रूप से प्रवर्तक वाक्य का विषय वही है ।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

यदि सांख्यमतावलम्बी कहें कि कर्तृत्व को आत्मा का धर्म मानने पर 'हन्ताचेन्मन्यते हन्तुम्' इत्यादि श्रुतियों तथा 'प्रकृतेः क्रियमाणानि' इत्यादि गीता वाक्यों का निर्वाह कैसे होगा ? तो इसका उत्तर है कि 'हन्ताचेन्मन्यते हन्तुम्' ( क० उ० २ । १९ ) श्रुति में आत्मा के हनन क्रिया के अकर्तृत्व आदि का अभिप्राय यह है कि आत्मा नित्य है । नित्य वस्तु का हनन असभव है । अतएव न तो वह हन्तव्य है और न कोई उसका हनन कर्ता है । 'प्रकृतेः क्रियमाणानि' इत्यादि गीता वाक्य में प्रकृति के गुण सत्व, रजस् एवं तमस् में कर्तृत्व के प्रतिपादन का अभिप्राय है कि सांसारिक प्रवृत्तियों में जीव का कर्तृत्व प्रकृति के गुण सत्व,रजस् एवं तमस् के सम्बन्ध से जन्य है, स्वाभाविक नहीं । सांसारिक प्र वृत्तियों में जीव के गुणसम्बन्धकृत कर्तृत्व का निश्चय प्राप्ताप्राप्तविवेक ( अन्वय–व्यतिरेक ) के द्वारा होता है । संसार दशा में होने वाली जीव की प्रवृति को ही सांसारिक प्रवृति कहते हैं; संसार फलार्थ प्रवृतिमात्र को नहीं ।

इस तरह के अर्थ का प्रतिपादन करते हुए स्वयम् भगवान् गीता में कहते हैं–'कारणम्' इत्यादि । जीव के सत् एवं असत् योनियों की प्राप्ति का कारण गुणों ( प्रकृति ) का सम्बन्ध ही है । गीता में ही जीव के कर्तृत्व को स्वीकार करके भगवान् कहते है–तत्रैवंसति कर्तारमित्यादि–अर्थात् परमात्मा की अनुमति पुरस्सर जीव के कर्तृत्व का निश्चय होने पर भी जो व्यक्ति अधिष्ठान भूत परमात्मा से रहित स्वतंत्र रूप से केवल जीव के

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

ही कर्तृत्व को स्वीकार करता है, वह जीव के स्वरूप को ठीक से नहीं जान पाने के कारणदुर्मति है। अर्थात् विपरीति बुद्धि वाला है। क्योंकि वह आत्मा के कर्तृत्व को परमात्मा के परतन्त्र नहीं जनता है। 'धिष्ठानम् इत्यादि (गी० १८।१४) वाक्य का अर्थ है कि जीवों द्वारा शरीर वाणी और मन द्वारा किये जाने वाले कर्मों के पांच हेतु हैं- (१) अधिष्ठान (जीव के अधिष्ठातृत्व में रहने वाला भूतों का संघात रूप शरीर, (२) कर्ता (३) अनेक प्रकार के व्यापारों से युक्त इन्द्रियां (४) प्राणन आदि अनेक प्रकार की चेष्टाओं से युक्त पञ्चप्राण तथा (५) अन्तर्यामी परमात्मा। इस तरह उक्त दोनों वाक्यों का सम्मिलित तात्पर्य है कि शरीर से लेकर अधिष्ठान भूत परमात्मा पर्यन्त सापेक्ष रहने वाले जीव को जो निरपेक्ष कर्ता मानते है वे जीव के वास्तविक स्वरूप को नहीं जानते हैं।

सू०—कर्तृत्वं चेश्वराधीनम्।

अनु०—आत्मा का कर्तृत्व परमात्मा के परतन्त्र है।

छा०तो०—जीव एक कर्तेति शास्त्रार्थवित्त्वायोत्तम्। अत्रेयं शंका जागर्ति यत् जीवस्य कर्तृत्वं किम् स्वायत्तमुतपरमात्मायत्तमिति। परमात्मायत्तत्वे विधिनिषेधरूपशास्त्रानर्थक्यं भवति न वा? भवति चेत् स्वायत्तमेव स्वीकर्तव्यम्, नो चेत् परमात्मायत्तमिति सिद्धयति; इत्याकारिकायां शंकायां समावर्त्ते-कर्तृत्वमित्यादिना-जीव-

---

पाठभेद-३५ कर्तृत्वं चेश्वराधीनम्।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

स्य कर्तृत्वं स्वतन्त्रं नास्ति, अपितु तत् परायत्तमेव। प्रतिपादयन्ति हि श्रुतयो जीवस्य परमात्मायत्तं कर्तृत्वम्। तथाहि—अन्तः प्रविष्टः शास्ता जनानां सर्वात्मा' ( तै० आर० ३।११।१० ) 'य आत्मनि तिष्ठन्नात्मनोऽन्तरो यमात्मा न वेद यस्यात्माशरीरम्, य आत्मानमन्तरो यमयति स त आत्मान्तर्याम्यमृतः।' (बृ० उ०५।७।२२ ) इत्यादिकाः श्रुतयः 'सर्वस्य चाहं हृदि सन्निविष्टः मत्तः स्मृतिर्ज्ञानमपोहनञ्च' ( गी० १५।१५ ) 'ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन तिष्ठति। भ्रामयन् सर्वभूतानि यन्त्रारूढानि मायया'। ( गी० १८।६१ ) इत्यादिकाः स्मृतयश्च जीवस्य परमात्मपरतन्त्रं कर्तृत्वं प्रतिपादयन्ति। भगवान् बादरायणोऽपि 'परात्तु तच्छ्रुतेः' ( शा० मी० २।३।४० ) सूत्रे एतत् सर्वं प्रत्यपीपदत्।

ननु जीवस्य परमात्माधीनकर्तृत्वे स्वीकृते तस्य विधिनिषेध शास्त्रवश्यत्वं नश्येदिति चेन्न—कृतप्रयत्नापेक्षस्तु विहित प्रतिषिद्धावैयर्थ्यादिभ्यः' ( शा० मी० २।३।४१ ) सूत्रस्य श्रीभाष्य-जीवस्य परमात्माधीनकर्तृत्वम् शास्त्रावैयर्थ्यञ्च सम्यगुपपादितत्वात्। तथा च श्रीभाष्यम्—

'सर्वासु क्रियासु पुरुषेण कृतं प्रयत्नम् उद्योगमपेक्ष्यान्तर्यामी परमात्मा तदनुमतिदानेन प्रवर्तयति। परमात्मानुमतिमन्तरेणास्य प्रवृत्तिर्नोपपद्यते इत्यर्थः। कुत एतत् विहितप्रतिषिद्धावैयर्थ्यादिभ्यः। आदिपदेनानुग्रहनिग्रहादयो गृह्यन्ते। यथा द्वयोः साधारणे धने परस्वत्वापादनमन्यतरानुमतिमन्तरेण नोपपद्यते। अथापीतरानुमतिः स्वेनैव कृतेति तत्फलं तस्यैव भवति।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

नन्वेवं 'एषह्येव साधुकर्मकारयति तं यमेभ्यो लोकेभ्य उन्निनीषति । एष एवासाधु कर्म कारयति तं यमधो निनीषति । ( कौषी० ३-९ ) इत्युन्निनीषयाऽधो निनीषया च स्वयमेव साध्वसाधुनी कर्मणी कारयतीत्येतन्नोपपद्यते । उच्यते-एतन्नसर्वसाधारणम् । यस्त्वतिमात्र परमपुरुषानुकूल्ये व्यवसितः प्रवर्तते तमनुगृह्णन् भगवान् स्वयमेव स्वप्राप्त्युपायेषुकल्याणेषु कर्मस्वेव रुचिं जनयति । यश्चातिमात्रप्रातिकूल्ये व्यवसितः प्रवर्तते, तं विगृह्णन् स्वप्राप्ति विरोधिष्वधोगतिसाधनेषु कर्मसु रुचिं जनयति । यथोक्त भगवता स्वयमेव 'अहं सर्वस्य प्रभवो मत्तः सर्वं प्रवर्तते । इति मत्वा भजन्ते मां बुधाः भावसमन्विताः । (गी०१०।८) इत्यारभ्य 'तेषां सततयुक्तानां भजतां प्रीतिपूर्वकम् । ददामि बुद्धियोगं तं येन मामुपयान्ति ते । तेषामेवानु कम्पार्थमहमज्ञानजं तमः । नाशयाम्यात्मभावस्थो ज्ञानदीपेन भास्वता । ( गी० १०।१०-११ ) इति । तथा—असत्यमप्रतिष्ठं ते जगदाहुरनीश्वरम् ।' ( गी० १६।८ ) इत्यादि 'ममात्म परदेहेषु प्रद्विषन्तोऽभ्यसूयकाः ।' ( गी० १६।१८ ) इत्यन्तमुक्त्वा 'तानहं द्विषतः क्रूरान् संसारेषु नराधमान् । क्षिपाम्यजस्रमशुभानासुरीष्वेव योनिषु । ( गी० १६।१९ ) इत्युक्तम् ।

इममेवार्थमभियुक्ताऽप्याहुः-

'आदावीश्वर दत्तयैव पुरुषः स्वातंत्र्यशक्त्या स्वयम् ।
तत्त्वज्ञानं चिकीर्षण प्रयतनान्युत्पादयन् वर्तते ।
तत्रोपेक्ष्य ततोऽनुमत्यविदधतान्निग्रहानुग्रहौ,
तत् तत् कर्मफलं प्रयच्छति ततः सर्वस्य पुंसो हरिः ।"

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

आमोदः—ऊपर यह बतलाया गया है कि शास्त्रों के सार्थक्य के लिए जीव को ही कर्ता मानना चाहिए। अब यहां पर यह प्रश्न उठता है कि जीव परमात्मा के परतन्त्र रहकर तत्-तत् कर्मों को करता है अथवा स्वतन्त्र रहकर? यदि जीव के कर्तृत्व को परमात्मा के परतन्त्र माना जाय तो शास्त्रों के वैयर्थ्य का प्रसंग होगा अथवा नहीं? यदि होता है तो फिर जीव के कर्तृत्व को स्वतन्त्र ही मानना होगा, यदि नहीं होता है तो फिर उसे परमात्मा के परतन्त्र भी मानने में कोई अपत्ति नहीं होगी। अतएव इनमें से कौन सा पक्ष मानना उचित होगा? तो इस शंका का समाधान करते हुए श्रीलोकाचार्य स्वामी कहते हैं—कर्तृत्वं चेश्वराधीनम्! अर्थात्—जीव का कर्तृत्व परमात्मा के परतन्त्र है; स्वतन्त्र नहीं। श्रुतियां जीव के कर्तृत्व का परमात्मा के परतन्त्र प्रतिपादन करती हुई कहती हैं-'अन्तः प्रविष्टः शास्ता जनानां सर्वात्मा।' अर्थात् परमात्मा सबों के भीतर प्रवेश करके सबों का प्रशासन करता है, वही सबों की आत्मा है। 'य आत्मनि तिष्ठन्० इत्यादि ( बृ० उ० ५।७।२२ ) अर्थात् जो परमात्मा आत्मा के भीतर रहता हुआ आत्मा की अपेक्षा अन्तरङ्ग है, जिसे जीवात्मा अपने आत्मा रूप से नहीं जानता। जीवात्मा जिसका शरीर है जो आत्मा के भीतर रहते हुए अन्तर्यामी रूप से उसका नियमन किया करता है, वही अमृत परमात्मा तुम्हारा भी आत्मा है। ये सभी श्रुतियां तथा—'सर्वस्य चाहम्' इत्यादि ( गी० १५।१५ ) अर्थात् मैं सबों के

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

हृदय में प्रविष्ट हूँ । मुझसे ही प्रेरित होकर जीव स्मरण, विस्मरण और ज्ञान को प्राप्त करता है । एवं 'ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन० इत्यादि–अर्थात् हे अर्जुन सबों के हृदय में अन्तर्यामी रूप से परमात्मा निवास करता है, तथा अपनी मायारूपी यन्त्र पर आरुढ जीवों को सदा घुमाया करता है ।'

ये सभी स्मृतियां भी जीव तथा उसके कर्तृत्व का परमात्मा के परतन्त्र बतलाती हैं । भगवान् वादरायण भी 'परात्तु तच्छ्रुतेः, ( शा० मी० २।३।४० ) अर्थात् तत् = जीव का कर्तृत्व, परात् = परमात्माधीन है, क्योंकि जीव के कर्तृत्व को परमात्मायत्तत्व का प्रतिपादन श्रुतियां करती हैं ।

यहाँ पर प्रश्न उठता है कि जीव के कर्तृत्व को परमात्मा के परतन्त्र मानने पर उसके विधि । निषेध रूप शास्त्रों की वश्यता नष्ट हो जायेगी । तो यह शंका उचित नही है । भगवान् वादरायण प्रणीत–कृतप्रयत्नापेक्षस्तु विहित प्रतिषिद्धावैयर्थ्यादिभ्यः ।' ( शा० मी० २।३।४१ ) अर्थात् परमात्मा के संकल्पाधीन जीव के कर्तृत्व को स्वीकार करने पर भी विधिनिषेधात्मक शास्त्र व्यर्थ नहीं होंगे; क्योंकि जीवों के द्वारा किये गये प्रथम प्रयत्न को देखकर परमात्मा उस जीव को उसी के अनुसार नियमन किया करते हैं । इस सूत्र के श्रीभाष्यमें श्रीभाष्यकार रामानुजाचार्य ने जोव के परमात्माधीन कर्तृत्व तथा शास्त्रों के अवैयर्थ्यका परिपूर्णरूप से उपपादन किया है ।

इस सूत्र का श्रीभाष्य इस प्रकार है–

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

जितनी क्रियाएँ जीव करता है उन सभी क्रियाओं में पुरुषों द्वारा किये गये प्रयत्न के अनुसार ही परमात्मा जीव को उस कार्य को करने की अनुमति प्रदान करके उसे कार्य में प्रवृत्त कर देता है। परमात्मा की अनुमति के विना जीव की प्रवृत्ति नहीं होती हैं; यह कहने का अभिप्राय है ! क्योंकि–विहित प्रतिषिद्धावैयर्थ्यादिभ्यः–विधि निषेधात्मक वाक्यों की सार्थकता सम्पादन आदि के द्वारा इस अर्थ का पता चलता है। इस सूत्र के आदि पद से परमात्मा द्वारा जीवों पर किये जाने वाले अनुग्रह और निग्रह का ग्रहण होता है। जैसे किन्हीं दो व्यक्तियों के स्वामित्व में रहने वाली वस्तु को यदि कोई एक स्वामी बेचना चाहे तो वह तबतक उस वस्तु को नहीं वेच सकता है जब तक कि दूसरे स्वामी से उसको बेचने की अनुमति नहीं प्राप्त करले। दूसरे स्वामी की अनुमति लेकर उसको बेचने से जो फल मिलता है उसको वही भोगता है। उसी तरह परमात्मा की अनुमति प्राप्त करके जीव तत्–२ कर्मों को करता है तथा उसके फलों को स्वयं भोगता भी है।

यहां पर यह प्रश्न उठता है कि–एष ह्येवासाधु कर्म कारयति ( कौषी० ३–९ ) अर्थात् यह परमात्मा ही जिन जीवों को इन लोकों से ऊपर उठाना चाहता है, उससे अच्छे कर्मों को करवाता है और जिसे नीचे ले जाना ( गिराना चाहता है उससे बुरा कर्म करवाता है। इन श्रुतियों से तो पता चलता है कि परमात्मा ही जीवों के द्वारा अच्छे बुरे कर्मों को करवाता है,

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

अतएव उसे जीवों को तत्-तत् कार्यों के करने में अनुमति-प्रदाता मात्र वही माना जा सकता है। तो इसका उत्तर है कि यह श्रुति सर्वसाधारण विषयिणी नहीं है। उक्त श्रुति परमात्मा के अत्यन्त अनुकूल और अत्यन्त प्रतिकूल आचरण करने वाले जीव विषयिणी है। जो जीव परमात्मा के अत्यन्त अनुकूल कार्यों का करता है उसे परमात्मा अपनी कृपा का पात्र बना लेता है और अपनी प्राप्ति के अनुकूल कार्यों को करने के लिये उसकी रुचि को पैदा करता है। जो जीव परमात्मा के अत्यन्त प्रतिकूल आचरण करता है उस जीव का निग्रह करने की इच्छा से तथा नरकों में भेजने के लिये, परमात्मा उसकी रुचि शास्त्र प्रतिषिद्ध कर्मों में पैदा करके उससे बुरे कर्मों को करवाते हैं। भगवान् स्वय गीता में कहते हैं 'अहंसर्वस्य प्रभव' इत्यादि' अर्थात् मैं ही सबों का उद्गमस्थल हूं और मेरे द्वारा ही सम्पूर्ण जगत् की प्रवृत्ति होती है। यह जान कर ही विद्वान् पुरुष भावपूर्वक मेरा भजन किया करते हैं। इस श्लोक से प्रारम्भ करके-तेषां सतत युक्तानाम्०' इत्यादि अर्थात् वे जीव जो सदा मुझमें ही लगे रहकर मेरा प्रेमपूर्वक भजन किया, करते हैं उनको मैं ऐसी बुद्धि प्रदान कर देता हूं, जिसके कारण वे जीव मेरे सन्निकट में पहुंच जाते हैं। मेरा भजन करने वाले ही जीवों पर मैं कृपा करने के लिये उनके आत्मा रूप से स्थित रहकर देदीप्यमान ज्ञान दीपक के द्वारा उनके अज्ञान रूपी अन्धकार को नष्ट कर देता हूं।

तथा-असत्यमित्यादि-इसी तरह भगवान् कहते हैं कि असुरी

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

सम्पदा सम्पन्न जीव कहते हैं, कि जगत् मिथ्या है तथा इसका न तो कोई आधार है और न तो कोई नियामक। इस श्लोक से प्रारम्भ करके 'ममात्म परदेहेषु०' इत्यादि अर्थात् अपने एवं तद्भिन्न शरीरों में आत्मा रूप से रहने वाले तथा (जीव को परमात्म-परतन्त्र मान लेने पर अच्छे-बुरे कर्मों का क्या महत्त्व ? तथा कर्मों के फलों को सिद्धि मान लेने पर ईश्वर को कैसे माना जा सकता है ? इत्यादि बातों को कहकर मेरे गुणों में दोष-बुद्धि रूप असूया करने वाले जो आसुरी सम्पदा सम्पन्न जीवों का वर्णन करके कहते हैं। तानहमित्यादि-उन द्वेष करने वाले क्रूर नराधम जीवों को मैं सदा संसार के आसुरी योनियों में फेंकता रहता हूं। इस विवेचन से स्पष्ट है कि जीव का कर्तृत्व परमात्मा के परतन्त्र है स्वतन्त्र नहीं। इस अर्थ का प्रतिपादन अभियुक्तों ने निम्न श्लोक में किया है-आदावीश्वर इत्यादि-अर्थात् ईश्वर प्रदत्त स्वातन्त्र्य शक्ति के द्वारा सर्वप्रथम जीव तत्त्वों को जानकर उसके प्राप्त करने की इच्छा और प्रयत्न करता है। जीव के उस प्रयत्न से उदासीन सा रहकर परमात्मा जीव की उस चेष्टा के अनुसार ही उस कर्म को करने अनुमति प्रदान कर देता है। और अपने अत्यन्त अनुकूल एवं प्रतिकूल जीवों के निग्रह करने की इच्छा से ही परमात्मा उनको तत्-तत् कर्मों में प्रवृत्त करता है।

**मूल ३६-३७-ज्ञानाश्रयत्वे शास्त्रेषु ज्ञानमिति निर्देशोऽस्य कुतः इति चेत्, ज्ञाननैरपेक्ष्येणापि स्वयमभावसत इति ज्ञानं सारभूतगुणतया निरूपकधर्मो भवतीति च तथा निर्देशः**

पाठभेद ३६-ज्ञानाश्रयश्चेदयं शास्त्रे षुज्ञानत्वेन कथं निर्दिश्यते ३७-ज्ञानेन विना अस्य प्रकाशात् ज्ञानस्य सारभूतगुणत्वेन निरूपक धर्मतया तथानिर्दिश्यते ।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

अनु०–यदि आत्मा ज्ञानाश्रय है तो फिर शास्त्रों में उसका ज्ञान रूप से निर्देश कैसे होता है ? तो ज्ञाननिरपेक्ष रूप से स्वयं प्रकाशित होता है तथा प्रधानगुण होने के कारण ज्ञान के तथा आत्मा का स्वरूपनिरूपकधर्म होने के कारण आत्मा का उस प्रकार से निर्देश होता है।

छा० तो०–अत्रकश्चनशंकते–आत्मा यदि ज्ञानाश्रयस्तदा तस्य 'यो विज्ञाने तिष्ठन्, (बृ० उ० ५।७) 'विज्ञानमयः' विज्ञानं यज्ञ तनुते' (तै० उ० आन० ५) ज्ञानस्वरूपमत्यन्तनिर्मलं परमार्थतः। ज्ञानस्वरूपमखिलं जगदेतदबुद्धयः।' (वि० पु० १।२।६) 'विज्ञानं परमार्थो हिद्वैतिनोऽतथ्यदर्शिनः। इत्यादिषु शास्त्रेषु कथं ज्ञानमिति निर्देशः ? इत्याह–ज्ञानाश्रयत्वे' इत्यादिना।

तत् ज्ञाननैरपेक्ष्येणापीत्यादिना समाधत्ते–आत्मनो ज्ञानमिति निर्देशस्य हेतु त्रयमास्ते। तत्रप्रथमोहेतुःयेन प्रकारेण ज्ञानं स्वाश्रयं प्रति स्वयमेव प्रकाशते तेनैव प्रकारेणात्मापि स्वंप्रति स्वयमेव ज्ञानं निरपेक्ष्य प्रकाशते। अतएव तस्य ज्ञानत्वेन-व्यपदेशः शास्त्रेषु।

किञ्चज्ञानमात्मनो सर्वप्रधानो गुणः। अतः स एव तस्य स्वरूप। निरूपकोधर्मः। क्वचनधर्मिणः धर्मे उपचारदर्शनात् आत्मनो ज्ञाने गौणः प्रयोगः। भगवान् वादरायणोऽपि 'तद्गुणसारत्वात् तद् व्यपदेशः प्राज्ञवत्' (शा०मी० २।३।२९) तथा यावदात्मभावित्वाच्च न दोषस्तद्दर्शनात्।' शा०मी० २।३।३०) इति सूत्राभ्यां समर्थयामास।

आमोदः—उपर्युक्त वाक्यों में कहा जा चुका है कि आत्मा

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

ज्ञानाश्रय है। यहां पर कोई यह शंका करता है कि यदि आत्मा ज्ञानाश्रय है तो फिर उसको निम्न शास्त्र वाक्यों से विरोध होगा। वे शास्त्र वाक्य ये हैं— (१) यो विज्ञाने तिष्ठन्० अर्थात् जो परमात्मा विज्ञान स्वरूप आत्मा के भीतर अन्तर्यामी रूप से रहते हुए।' 'विज्ञानमयः' अर्थात् आत्मा विज्ञान स्वरूप है।' 'विज्ञानं यज्ञं तनुते' अर्थात् विज्ञानस्वरूप आत्मा वेदोक्त यज्ञादि कर्मों का विस्तार करता है।' 'ज्ञानस्वरूपम्' (वि०पु० १।२।६) इत्यादि–अर्थात् वस्तुतः आत्मा ज्ञानस्वरूप तथा सभी अन्तःकरण आदि उपाधियों तथा तज्जन्य सभी कर्तृत्व आदि धर्मों से सर्वथा रहित होने के कारण अत्यन्त निर्मल है। तथा–विज्ञानं परमार्थो हि० इत्यादि (वि० पु० २।१३।९०) अर्थात् परमार्थतः आत्मा विज्ञान स्वरूप ही है, भेदवादी आत्मस्वरूपयथात्म्य को नहीं जानने वाले हैं। 'इन सभी वाक्यों में आत्मा को ज्ञानस्वरूप बतलाया गया है। अतएव आत्मा को ज्ञानाश्रय नहीं माना जा सकता है। इन सभी अर्थों को श्रीलोकाचार्य स्वामी ने 'ज्ञानाश्रयत्वे' इत्यादि वाक्य से अभिव्यक्त किया है।

उपर्युक्त शंका का समाधान आप 'ज्ञाननैरपेक्ष्येणापि इत्यादि वाक्य से करते हैं–इस वाक्य में आप आत्मा के ज्ञानत्वेन निर्देश के दो कारणों को बतलाते हैं। उनमें पहला कारण है कि–जिस प्रकार ज्ञान अपने आश्रयभूत आत्मा के लिए ज्ञानान्तर निरपेक्ष होकर अपने से ही अपना प्रकाश कर देता है, उसी प्रकार

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

आत्मा भी अपने लिए ज्ञाननिरपेक्ष स्वयं प्रकाशित होता है अतएव ज्ञाननिरपेक्ष होकर अपने लिए प्रकाशित होने के कारण भी शास्त्रों में आत्मा में किया है ज्ञानत्वेन उपचार होता है।

किञ्च आत्मा का असाधारण तथा सर्वप्रधान गुण है ज्ञान। जो जिसका सर्वप्रधान तथा असाधारण गुण होता है उसे ही उसका स्वरूपनिरूपक धर्म माना जाता है। इस तरह आत्मा का भी स्वरूप निरूपक धर्म है ज्ञान। शास्त्रों में कहीं-कहीं धर्मी का धर्म में उपचार देखे जाने के कारण आत्मा का ज्ञान में ऐसा प्रयोग होता है। अतएव आत्मा के ज्ञानत्वेन व्यपदेश में कोई विरोध नहीं है।

इन सभी अर्थों का प्रतिपादन भगवान् बादरायण ने--
(शा० मो० २।३।२९-३०)

मूल ३८-नियाम्यत्वं नाम-ईश्वर बुद्ध्यधीनसर्वव्यापारवत्त्वम्।

अनु०-ईश्वर की बुद्धि (इच्छा) के अधीन सभी व्यापारों वाला होना ही जीव का नियाम्यत्व है।

धा० तो०-'य आत्मनि तिष्ठन्नात्मनोन्तरो यमात्मान वेद यस्यात्मा शरीरम्' (श०प० १४।५।३०) इत्याद्युक्तप्रकारेण परमात्मकत्वात् परमात्मेच्छाधीनसकलव्यापारवत्त्वात् परमात्मनोनियाम्योऽस्त्यात्मा। यथा शरीरस्य सर्वाः प्रवृत्तय आत्मेच्छाधीना भवन्ति तथैव परमात्मशरीरभूतस्य जीवस्यापि सर्वाः प्रवृत्तयः परमात्मेच्छाधीना भवन्तीत्यर्थः। परञ्च जडशरीरापेक्षया चेतनस्येदं वैलक्षण्यमस्ति यत् स्वाभाविकज्ञातृत्वभोक्तृत्वकर्तृत्वगुण

पाठ भेद ३८—नियाम्यत्वं नामेश्वरबुध्यधीन सकल व्यापार त्वम्।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

सम्पन्नोऽयम् ज्ञानचिकीर्षाप्रयत्नप्रवृत्तिषु स्वयं समर्थोऽपि अन्तर्यामिणोऽनुमतिमवाप्यैव तेषु-तेषु कर्मसु प्रवर्तते । परमात्माऽपि तस्य प्रथमां प्रवृत्तिं प्रेक्ष्यैव तं तथाकर्तुमनुमतिं ददाति, अतएव हि विधिनिषेधशास्त्राणामवैयर्थ्यम् ।

आमोद—'य आत्मनि०' इत्यादि श्रुतिबतलाती है कि परमात्मा आत्मा के भीतर रहते हुए उसकी अपेक्षा अन्तरङ्ग है, किन्तु आत्मा उसे अपने भीतर विद्यमान रूप से नहीं जानता है, आत्मा जिसका शरीर है।'

इस श्रुति में आत्मा को परमात्मा का शरीर बतलाया गया है और परमात्मा को आत्मा की आत्मा। अतएव सिद्ध होता है कि जीव परमात्मात्मक है। परमात्मा का शरीर ही होने के कारण सिद्ध होता है कि जीवात्मा की सारी क्रियाएं परमात्मा के अधीन होती हैं। जिसकी सारी क्रियाएँ किसी दूसरे के अधीन होती हैं, वह नियाम्य होता है, इस तरह आत्मा परमात्मा का नियाम्य सिद्ध होता है। कहने का अभिप्राय यह है कि जिस तरह शरीर की सारी प्रवृत्तियाँ अपने नियामक आत्मा की इच्छा के अधीन होतो हैं उसी प्रकार परमात्मा के शरीर भूत आत्मा की भी सारी प्रवृत्तियां अपने नियामक परमात्मा की इच्छा के अधीन होती हैं। किन्तु जड़ शरीर की अपेक्षा चेतन जीवात्मा की यह विशेषता है कि—आत्मा में स्वाभाविक रूप से ज्ञातृत्व कर्तृत्व भोक्तृत्व आदि–गुण विद्यमान हैं,

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

अतएव वह स्वयं ज्ञान चिकीर्षा, प्रयत्न तथा प्रवृत्ति में समर्थ है, फिर भी वह अपने अन्तर्यामी परमात्मा की अनुमति को प्राप्त करके ही किसी क्रिया में प्रवृत्त होता है, और परमात्मा भी किसी क्रिया के प्रति जीव के द्वारा किये गये प्रथम प्रयास को देखकर उसीके अनुसार उसे कार्य में प्रवृत्त होने की अनुमति प्रदान कर देता है। इसीलिए शास्त्रों के विधिनिषेध रूप से वाक्य जो जीवों को तत्तत् कर्मों में विधिनिषेध के द्वारा नियुक्त करते हैं; व्यर्थ नहीं होते हैं।

मूल ३६—धार्यत्वं नाम—तत्स्वरूपसङ्कल्पव्यतिरेकनियत स्वसत्ताव्यतिरेकत्वम्।

अनु०—परमात्मा के स्वरूप एवं संकल्प का अभाव होने पर नियत रूप से जीव की सत्ता का अभाव होना ही जीव का परमात्मधार्यत्व है।

छा० तो०—परमात्मनः स्वरूप संकल्पाधीनसत्ताकत्वमेव जीवस्य परमात्मधार्यत्वम्। उपरि जीवस्य परमात्मशरीरत्वं प्रतिपादितम्। शरीरत्वाय गुणत्रयमावश्यकं भवति नियतरूपेणात्मनियाम्यत्वमात्मधार्यत्वमात्मशेषत्वञ्च। जीवोऽपि परमात्मनो नियाम्यो धार्यो शेषश्च। 'एष सेतुर्विधारणः' (बृ० ४।४।२२ मैत्रा ७।७) एतस्य वाक्षरस्य प्रशासने गार्गि सूर्याचन्द्रमसौ विधृतौ तिष्ठतः' (बृ० उ० ३।८।९) इत्यादीनि वचांसि चेतनाचेतनयोः समानरूपेण ईश्वरधार्यत्वं

पाठ भेद ३९—धार्यत्वन्नाम तत्स्वरूपसंकल्पव्यतिरेकप्रयुक्तस्वसत्ताव्यतिरेकयोग्यत्वम्।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

प्रतिपादयन्ति । इत्थमात्मासऽपि परमात्मधार्यः । परमात्मव्यतिरिक्ताः हि चेतन नहि धारयन्ति । धार्यरूपाखिलस्य मूलम् परमामनः स्वरूपम् संकल्पश्च । एतयोरभावे जगतः सत्ताभवितुं नार्हति । परमात्मा स्वसत्यसंकल्पेनैव जगद्धत्ते । लोकेऽपिस्वरूपसंकल्पाभ्यां धार्यस्य सत्ता दृश्यते । यथा चात्मा स्वरूपसकल्पाभ्यां शरीरं बिभर्ति तथैवाय परमात्मा स्वरूपनिरूपकधर्माणां निरूपित स्वरूपविशेषणानां गुणानामिव स्वव्यतिरिक्त समस्तद्रव्याणामप्यव्यवधानेन स्वरूपेण धारको भवति । तत्तद्द्रव्याश्रितगुणानां तत्तद्द्रव्यद्वाराधारको भवति जीवैर्ध्रियमाणानां शरीराणां जीवद्वाराधारक इति केचिदाचार्या वदन्ति' एवं सर्वेषामप्याश्रयापेक्षयाऽपृथक्सिद्धविशेषणत्वादेतेषां सत्तादय आश्रयसत्ताधीनाः सर्वभूतानां सत्तायाः संकल्पाधीनत्वं नाम-अनित्यानामनित्येच्छाधीनोत्पत्तिकत्वं नित्यानां नित्येच्छाधीनसिद्धिकत्वमित्' याहुः श्रीमद्वरवरमुनि स्वामिनः । श्रीमद्यामुनाचार्य स्वामिनः-'नादेक्षसे यदि ततो भुवनान्यमूनि, नालंप्रभो भवितुमेव कुतः: प्रवृत्तिः । ( स्तो० रत्न १० ) इति श्लोके; तथा 'प्रकृति पुरुषकाल व्यक्तमुक्ता यदिच्छामनुविदधति नित्यं नित्यसिद्धै रनेकैः' ( आ० सि० १ ) इतिश्लोकेचाहुः । परमात्मसंकल्पाधीनां स्थितिम् सकलस्य जगतः । श्रीकूरेश स्वामिनोऽपि 'इच्छात एव तव विश्वपदार्थं सत्ता ।'( वैकुण्ठ स्तव ३६) इति श्लोके चेममर्थं समर्थयामासुः । 'द्यौः सचन्द्रार्क नक्षत्रा खं, दिशो भूर्महोदधिः । वासुदेवस्य वीर्येण विधृतानि महात्मनः

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

( विष्णुसहस्रनाम )' इति स्मृतिरपि परमात्म संकल्पायत्तां जगतः स्थितिं स्मरति।

अमोद–जीव की सत्ता परमात्मा के स्वरूप एवं संकल्प के अधीन होती है, अतएव वह परमात्मा का धार्य है पहले इस बात का प्रतिपादन किया जा चुका है कि जीव परमात्मा का शरीर है। शरीरत्व के लिए तीन गुणों का होना आवश्यक है (१) आत्मा का नियाम्य होना, (२) आत्मा का धार्य होना तथा (३) आत्मा का शेष होना। परमात्मा का शरीर होने के कारण आत्मा भी परमात्मा का धार्य है। 'ए (ष) सेतुर्विधारणः' ( बृ० उ० ४।४।२२) अर्थात् परमात्मा सम्पूर्ण जगत् को विशेष रूप से धारण करने वाला तथा संसार तरण का हेतु है। यह श्रुति परमात्मा को सम्पूर्ण जगत् का धारक बतलाकर जगत् को परमात्मा का धार्य बतलाती है। एतस्यैवाक्षरस्य प्रशासनेगार्गि सूर्या चन्द्रमसौ विधृतौ तिष्ठतः। अर्थात् हे गार्गि इस निर्विकार परमात्मा के प्रशासन में सभी सूर्य चन्द्र आदि विशेषरूप से धृत ( नियमित ) होते हैं। यह श्रुति बतलाती है कि परमात्मा अपने सकल्प रूपी प्रशासन के द्वारा सम्पूर्ण जगत् को धारण करता है। इस तरह के अनेकों वाक्य जड एवं चेतन सबों को सामानरूप से परमात्मा का धार्य बतलाते है। सम्पूर्ण जगत् के परमात्मा का धार्य होने के कारण जीवात्मा भी परमात्मा का धार्य हुआ। सम्पूर्ण धार्य वस्तुओं का मूल परमात्मा का

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

स्वरूप और उसका संकल्प है। परमात्मा के स्वरूप और संकल्प के अभाव में जगत् की सत्ता हो ही नहीं सकती है। परमात्मा अपने सत्य संकल्प के ही द्वारा जगत् को धारण करते हैं। लोक में भी देखा जाता है कि धारक के स्वरूप और संकल्प के द्वारा धार्य वस्तु की सत्ता बनी रहती है। जिस तरह यह आत्मा अपने स्वरूप एवं संकल्प के द्वारा इस शरीर को धारण करता है उसी तरह परमात्मा भी अपने स्वरूप निरूपक धर्मों के निरूपित स्वरूप विशेषणों को गुणों के समान ही स्वेतर समस्त द्रव्यों के बिना किसी व्यवधान के ही स्वरूपतः धारक होते है। कुछ आचार्यों का कहना है कि-परमात्मा तत्-तत् द्रव्यों में पाये जाने वाले गुणों को तत्-तत् द्रव्यों के द्वारा धारण करता है तथा जीवों के द्वारा धारण किये जाने वाले शरीरों को वह जीवों के द्वारा धारण करता है। श्रीवरवर मुनि स्वामी जी कहते हैं कि-इस प्रकार से सबों के अपने आश्रयभूत परमात्मा का अपृथक्सिद्ध विशेषण होने के कारण इन सबों की सत्ता आदि आश्रय की सत्ता के अधीन होती हैं। सभी भूतों की सत्ता का परमात्मा की सत्ता के अधीन सत्ता होने का अर्थ है कि-अनित्य द्रव्यों की उत्पत्ति परमात्मा की अनित्य इच्छा के अधीन होती है तथा नित्य वस्तुओं की सिद्धि परमात्मा की इच्छा के अधीन होती है।

परमात्मा के संकल्पाधीन धार्य जगत् की सत्ता के विषय

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

में आचार्यों का विचार इस प्रकार है।

'हे प्रभो यदि आप सत्य संकल्प रूपी ईक्षण नहीं करें तो ये सभी भुवन (तथा भुवनाश्रित जीव ) की सत्ता ही नहीं हो सकती है इनकी प्रवृत्ति कहाँ से होगी।" ( श्रीमद्यामुनाचार्य स्वामी स्तोत्र रत्न श्लोक १० )।

'प्रकृति, जीव, काल, व्यक्त,(बद्ध) तथा मुक्त जीव अनेक नित्य सिद्धों के साथ-साथ जिस परमात्मा की सत्य संकल्प रूपी इच्छा का नित्य ही अनुसरण करते हैं (आत्म सिद्धि १)

'हे वैकुण्ठनाथ भगवन् आपकी सत्य संकल्पात्मिका इच्छा के अधीन सम्पूर्ण जगत् की सत्ता रहती है।' ( श्री कूरेश सूरि वैकुण्ठस्तव ३६ ) 'चन्द्रमा, सूर्य, और नक्षत्रों के साथ-साथ द्युलोक आकाश, दिशाएँ, पृथिवी, महासागर, ये सभी भगवान् वासुदेव के वीर्य पर आश्रित हैं। ( विष्णु सहस्रनाम )

इस विवेचन से सिद्ध होता है कि जीव परमात्मा का धार्य है।

**मूल ४०–शेषत्वं नाम चन्दनकुसुमताम्बूलादिवत्तस्य यथेष्टविनियोगार्हत्वम्।**

अनु०–चन्दन, पुष्प ताम्बूल आदि के समान, ईश्वर के इच्छानुसार विनियोग के योग्य होना ( ही जीव का ) शेषत्व है।

छा० तो०–अस्मिन् वाक्ये लक्षणदृष्टान्ताभ्यां शेषत्व मुपदि-

पाठभेद४०-शेषत्वंनाम चन्दन कुङ्कुम ताम्बूलादिवत्तस्येष्ट विनियोगार्हत्वम्,

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

र्शति । चन्द्रनकुसुमताम्बुलादिवत्' इति दृष्टान्तः । यथेष्टविनियोगार्हत्वम् इति लक्षणम् । यथेष्टविनियोगार्हत्वं नाम-शेषी यथा वांच्छति तथा विनियोगस्य योग्यतायुक्तत्वम् । अत्र विनियुज्जमानस्य स्वार्थलेशोऽपि नहि भवति । उदाहरणश्चात्र-चन्दन कुसुम ताम्बूलादीनाम् । एतेषां विनियोगे-स्वार्थं लेशोऽपि नहि भवति । लिम्पतो,दधतो भुञ्जत एव तस्मिन् विनियोगे स्वार्थः । चन्दन कुसुमताम्बूलादिवदित्यत्रआदिना शरीरं गृह्यते । तेषु-तेषु कर्मसु शरीरस्यापि प्रवृत्तिः आत्मनो भोगाय एव भवति । तथैवायं आत्माऽपि केवलं परमात्मन एव लीलायै भवति । स्वकीय परमात्मशेषत्वं प्रकटयन्तः सूरयः उचुः 'स्वार्थमेव माँ स्वीकुरु' इति; भाष्यकारैरप्युक्तम्-परगतातिशयाधानेच्छयैवोपादेयत्वमेव तस्य स्वरूपम् सः शेषः परः शेषी, इति अभियुक्ता अप्यवदन् ।

> यथेष्टविनियोगार्हः शेषशब्देन कथ्यते ।
> ईश्वरेण जगत् सर्वं यथेष्टं विनियुज्जते ॥

शेषस्य शेषत्व व्याकुर्वद्भिः श्रीमद्यामुनाचार्यस्वामिभिरुक्तम् 'निवासशय्यासनपादुकांशुकोपधानवर्षातप वारणादिभिः । शरीरभेदैस्तवशेषतां गतैर्यथोचित शेष इतारितं जनैः ।' जीवस्य परमात्म शेषत्वं प्रतिपादयन्ति हि शास्त्राणि । -'पतिं विश्वस्यात्मेश्वरम्' ( महा० ना०९।३ ) 'यस्यात्माशरीरम्' ( श० प० १४।५।३० ) इत्यादिकाः श्रुतयः 'ज्ञाननन्दमयस्त्वात्मा शेषो ही परमात्मनः' परवानस्मिकाकुत्स्थ त्वयिवर्षशतं स्थिते' (वा०रा०अ०का० १५।७)

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

दासोऽहंकोसलेन्द्रस्य रामस्याक्लिष्टकर्मणः' (वा०रा० सु०का० ४३।९) दासभूताः स्वतः सर्वेह्यात्मानः परमात्मनः । नान्यथा लक्षणं तेषां वन्धे मोक्षे तथैव च' 'स्वोज्जीवनेच्छा यदि ते स्वसत्तायां स्पृहा यदि । आत्मादास्यं हरेस्स्वाम्यं स्वभावं च सदा स्मर।' इमानि 'सर्वाणि वाक्यानि जीवस्य परमात्मशेषत्वं प्रतिपादयन्ति ।

आमोद—इस वाक्य में लक्षण और दृष्टान्त के द्वारा जीव के शेषत्व को सिद्ध करते हैं। इस वाक्य के दो अंश हैं, शेषलक्षण और दृष्टान्त । चन्दनकुसुमताम्बूलादिवत्' यह दृष्टान्त है, और 'यथेष्ट विनियोगार्हत्त्व यह लक्षणांश है । शेषी ( स्वामी ) जिस तरह से चाहे उस तरह से विनियुक्त होने की योग्यता से युक्त होने को यथेष्ट विनियागार्हता कहते हैं। इस विनियोग की क्रिया में जिसका विनियोग होता है उसका अपना कोई भी स्वार्थ नहीं होता है । इस वाक्य में शेष का उदाहरण चन्दन, कुसुमताम्बूल आदि का दिया गया है । चन्दन लगाने वाले, पुष्पों (की माला) को धारण करने वाले तथा ताम्बूल का चर्वग करने वाले का ही चन्दन कुसुम तथा ताम्बूल के उपयोग में स्वार्थ होता है, चन्दनादि का उसमें कोई भी स्वार्थ नहीं होता हैं। मूल में चन्दन कुसुमताम्बूलादि में आदि पद शरीर को सूचित करके बतलाता है कि शरीर की तत्-तत् कर्मों में प्रवृत्ति केवल आत्मा के लिये होती है, स्वार्थ के लिये नहीं इस तरह आत्मा भी परमात्मा का शेष होने के कारण केवल परमात्मा को लीला का

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

साधन मात्र है। आत्मा का स्वरूप है कि वह परमात्मा का यथेष्ट विनियोगार्ह रूप शेष है। परमात्मा जैसा चाहते हैं उसी तरह का उसका विनियोग करते हैं। अपने शेषत्व को अभि-व्यक्त करते हुये दिव्यसूरियों ने भागवान् से प्रार्थना की-भग-वान्! अपने ही भोग के लिए आप मुझे स्वीकार करें।' श्री भाष्यकार भगवान् रामानुजाचार्य भी वेदार्थसंग्रह में कहते हैं-जिसका स्वरूप अपने से भिन्न के अतिशयाधानैक प्रयोजन होता है, उसे शेष कहते हैं और उससे जिसका अतिशयाधान होता है उसे शेषी कहते हैं। अन्य आचार्यों ने भी कहा है-जिसका उपयोग अपनी इच्छानुसार किया जा सके उसे शेष कहते हैं, तथा ईश्वर सम्पूर्ण जगत् का यथेष्ट विनियोग करता है, अतएव जगत् ईश्वर का शेष है। नित्य जीवों में अन्यतम अनन्त के शेषत्व की व्याख्या करते हुए श्रीयामुनाचार्य स्वामीजी स्तोत्र रत्न में लिखते हैं-निवासशय्या॰इत्यादि-( निवास ) अर्थात् भगवान् के विराजने के लिये दिव्य मन्दिर, शय्या, आसन, पादुका, उपधान ( तकिया ) वर्षा एवं धूप से रक्षा करने वाले छत्र के रूप को धारण करने वाले शेषभूत आपके शेषभूत अपने विभिन्न दिव्य शरीरों के द्वारा आपके शेषत्व के कारण ही अनन्ताख्य नित्य सूरि को शेष के नाम से अभिहित किया जाता है। इसी तरह शास्त्रों के अनेक वाक्य बतलाते हैं कि जीव परमात्मा का शेष है। वे वाक्य हैं-'पतिं विश्वस्यात्मेश्वरम्' अर्थात सभी आत्माओं

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

के नियामक परमात्मा को' 'यस्यात्मा शरीरम्' जिस परमात्मा का आत्मा शरीर है। ये श्रुतियाँ जीवात्माओं को परमात्मा का शेष बतलाती हैं। इसी तरह निम्न वाक्य भी कहते हैं-ज्ञानानन्दमय० इत्यादि अर्थात् ज्ञान एवं आनन्द प्रचुर आत्मा परमात्मा का शेष है। परवानास्मीत्यादि- (श्रीलक्ष्मण जी कहते हैं- हे काकुत्स्थ। आपके अधीन सौ वर्ष भी रहकर मैं आपके परतन्त्र हुँ। श्रीहनुमान जी कहते हैं- 'दासोऽहं कोसलेन्द्रस्य रामस्याक्लिष्ट कर्मणः' अर्थात् मैं अक्लिष्ट कर्मों को करने वाले राघवेन्द्र का दास हूँ। एक दूसरी सूक्ति बतलाती है दासभूता० इत्यादि अर्थात् "स्वभावतः सभी आत्मा परमात्मा के दास हैं। बद्धावस्था अथवा मोक्षावस्था' इनदोनों अवस्थाओं में इससे (दासत्व) से भिन्न जीवों का दूसरा लक्षण नहीं हो सकता है। ऐसे ही स्वोज्जीवनेच्छा० इत्यादि- अर्थात् तुम्हारी इच्छा अपने उज्जीवन की हो तथा अपनी सत्ता में स्पृहा होती तो अपनी दासता तथा भगवान् श्रीहरि का स्वामित्व रूप अपना स्वभाव सदा स्मरण रखो। ये सभी वाक्य बतलाते हैं कि जीव स्वभावतः परमात्मा का शेष है। (दासता की चरमावस्था जहां पर सेवक सेव्य की सेवा निस्स्वार्थ भावसे करता है, शेषता है।

सू०९—इदञ्चात्मवस्तु गृहक्षेत्रपुत्रकलत्रादिवत् पृथक् सिद्धयादियोग्यनं भवति किन्तु शरीरवत्तदयोग्यम्।

---

पाठभेद-४९ इदञ्च गृहक्षेत्रपुत्रकलत्रादि वत्पृथक्स्थित्यादीनां योग्यं न भवति किन्तु शरीर वत्तदयोग्य भवति।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

अनु०—यह आत्मानामक वस्तु गृह क्षेत्र, पुत्र कलत्र आदि के समान पृथक् सिद्धि आदि ( स्थिति एवं उपलब्धि ) के योग्य नहीं है अपितु वह शरीर के समान उसके अयोग्य (अपृथक् सिद्ध ) है।

छा०तो०—शेषभूतानां वस्तूनां स्थितिः पृथक्सिद्धत्त्वरूपादपृथक्सिद्धत्त्वरूपेति द्वेधा भवति । येषाँ शेषिणासदैवस्थिति उपलब्धिः सिद्धिश्च भवति तेऽपृथक् सिद्धाः ये तथा न भवन्ति ते पृथक् सिद्धाः अस्मिन् वाक्ये पृथक् सिद्धेभ्यो गृहक्षेत्र पुत्रकलत्राआदिभ्यो पृथक्त्व साधनाय इदञ्चात्मवस्त्वित्यादिना उक्तम् । दृष्टान्तस्त्र देहः । देहोहि आत्मना सहैव सिद्ध्यात उपलभ्यते च । आत्मान त्रिना क्षणमाप्यविकृतं नहि तिष्ठति देहत्यागसमकालादेव तस्मिन् विकारः प्रारभ्यते । अत एवायमात्मनः अपृथक् सिद्धः शेषोऽयम् । गृहादिकमपि आत्मनः शेषभूतम् । अत्यापि तेषां आत्मनः पृथक् भवति स्थित्यादिकम् अतएव तत्पृथक् सिद्धमिति कथ्यते ।

आत्माऽपि परमात्मनः शरीरत्वात् परमात्मनः अपृथक् सिद्धेः शेषः । अतएव आत्मनः परमात्मना सदैव स्थित्यादिकं भवति ।

आमोदः— शेषभूत पदार्थों की स्थित दो प्रकार की होती है पृथक सिद्ध और अपृथक् सिद्ध । 'न पृथक् सिद्धिर्यस्य' इस व्युत्पत्ति के अनुसार अपृथक् सिद्ध पदार्थ वे हैं जिनकी स्थिति उपलब्धि और प्रतीति अपने शेषी के साथ ही होती है ।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

अपृथक् सिद्ध पदार्थों की स्थिति, उपलब्धि और प्रतीति अपने शेषी से अलग भी होती है। इस वाक्य में पृथक्सिद्ध शेषगृह क्षेत्र, पुत्र, कलत्रादि से आत्मा के शेषत्वकी भिन्नता 'इदमात्मवस्तु०'-इत्यादि वाक्यों से बतलाकर यह कहा गया है कि आत्मा परमात्मा का अपृथक् सिद्ध शेष है। उदाहरण के लिए ग्रन्थकार ने आत्मा के अपृथक्सिद्ध शेष शरीर को बतलाया है। यहां पर ग्रन्थकार का आशय यह है कि शरीर आत्मा का एक ऐसा शेष ( यथेष्ट भोग्य ) पदार्थ है; जिसकी स्थिति. उपलब्धि और प्रतीति आत्मा के साथ-साथ ही होती है। आत्मा से क्षणभर भी पृथक् रहकर शरीर अविकृत नहीं रह सकता है। आत्मा से अलग होते ही उसमें विकार आने लग जाता है। इस तरह आत्मा भी चूँकि परमात्मा का शरीर है अतएव वह परमात्मा का अपृथक्सिद्ध शेष है।

**४२-आत्मस्वरूपञ्च बद्धमुक्तनित्य भेदेन त्रिविधम्। ४३-संसारिणो बद्धा इत्युच्यन्ते। ४४-उच्छिन्नसंसारबन्धा मुक्ता इत्युच्यन्ते। ४५-कदाप्यनाघ्रातसंसाराः शेषशेषाशनादयो नित्या इत्युच्यन्ते।**

अनु०—आत्मा का स्वरूप बद्ध, मुक्त और नित्य के भेद से तीन प्रकार का होता है। संसार में रहने वाले जीव बद्ध कहलाते हैं। जिनके संसार का बन्धन नष्ट हो गया है, वे जीव मुक्त कहलाते हैं। कभी भी संसार के बन्धन में नहीं पड़ने वाले शेष गरुड़ आदि नित्य जीव कहलाते हैं।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

छात्रतोषिणी- जीवान् विभजते आत्मस्वरूपञ्चेत्यादिना आत्मनां सामान्यतया त्रयो भेदा भवन्ति बद्धो मुक्तो नित्यश्चेति। अयं विभागः शब्दान्तरेण-प्रकृतिसंसर्गवान्। प्रकृतिसंसर्गप्रध्वंसा-भाववान् प्रकृतिसंसर्गात्यन्ताभाववाँश्चेति वक्तुं शक्यते। बद्धमाह संसारिण इति-प्रकृतेः संबन्धे जाते जीवः संसरति। ततः सः पुण्य पापादिकं कर्म करोति। तेनैव कर्मणा जीवस्य 'एष आत्माऽपहृव पाप्माविरोविमृत्युरविशोको विजिघत्सोऽपिपासः सत्यकामः सत्य सकल्पः' (छा०उ०८।१।५ तथा मैत्रा ७।७) इतिश्रुत्युक्तं स्वाभाविक स्वरूपं तिरोधीयते। तेन संकुचित ज्ञानवान् सः क्लेशकर्म विपाका-शयैर्दूषितान्तःकरणः पूर्वकृत कर्मपरिपाकरूपं सुखदुःखादिकमनुभ-वति। प्रकृतेस्संसर्गादेव सः अनात्मन्यात्मबुद्धिमस्वेस्वमतिञ्च करोति। प्रकृतिसंसर्गजन्यः संसारः-तज्जन्यैः कर्मभिर्देहसंबन्धः ततः मिथ्याज्ञानं तस्मात् कर्माणि तैश्चदेहसंबन्धः इति चक्रवत् सदा परिवर्तमानोऽनादिः। 'समानेजीवे पुरुषोनिमग्नो' ऽनीशया शोचति मुह्यमानः।' ( मु०उ०३।१।२ तथा श्वेताश्व ४।७) द्वासुपर्णसयुजा सखाया समानं वृक्षं परिषस्वजाते। तयोरन्यः पिप्पलं स्वादवत्यन' श्नन् (ऋ०अ० २।३।१७+३।१।१+वे० ४६+ना०उ० ता० १।१ भव० सं० २।२) इत्यादिषु श्रुतिषुजीवस्य बद्धावस्था वर्णिता।

---

पाठभेद-४२ आत्म स्वरूपञ्च बद्ध मुक्त नित्यभेदेन त्रिविधम्,। ४३-बद्धा इत्युच्यन्ते संसारिणः। ४४-मुक्तानिवृत्त संसाराः। ४५-नित्या इत्युच्यन्ते कदापि संसारमप्राप्ताः शेषशेषाशनादयः।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

बद्धोजीवः स्वकृतपुण्यपापरूपकर्मानुसारेणैव विविध विचित्रसाध्वसाधुरूपां योनिमधिगच्छति । तथा च श्रुतिः–'साधुकारीसाधुर्भवति पापकारीपापोभवति, पुण्यः पुण्येन कर्मणा पापः पापेन' ( बृ० ४।४।५ ) 'तद् य इह रमणीयचरणा अभ्याशो ह यत्ते रमणीयां योनिममापद्येरन् ब्राह्मणयोनिं, क्षत्रिययोनिं वैश्ययोनिं वा; अथ य इह कपूयचरणा अभ्याशो ह यत्ते कपूयां योनिमापद्येरन् श्वयोनिं वा सूकर योनिं वा चाण्डालयोनिं वा ।' (छान्दो० ५।१०।७ ) इत्यादिकाः । बद्ध जीवैर्गृह्यमाणं शरीरं देवतिर्यक्मनुष्य स्थावर-भेदेन, जरायुजाण्डजस्वेदजोद्भिजभेदेन वा चतुर्धा-भवति ।

उच्छिन्नसंसारेत्यादिना मुक्तान् वर्णयति । मुक्तत्वं नाम–प्रकृतिसंसर्गप्रध्वंसाभाववत्त्वम् । अयमाशयः–'परीक्ष्यलोकान् कर्मचितान् ब्राह्मणो निर्वेदमायात्' ( मु० उ० १।२।१२ ) इत्यादि श्रुत्यनुसारेण तापत्रयाभितप्तोजनः यदा संसारान्निर्विण्णो भवति तदा सत्सन्तानप्रसूतसदाचारनिष्ठ वेदविदाचार्यस्य सविधे गत्वा श्रवणादिद्वारा 'प्राप्यस्यब्रह्मणोरूपं प्राप्तुश्च प्रत्यगात्मनः । प्राप्त्युपायं फलं प्राप्तेस्तथा प्राप्ति विरोधि च ।' इति सच्छास्त्रोक्तरीत्याऽर्थपञ्चकविज्ञानेनात्मपरमात्मस्वरूपं ज्ञात्वा भगवत्प्राप्तिरूपमोक्षस्यावाप्तये तैलधारावदविच्छिन्नस्मृतिसन्तानरूपां साङ्गां भक्तिम् 'आनुकूल्यस्य सङ्कल्पः प्रतिकूल्यस्य वर्जनम् । रक्षिष्यतीति विश्वासो गोप्तृत्ववरणं तथा । आत्मनिःक्षेपकार्पण्यंषड्विधाशरणागतिः'

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

रित्युक्तरीत्या प्रपत्तिस्वकृत्य एतच्छरीरावसाने प्रारब्धकर्मजन्यशरीरावसाने वा शुषुम्ना नाड्या निर्गत्य 'मुक्तोर्चिर्दिनपूर्वपक्षषडुदङ्मासाब्दवातांशुमद । ग्लौविद्युद्वरुणेन्द्रधातृमहितः सीमान्तसिन्ध्वाप्लुतः । श्रीवैकुण्ठमुपेत्येनित्यमजडस्तस्मिन् परब्रह्मणः । सायुज्यं समवाप्यनन्दतिचिरं तेनैव धन्यः पुमान्' (वरदाचार्यः-सत्सङ्ग पद्यद्वयम्) इत्यभियुक्तोक्त्यनुसारेण तैस्तैरतिवाहिकैः तेषु-तेषु लोकेषु नीतः तत्र-तत्र पूजितः सन् सीमान्त सिन्धुं तीर्त्वा श्रीवैकुण्ठलोकमुपेत्य भगवन्तं श्रियः पतिं साक्षात्कृत्य आविर्भूतगुणाष्टकः भगवच्चरणपरिचरणैकभोगो जीवो मुक्तः ।

कदाप्यनाघ्रातसंसारा इत्यादिना । नित्यान् वर्णयति-प्रकृतिसंसर्गात्यन्ताभाववन्तोजीवा नित्या इत्युच्यन्ते । तेच लक्ष्मी शेष, शेषाशन-विष्वक्सेनप्रभृतयः सन्ति । तथाहि-'तद्विष्णोः परमं पदं सदापश्यन्ति सूरयः' 'यत्रपूर्वेसाध्याः सन्ति देवाः' ( पु० सू० १६ ) इत्यादिषु श्रुतिषु 'वैकुन्ठे तु परे लोके नित्यत्वेन व्यवस्थिताः । पश्यन्ति च सदा देवं नेत्रैर्ज्ञानेन चामराः ।' इत्यादिका स्मृतयश्च नित्यान् वर्णयन्ति । तत्रापि-'श्रीश्च तेलक्ष्मीश्च पत्न्यौ' ( चित्यु० १३।३१ + वा० सं ३१।२५ + तै० आ० ३। १३।२ ) 'अस्येशाना जगतो विष्णु पत्नी ।' 'नित्यैवैषाजगन्माता विष्णोः श्रीरनपायनी' 'अन्येषुचावतारेषु विष्णोरेषान पायिनी' [illegible] भवत्सीता रुक्मिणी कृष्ण जन्मनि ।' इत्यादिकानि वाक्यानि श्रियमुपवर्णयन्ति । भगवतः सर्ववृत्तिषु यथेष्ट विनियोगार्हः-

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

मूल ६४-एवमचित् त्रिविधम् भवति ।

अनु०-इस तरह अचित् तत्त्व तीन प्रकार का होता है ।

छा० तो०-उपर्युक्तं शुद्धसत्त्व; मिश्रसत्त्व, सत्त्वशून्यानां च भेदेन अचित् तत्त्व त्रिविधं भवतीत्यर्थः ।

इत्थम् श्रीमल्लोकाचार्य स्वामि प्रणीते, श्रीकाञ्चीप्रतिवादि-भयंकर मठाधीश्वर श्रीमदनन्ताचार्यं स्वामिभिः संस्कृतेऽनूदिते तत्त्वत्रये "अचित् प्रकरणस्य" 'शिवप्रसाद द्विवेदो' श्रीधराचार्य कृता छात्रतोषिणी व्याख्या सम्पूर्णा ।

आमोद-उपर्युक्त शुद्धसत्त्व, मिश्रसत्त्व तथा सत्त्वशून्य के भेद से अचित् तत्त्व तीन प्रकार का होता है ।

इस तरह श्रीमल्लोकाचार्य स्वामी प्रणीत श्रीकाञ्चीप्रतिवादि-भयङ्करमठाधीश्वर श्रीमदनन्ताचार्यसूरि द्वारा संस्कृत में अनूदित तत्त्वत्रय की हिन्दी आमोद व्याख्या सम्पूर्ण हुई ।

---

पाठभेद ६४-एवमचित्त्रिविधम् ।



CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

# अथेश्वर प्रकरणम्

मूल १-ईश्वरः-अखिलहेयप्रत्यनीकानन्तज्ञानानन्दैकस्वरूपः, ज्ञानशक्त्यादिकल्याणगुणगणविभूषितः, सकलजगत्सर्गस्थितिसंहारकर्ता "आर्तोजिज्ञासुरर्थार्थी ज्ञानी" त्युक्त चतुर्विध पुरुषाणामप्याश्रयणीयः, धर्मार्थकाममोक्षरूपचतुर्विधफलप्रदः, विलक्षणविग्रहयुक्तः लक्ष्मीभूमिनीलानायकश्च ।

अनु०-ईश्वर सभी त्याज्यगुणों से रहित, अनन्त, ज्ञान एवं आनन्द स्वरूप, ज्ञान, शक्ति आदि कल्याण गुणों के समुदाय से विभूषित, सम्पूर्ण जगत् की सृष्टि, स्थिति और संहार करने वाले; 'आर्त; जिज्ञासु, अर्थार्थी और ज्ञानी' इन चारों प्रकार के पुरुषों (भक्तों) द्वारा सेव्य; धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष नामक चारो प्रकार के फलोंको देने वाले, विलक्षण विग्रह से युक्त तथा लक्ष्मोदेवी, भूमिदेवी एवं नीलादेवी के स्वामी हैं ।

छा० श्रो०-तत्त्वत्रयेषु चिदचितोः स्वरूपस्वभावधर्मादीनां निरूपणानंतरम् 'क्षरात्मानावीशतेदेव एकः' (श्वे० १।१०) इति

---

पाठभेद १-ईश्वरोखिलहेयप्रत्यनीकानन्तज्ञानानन्दैक स्वरूपो ज्ञानशक्त्यादिकल्याणगुणगणविभूषितः सकलजगत्सृष्टिस्थितसंहारकर्ता आर्तोजिज्ञासुरर्थार्थीज्ञानी" त्युक्तचतुर्विधपुरुषसमाश्रयणीयो धर्मार्थकाम-मोक्षाख्य चतुर्विधफलप्रदो विलक्षणविग्रहयुक्तो लक्ष्मीभूमिनीलानायकः ।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

श्रुतावुक्तः चिदचितोर्नियामक ईश्वरो वर्ण्यते । तत्र सर्वेषां त्याज्यानाम्प्राकृतगुणानामभावात् सः अखिलहेयप्रत्यनीक इत्युच्यते । त्रिविध परिच्छेदरहितत्वादनन्त इत्युच्यते । 'यः सर्वज्ञः सर्ववित्' (मु० उ० १।१।९) यतोवाचोनिवर्तन्ते अप्राप्यमनसासह । आनन्दं ब्रह्मणो विद्वान्' (शांडि० २।३ –।– तैत्ति २।४–५ –।– शरभो १८ –।– ब्र० २२) 'आनन्दमयोऽभ्यासात्' (शा० मी० १।१।१३) इत्यादि श्रुत्यनुसारेण ज्ञानानन्दस्वरूपः 'स्वभाविकानवधिकातिशयज्ञानबलैश्वर्यवीर्यशक्तितेजस्सौशील्यवात्सल्यमार्दवार्जवसौहार्दसाम्यकारुण्य–माधुर्यगाम्भीर्यौदार्यचातुर्यस्थैर्यधैर्यशौर्यपराक्रमसत्यकामसत्यसंकल्पकृतित्वकृतज्ञताद्यसंख्येय कल्याणगुणगणौघमहार्णव' (शरणागतिगद्य ५) इत्यनुसारेण सकलकल्याणगुणमहार्णव ईश्वरः । 'यतोवा इमानि भूतानि जायन्ते, येन जातानि जीवन्ति, यत्प्रयन्त्यभिसंविशन्ति, तद्विजिज्ञासस्व, तद्ब्रह्म' (तैत्ति० ३।१) इति श्रुत्यनुसारेण सकलजगत्सृष्टिस्थितिसंहारकारणमस्तीश्वरः । चतुर्विधा भजन्ते मां जनास्सुकृतिनोऽर्जुन । आर्तो जिज्ञासु रर्थार्थी ज्ञानी च भरतर्षभ ॥ (भ० गी० ७।१६) इति गीतोक्तैः चतुर्विधैर्भक्तैराश्रयणीयः । तत्रार्तोनामप्रतिष्ठाहीनो भ्रष्टैश्वर्यः पुनस्तत्प्राप्तिकामः अर्थार्थीअप्राप्तैश्वर्यतया ऐश्वर्यकामः । जिज्ञासुः–प्रकृतिवियुक्तात्मस्वरूपावाप्तीच्छुः ज्ञानी च–'इतस्त्वन्यामप्रकृतिं विद्धिमे पराम्' इत्यादिनाभिहित भगवच्छेषतैकरसमात्मस्वरूपवित् । सः पुरुषार्थत्वेन प्रसिद्धानाम् धर्मार्थकाममोक्षाणाम्प्रदातेश्वरः । सोयमीश्वरः 'नीलतोयदमध्यस्था

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

विद्युल्लेखेव भास्वरा' (महाना० ६।१२ -।- कालिको० ५ -।- ना० उ० ता० १।६) इत्यादिषु श्रुतिषु प्रसिद्धेन वैलक्षण्यविशिष्टेन श्रीविग्रहेण विशिष्टोऽस्तीश्वर इत्याह- विलक्षणविग्रहयुक्त' इति। 'श्रीश्चते लक्ष्मीश्चपत्न्यौ' (उत्तरानुवाक्) 'नीला तुङ्गस्तनगिरितटीसुप्तमुद्बोध्यकृष्णम्' (गो० प्र० १) इत्यादिषु प्रख्यातानाम् श्रीदेवी, लक्ष्मीदेवी नीलादेवीनां नायकः ईश्वरोऽस्ति।

आमोद-तत्त्वत्रय के आत्मा और जड़ इन दोनों के स्वरूप स्वभाव आदि का वर्णन करने के पश्चात् ग्रन्थकार-क्षरस्वभाव वाले प्रधान तथा आत्मा दोनों का नियमन दिव्यगुण वाले एक ही परमात्मा करते हैं, इस श्रुति में वर्णित जड़ एवं चेतन दोनों के नियामक परमात्मा का वर्णन करते हैं। परमात्मा में सभी त्याज्य प्राकृत गुणों का अभाव होने के कारण परमात्मा अखिल-हेयप्रत्यनीक कहे जाते हैं। देशकाल एवं वस्तु इन तीनों प्रकार की सीमाओं से रहित होने के कारण परमात्मा अनन्त कहे जाते हैं। 'जो परमात्मा सभी वस्तुओं को सामान्य रूप से तथा विशेष रूप से जानते हैं। (मु० उ० १।१।९) मन के साथ वाणी जिसे पूर्ण रूप से जाने बिना लौट आती है उस ब्रह्म के आनन्द का जानने वाला ( शांडि० २।३ ) परमात्मा आनन्द प्रचुर है क्योंकि आनन्द को बार-बार आवृत करके उसके आनन्दों को श्रुति बतलाती है। (शा० मी० १।१।१३) इत्यादि श्रुतियों के अनुसार ईश्वर ज्ञानस्वरूप एवं आनन्द स्वरूप है। स्वभावतः

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

सीमातीति सर्वोत्कृष्टरूप से ज्ञान, बल, ऐश्वर्य, वीर्य, शक्ति, तेज सौशील्य, वात्सल्य, मार्दव, आर्जव, सौहार्द, साम्य, कारुण्य, माधुर्य, गाम्भीर्य, औदार्य, चातुर्य, स्थैर्य, धैर्य; शौर्य पराक्रम, सत्यकाम, सत्यसकल्प, कृतित्व एवं कृतज्ञता आदि असंख्येय कल्याण गुण समुदाय राशि के महासागर प्रभो ;' (शरणागतिगद्य) इस श्रीभाष्यकार की सूक्ति के अनुसार ईश्वर सभी कल्याण करने वाले गुणों के एकमात्र आश्रय हैं। 'निश्चय ही जिससे ये सभी भूत उत्पन्न होते हैं। उत्पन्न होकर जिससे जीते है प्रलयकल में जिसमें लीन होकर मोक्ष को प्राप्त कर लेते हैं; वही ब्रह्म है उसे ही जानो। ( तै०उ०३।१ ) इस श्रुति के अनुसार ईश्वर सम्पूर्ण जगत् की सृष्टि स्थिति और पालन करने वाले हैं।

हे अर्जुन! चार प्रकार के सुकृति जीव मेरी सेवा किया करते हैं; वे है- आर्त, जिज्ञासु, अर्थार्थी और ज्ञानी। ( भ०गी ७।१६ ) उस गीता की सूक्ति में कहे गये चार प्रकार के भक्तों द्वारा आश्रयणीय है ईश्वर। इन चार प्रकार के सुकृतियों में प्रतिष्ठाहीन, भ्रष्ट ऐश्वर्य वाला, तथा पुनः उस ऐश्वर्य को प्राप्त करने की इच्छा से भगवान की सेवा करने वाला भक्त आर्त कहलाता है। ऐश्वर्य को प्राप्ति नहीं होने से ऐश्वर्य को चाहकर भगवान् की आराधना करने वाला भक्त अर्थार्थी कहलाता है। प्रकृति से वियुक्त आत्मा के स्वरूप की प्राप्ति की इच्छा से भगवान की आराधना करने वाले भक्त की जिज्ञासु संज्ञा है। और ज्ञानी भक्त वह है जो–'इससे भिन्न मेरी परा प्रकृति को जानो' इत्यादि

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

गीता वाक्यों में अभिहित केवल भगवान् के शेषरूप से ही आत्मा के स्वरूप को जानने वाला हो। वह ईश्वर पुरुषार्थ के नाम से प्रसिद्ध, धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष इन चारों फलों का प्रदाता है। वह ईश्वर–'नीलमेघ के मध्य में चमकती हुई विद्युत् लता के समान उस परमात्मा का श्री विग्रह है।'–(महाना०९।१२) इत्यादि श्रुतियों में प्रसिद्ध विलक्षणता युक्त श्रीविग्रह से विशिष्ट है परमात्मा इस अर्थ को ग्रन्थकार ने विलक्षण विग्रहयुक्तः' पदसे कहा है। 'आप की श्री देवी और भूदेवी पत्नियां हैं– (उत्तरानुवाक) नीला देवी के उत्तुङ्ग पर्वत शिखर के समान उन्नत पयोधरों के तलेसोये हुए भगवान् कृष्ण को जगाकर' (गो० प्र० १) प्रभृतिवाक्यों में प्रख्यात श्रीदेवी, भूदेवी एवं नीला देवी के नायक हैं भवान्।

**सू०-२ अखिल हेयप्रत्यनीकत्वं नाम–तमः प्रतिभटत्वमिव तेजसः, सर्पप्रतिभटत्वमिव च गरुडस्य, विकारादि दोषाणाम् प्रतिभटत्वम्।**

अनु० परमात्मा के अखिलहेय प्रत्यनीकत्व का अर्थ है कि जिस तरह तेज तम का विरोधी है, अथवा गरुड सर्प का विरोधी, उसी तरह परमात्मा प्राकृतिक विकारादि दोषों के प्रबल शत्रु हैं।

छा०तो०– प्रथमे वाक्ये परमात्मनः स्वरूपमुक्तम्। तत्र

पाठभेद-२ अखिलहेयप्रत्यनीकत्वन्नाम तमसस्तेजोवत् सर्पस्य गरुडवद्विकारादि दोषाणाम्प्रतिभटत्वम्।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

प्रत्येकेषाम् परमात्मधर्माणां व्याख्यां कुर्वन् ग्रन्थकारः प्राह–अखिल हेयप्रत्यनीकत्वंनामेति । प्रत्यनीकत्वम् हि प्रतिभटत्वम् । येन प्रकारेण तेजः तमसः प्रबलः शत्रुर्वर्तते, यथा वा गरुडः सर्पाणां प्रबलः शत्रुर्वर्तते, तथैव भगवान् समेषां दोषाणां प्रबलः शत्रुः । यथा तेजसः सविधे तमोनहिग गच्छति न वा सर्पः गरुडस्य सविधे याति तथैव परमात्मनः सविधे इमे दोषाअपि नहि यान्ति । अत्र विकार शब्देन त्रिविधाचेतनानां दोषाउक्ता । आदि शब्देन त्रिविध चेतनानां दोषा उक्ता । बद्धानां दोषाः शोकमोहादयः, मुक्तानांदोषः प्रकृतिविमोकरूपः नित्यानां दोषः परिच्छिन्नस्वरूपत्म् पारतन्त्र्यम्ः ।

आमोदः–पहले वाक्य में परमात्मा के स्वरूप को बतलाया जा चुका । परमात्मा के स्वरूप रूप से बतलाये गये उनके प्रत्येक असाधारण धर्मों को व्याख्या करने की इच्छा से ग्रन्थकार सर्वप्रथम कहते हैं कि परमात्मा अखिल हेय प्रत्यनीक है। प्रत्यनीक पद, प्रतिभट अथवा शत्रुका वाचक है । जिस तरह तेज अन्धकार का प्रबल शत्रु है, अथवा सूर्यका प्रबल शत्रु है गरुड़ उसी प्रकार परमात्मा भी प्राकृतिक दोषों के प्रबल शत्र हैं । जिस तरह कभी भी अन्धकार प्रकाश के पास नहीं जाता है अथवा सर्प गरुड़ के पास नहीं जाते हैं उसी प्रकार दोषमात्र परमात्मा के पास नही जाते हैं । मूल में विकार शब्द से तीनों प्रकार के अचेतनों के दोष कहे गये है और आदि पद के द्वारा तीनों प्रकार के चेतनों के दोष कहे गये हैं । बद्ध चेतनों का

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

दोष है कि वे सुख, दुख, मोह आदि का अनुभव करते हैं। मुक्त जीवों का दोष प्रकृति से विमोक रूप है। नित्य जीवों का दोष सीमित स्वरूपवान् होना परमात्मा के परतन्त्र होना इत्यादि है। अतएव वह अखिल हेय प्रत्यनीक है।

**मू०३-अनन्तत्वं नाम- नित्यत्वे सति चेतनाचेतनव्यापकत्वे सत्यन्तर्यामीत्वम् ।**

अनु०-नित्य तथा सभी चेतनों और अचेतनों में व्यापक रहते हुए सबों का अन्तर्यामी होना ही परमात्मा की अनन्तता है।

छा०तो०-परिच्छेदो त्रिधाभवति। देशपरिच्छेदः, कालपरिच्छेदः वस्तुपरिच्छेदश्च। एभयः परिच्छेदेभ्योरहितत्वमनन्तत्वम्। परमात्मा नित्यत्वात् कालपरिच्छेद रहितः;। सर्वचेतना चेतनेषु प्रकारित्वेनव्यापकत्वात् देशपरिच्छेद रहितः, सर्वेषामन्तः प्रविश्यअतर्यामित्वेन नियामकत्वाच्च वस्तुपरिच्छेदरहितश्चवर्तते। अतएवः तस्य 'सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म' ( तैति०२।१।१ + सर्वसारो० ६-।-ना०उ०१।५१-।-त्रि०म०ना३३);इत्यादिषु श्रुतिषु तस्यानन्तताभिधीयते। इत्थं सर्वदेश सर्वकालसर्ववस्तु व्यापकतारूपानन्तता ब्रह्मणो विद्यते।

आमोद;-सीमाएँ तीन प्रकार की होती है- देशकृत काल' कृत और वस्तुकृत। इन तीनों प्रकार की सीमाओं से रहित

पाठभेद-३ अनन्तत्वन्नाम नित्यत्वे सति चेतनाचेतनव्यापकत्वे सत्यन्तर्यामित्वम्।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

होना ही परमात्मा की अनन्तता कहलाती हैं। परमात्मा चूंकि नित्य है अतएव वह कालकी सीमा से रहित है। वह सभी जड़ चेतन वस्तुओं में आत्मारूप से व्यापक होने के कारण विभु है; अतएव परमात्मा देशकृत सीमा से रहित है। परमात्मा सभीवस्तुओं के भीतर अन्तर्यामी रूप से प्रवेश करके उनका नियमन करता है, अतएव वह वस्तु की सीमा से रहित है। इस त्रिविध परिच्छेद राहित्य नामक धर्म से युक्त होने के ही कारण परमात्मा को 'सत्यंज्ञानमनन्तं ब्रह्म' श्रुति अनन्त बतलाती है। इस तरह परमात्मा सभी देशों, सभी कालों तथा सभी वस्तुओं में व्यापक है, यह उनके अनन्तत्व नामक गुण से सिद्ध होता है।

**मू०४–अन्तर्यामित्वेसति किं दोषा न प्रसज्येरन्निति चेत् यथा शरीरगता बाल्यादिदोषा जीवात्मनि न प्रसज्यन्ते, तथा त्रिविध चेतनाचेतनदोषा ईश्वरे न प्रसज्यन्ते।**

अनु०–प्रश्न–क्या अन्तर्यामी होने पर परमात्मा में दोष नहीं आयेंगे ? समाधान–जिस तरह शरीर के बाल्य आदि दोष आत्मा में नहीं लगते हैं; उसी तरह तीनों प्रकार के चेतनों तथा अचेतनों के दोष उनके अन्तर्यामी परमात्मा में नहीं लगते हैं।

छा०तो०–ननु यदि परमात्मा सर्वेषामन्तः प्रविश्यनियामक

पाठभेद–४ अन्तर्यामीचिद्दोषास्युरितिचेत् शरीरगतबाल्य यौवनादयो जीवात्मन इव त्रिविधचेतनाचेतन गतदोषा ईश्वरस्यन:

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

कस्तर्हि तेषाँ सर्वेषाँ नियाम्यानाँ दोषैः सहपरमात्मनस्संवन्धः स्यादितिचेत् न । येन प्रकारेण बालत्व युन्वत्वादीनाँ शरीरगतानाँ दोषाणां जीवात्मना सह सम्वन्धो नहि भवति तथैव त्रिविध चेतनाचेतनगतानां दोषाणां परमात्मना सह सम्वन्धो नहि भवति । न च यथा शरीर सम्बन्धे न जीवात्मनि बद्धत्वं शोकदुःखादिमयत्वा दिकमागच्छति तथैव परमात्मन्यपि चेतनाचेतन सम्बन्ध जन्य-दोषाः किन्नस्युरितिचेन्न, जीवानां शरीरेषु कर्मकृतप्रवेशत्वात्, परमात्मनश्च त्रिविध चेतनाचेतनेषु प्रवेशः करुणाकृतः । अतएव परमात्मनो दोषैस्सह सम्बन्धो नहि जायते ।

आमोद—प्रश्न उठता है कि यदि परमात्मा सबों का अन्तर्यामी है तो फिर उसका अपने नियाम्य भूत चेतनाचेतनों के दोषों से भी सम्बन्ध होगा ? तो यह प्रश्न इसलिए उचित नहीं है कि जिस तरह शरीर के बालत्व, युवत्व आदि दोषों के साथ आत्मा का सम्बन्ध नहीं होता है, उसी प्रकार परमात्मा के त्रिविध चेतनाचेतनों का अन्तप्रविश्य नियामक होने पर भी परमात्मा का उनके दोषों के साथ—सम्बन्ध नहीं होता है । यहां पर यह भी नहीं कहा जा सकता है कि जिस तरह शरीर का सम्बन्ध होने पर आत्माबद्ध, शरीरी दुःखशोकादिमय हो जाता है, उसी तरह से परमात्मा के भी त्रिविधि चेतनाचेतनों में प्रवेश करने पर उसमें तत्—तत् दोषों को आना चाहिये । तो इस प्रकार की शंका इसलिए उचित नहीं है कि जीवात्मा का

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

तत्-तत् शरीरों में कर्मकृत प्रवेश होता है। अतएव वह अपने कर्मों के परिपाकरूप सुखदुख आदि का अनुभव करता है। परमात्मा तो करुणा के कारण चेतनाचेतनों के भीतर प्रवेश करता है। अतएव वह उनके दोषों से संस्पृष्ट नहीं होता है परमात्मा के चेतनाचेतन दोष संस्पर्श राहित्य का ही प्रतिपादन 'अभिचाकशीति' (श्वेताश्वतरोपनिषद्) श्रुति बतलाती है।

मूल ५—ज्ञानानन्दैकस्यरूपत्वं नाम-आनन्दरूपज्ञानात्मकत्वम्। तच्च-कार्त्स्न्येनानुकुलत्वे सति स्वयं प्रकाशत्वम्।

अनु०—ज्ञानानन्दैकस्वरूपता का अर्थ है कि-परमात्मा आनन्द रूप ज्ञान से युक्त हैं-पूर्णरूप से अनुकूल रहकर स्वयं प्रकाश होना ही ज्ञान की आनन्दरूपता है।

छा० तो०—परमात्मनः स्वरूपलक्षण प्रतिपादनकाले उक्तम् ज्ञानन्दैकस्वरूपमिति। तत्र ज्ञानपदार्थः आनन्दपदार्थादतिरिच्यते नवा ? इति जिज्ञासायां ग्रन्थकारोवक्ति-ज्ञानानन्दैकस्वरूपत्वमित्यादिना। अयमाशयः—नातिरिच्यते आनन्दाज्ज्ञानमिति। अपितुज्ञानस्यरूपविशेष एव आनन्दशब्देन व्यपदिश्यते। येनरूपेण ज्ञानं पूर्णरूपेण आनुकूल्येन प्रतीयमानं सत् स्वय प्रकाशते तेन रूपेण तदानन्दशब्देन व्यपदिश्यते। अनुकूलत्वं नामाह्लादजनकत्वम्।

आमोद—परमात्मा के स्वरूपलक्षण का प्रतिपादन करते समय कहा जा चुका है कि-परमात्मा ज्ञाननन्दैक स्वरूप है।

पाठभेद ५—ज्ञानानन्दस्वरूपत्वन्नाम आनन्दरूपज्ञानात्मकत्वम्। तच्च कार्त्स्न्येनानुकूलत्वं प्रकाशस्वरूपत्वञ्च।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

अब प्रश्न यह उठता है कि यहां पर उक्त ज्ञान पदार्थ आनन्द पदार्थ से भिन्न है कि नहीं ? तो इस जिज्ञासा का समाधान करते हुए ग्रन्थकार कहते है-ज्ञाननन्दैकस्वरूपं नाम-इत्यादि । यहां पर ग्रन्थकार का आशय है कि ज्ञान पदार्थ और आनन्द दोनों भिन्न पदार्थ नहीं हैं अपितु रूपविशेष से विशिष्ट ज्ञान आनन्द कहलाता है । जिस आकार से ज्ञान अनुकूल रूप से प्रतीत होते हुए स्वयं प्रकाश होता है, उस आकार से विशिष्ट ज्ञान आनन्द कहलाता है । इसलिए आकर ग्रन्थों में कहा गया है-'अनुकूलं ज्ञानं सुखम्' अर्थात् अनुकूल ज्ञान को सुख कहते हैं । ज्ञान की अनुकूलता उसकी अह्लादजनकता है ।

**मूल ६-अस्य ज्ञानशक्त्यादिकल्याणगुणा, नित्या अनवधिका, असंख्या निरूपाधिका निर्दोषास्समानाकरहिताश्च ।**

अनु०-ईश्वर के ज्ञानशक्ति आदि गुण. नित्य, सीमारहित, असंख्य, स्वाभाविक, निर्दोष तथा समानाधिक्य रहित हैं !

छा० तो०-अखिलकल्याणगुणगणार्णव ईश्वर इत्युक्तम् । ज्ञान शक्त्यादयः इत्यादौ आदि पदेन परमात्मनः ऐश्वर्यं, वीर्यं, तेजो, बलम्, वत्सल्यं अभयप्रदत्वादयो गुणा उच्यन्ते । परमात्मनः ज्ञानशक्त्यादीनां गुणानां वर्णनम्-'यः सर्वज्ञः सर्ववित्', (मु० उ० १।१।३) 'परास्यशक्तिर्विविधैव श्रूयते, 'स्वाभाविकी ज्ञानबलक्रिया च'

---

पाठभेद ६-अस्य ज्ञानशक्त्यादिकल्याणगुणाः, नित्याः, निस्सीमाः, निस्संख्याः, निरुपाधिकाः, निर्दोषाः, समाधिकरहिताश्च ।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

(श्वे० ६।८+भव० सं० २।४४) 'सत्यकामः, सत्यसंकल्पः' (छा० उ० ८।१।५+मैत्रा० ७।७) 'वर्षायुतैर्यस्य गुणा न शक्या वक्तुं समेतैरपिसर्वलोकैः, महात्मनश्शंखचक्रासिपाणेर्विष्णोर्जिष्णोर्वसुदेवात्मजस्य । 'शुद्धेमहाविभुत्याख्ये परे ब्रह्मणि शब्द्यते । मैत्रेयभगवच्छब्दः सर्वकारणकारणे । सम्भर्तेति तथाभर्ता भकारोऽर्थद्वयान्वितः । नेता गमयिता स्रष्टा गकारार्थस्तथामुने ॥ ऐश्वर्यस्य समग्रस्य वीर्यस्य यशसः श्रियः । ज्ञानवैराग्ययोश्चैव षण्णांभग इतीरणा । वसन्ति तत्र भूतानि भूतात्मन्यखिलात्मनि । स च भूतेष्वशेषेषु वकारार्थस्ततोऽव्ययः ॥ (वि० पु० ६।५।७२-७५) 'ज्ञान शक्ति बलैश्वर्यवीर्यतेजांस्यशेषतः । भगवच्छब्दवाच्यानि विनाहेयैर्गुणादिभिः । (वि० पु० ६।५।७९) 'एवमेष महान् शब्दो मैत्रेय भगवानिति । परमब्रह्मभूतस्य वासुदेवस्य नान्यगः ।' (वि० पु० ६।५।७६) 'तत्र पूज्य पदार्थोक्तिः परिभाषाशमन्वितः । शब्दोऽयं नोपचारेण ह्यन्यत्र ह्युपचारतः ।' (वि० पु० ६।५।७७) प्रभृतीनि वाक्यानि कुर्वन्ति इमे सर्वेगुणाः परमात्मनस्स्वरूपानुबन्धित्वात् परमात्मनः स्वरूपवत् नित्याः परमात्मनोऽनन्तत्वात् सीमारहिताः सन्ति । परमात्मनः स्वरूपवत् कात्स्न्र्येन संख्यातुमनर्हाः । श्रीयामुनाचार्या अपि परमात्मगुणानामसंख्येयत्वमाहुः—उपर्युपर्यब्जभुवोऽपि पुरुषान् । प्रकल्प्यते येशतमित्यनुक्रमात् । गिरस्त्वदेकैकगुणावधीप्सया, सदास्थितानोद्यमतोऽतिशेरते ।' (स्तोत्ररत्न १९) इत्यादिका अद्वैतिनः परमात्मगुणानामाविद्यकत्वं प्रतिपादयन्ति, भास्कराश्च

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

तेषामौपाधिकत्वम् । विशिष्टाद्वैत सिद्धान्ते तु 'स्वाभाविकी ज्ञान बल क्रिया च' ( श्वे० ६।८-।-भव सं० २।४४) इत्यादि श्रुत्यनुसारेण परमात्मगुणानाम् स्वाभाविकत्वं स्वीक्रियते । 'एव आत्मा पहतपाप्मा विजरो विमृत्युर्विशोको विजिघत्सोऽपिपासः सत्यकामः सत्यसंकल्पः' (छा०उ०८ १।५) इत्यादिकाः श्रुतयः परमात्मगुणानाँ निर्दोषत्वं प्रतिपादयन्ति । 'न तत्समश्चाभ्यधिकश्चदृश्यते' (श्वे० उ०६।८-।-भव सं०२।४४) इति श्रुत्युक्तनीत्या परमात्मस्वरूपवत् परमात्मगुणा अपि समाभ्यधिकरहिताः ।

आमो०-पहले यह कहा जा चुका है कि- परमात्मा अखिलकल्याणगुणगणार्णव है। 'ज्ञानशक्त्यादयः' इस पद में परमात्मा के कल्याण गुण ज्ञान और शक्ति को कण्ठतः कहकर आदि पद के द्वारा श्रुति परमात्मा के ऐश्वर्य, वीर्य, तेज, बल वात्सल्य, अभयप्रदत्व आदिगुणों को बतलाती है । परमात्मा के कल्याणगुण समूहों का वर्णन निम्न श्रौत स्मृति वाक्य करते हैं। जो परमात्मा सभी वस्तुओं को सामान्य रूप से जानने के कारण सर्वज्ञ, तथा विशेषरूप से जानने के कारण सर्ववित् है। (मु०उ०१।१।३ ) परमात्मा की अनेक प्रकार की पराशक्तियाँ सुनी जाती हैं। परमात्मा की ज्ञान, बल और नियमन की शक्तियां स्वाभाविक है। ( श्वे०६।२।भव सं० २।४४) वह परमात्मा सत्यकाम एवं सत्यसंकल्प है। ( छा० उ०८ १।५) जिस शंख चक्र तथा कृपाण पाणि महात्मा सर्वजेता सर्वव्यापक वसुदेवात्मज के सभी गुणों

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

को सभी लोग मिलकर भी दस हजार वर्षों में भी पूर्ण रूप से नहीं गिन सकते हैं। यह वाक्य परमात्मा के गुणों की असंख्यता को बतलाता है। परमात्मा को भगवान् भी कहा जाता है। भगवान् शब्द का अर्थ बतलाते हुए महर्षि पराशर कहते हैं– 'मैत्रेय ! महा विभूति नामक शुद्ध सभी कारणों के भी कारणस्वरूप परब्रह्म के अर्थ में भगवत् शब्द का प्रयोग होता है। भगवत् शब्द के भकार के दो अर्थ हैं; सम्भर्ता एवं स्वामी तथा हे मुने इसका गकार नेता, प्रापक, स्रष्टा इन तीन अर्थों को बतलाता है। सम्पूर्ण ऐश्वर्य, वीर्य, यश श्री, ज्ञान और वैराग्य, इन छहों को भग शब्द से अभिहित किया जाता है। सभी भूतों तथा जगत् की आत्मा परमात्मा ही सभी भूतों का निवास है तथा वह परमात्मा सभी भूतों में रहता भी है। अतएव परमात्मा अव्यय है। इन सभी अर्थों को भगवत् शब्द का वकार बतलाता है। त्याज्य प्राकृतिक गुणों से रहित सम्पूर्ण ज्ञान, सम्पूर्ण शक्ति, सम्पूर्ण बल, सम्पूर्ण ऐश्वर्य, सम्पूर्ण वीर्य तथा सम्पूर्ण तेज ये भगवत् शब्द के वाच्यार्थ हैं। ( ) हे मैत्रेय इस तरह महान् भगवान् शब्द परमब्रह्म स्वरूप वासुदेव का ही वाचक है किसी दूसरे का नहीं। पूज्य पदार्थों को सूचित करने के लक्षण से युक्त इस 'भगवान्' शब्द का परमात्मा के अर्थ में मुख्य प्रयोग होता है और के लिए गौण। इन वाक्यों में वर्णित भगवान् के ये सभी गुण भगवान् के स्वरूप निरूपक धर्म हैं।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

अतएव जिस तरह भगवान् का स्वरूप नित्य है उसी तरह भगवान् के ये गुण भी नित्य ही । हैं किञ्च जिस तरह परमात्मा त्रिविध परिच्छेद रहित होने के कारण अनन्त हैं उसी तरह परमात्मा के ये गुण भी सीमातीत हैं । परमात्मा के स्वरूप के ही समान इनके गुणों को भी पूर्णरूप से कोई गिन नहीं सकता है । भगवान् के गुणों को असख्येय बतलाते हुए भगवत्पाद यामुनाचार्य भी कहते हैं– 'ब्रह्मा से भी ऊपर के पुरुषों की कल्पना करके 'तें ये शतम्' इत्यादि तैतिरीय श्रुतियां आपकी एक एक गुणों की सीमा का पता लगाने के लिए सदा उद्यत रहती हैं और वे आज तक भी अपने प्रयास से उसका पता नहीं लगा सकीं ।' ( स्तोत्र रत्न १९ ) अद्वैती विद्वानों का कहना है कि ईश्वर में प्रतीयमान गुण स्वाभाविक नहीं आविद्यिक हैं । भास्करमतावलम्बी द्वैताद्वैतवादी परमात्मा के गुणों को औपाधिक मानते हैं । विशिष्टाद्वैती विद्वान परमात्मा के गुणों को स्वाभाविक मानते हैं । परमात्मा के गुणों को स्वाभाविक बतलाती हुई श्रुति कहती है 'स्वाभाविकी ज्ञानबलक्रिया च ।' (श्वे०उ० ६।८) अर्थात् परमात्मा के ज्ञान, बल एवं नियमन की क्रिया स्वाभाविक है । 'यह दहराकाशस्थित परमात्मा कर्मपारतन्त्र्य रहित जरा, मृत्यु भूख, तथा प्यास रहित सत्यकाम एवं सत्यसंकल्प है ।' (छा०उ० ८।१।५) इत्यादि श्रुतियां परमात्मा के गुणों को निर्दोष बतलाती हैं । 'न तो कोई परमात्मा के समान है और न उनसे

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

बढ़कर कोई है।' ( श्वे० ६।८ ) इस श्रुति में वर्णित प्रकार से परमात्मा के स्वरूप के ही समान परमात्मा के गुण भी समाभ्यधिक रहित हैं।

मूल ७–एषु वात्सल्यादीना विषया अनुकूलाः शौर्यादीनां विषयाः प्रतिकूलाः। एतत्कारणभूतज्ञानशक्त्यादीनां तु सर्वेऽपि विषयभूताः।

अनु० -इन ज्ञान शक्ति आदि कल्याण गुणों में वात्सल्य आदि गुणों के विषय अनुकूल है तथा शौर्य आदि के विषय प्रतिकूल हैं। इनके (वात्सल्य आदि के) कारण भूत ज्ञान शक्ति आदि गुणों के तो सभी विषयभूत हैं।

छा० तो०–वात्सल्यादीनामित्यत्रादिपदेन सौशील्य सौलभ्यमार्दवार्जवादयोगुणा गृह्यन्ते। शौर्यादीनामित्यत्रादिपदेन पराक्रमादयोगृह्यन्ते। ते सर्वे आश्रितविरोधित्वात्प्रतिकूला इति। स्ववात्सल्यविषयत्वादेव भगवान् 'द्विषदन्नं न भोक्तव्यं द्विषन्तंनैव भोजयेत्। पाण्डवान् द्विषसे राजन् मम प्राणा हि पाण्डवाः। (म० भा० समापर्व) इति श्लोके पाण्डवान् स्वप्राण इत्यवोचत्। ज्ञानशक्त्यादयो हि वात्सल्यादीनां शौर्यादीनाञ्च कारणम्। श्रीकूरेश मिश्रा अपि "प्रकृष्टं विज्ञानं बलमतुलमैश्वर्यमखिलं विमर्यादंवीर्यं

---

पाठभेद ७–एतेषु वात्सल्यादीनां विषया अनुकूलाः, शौर्यादीनां विषयाः प्रतिकूलाः एतत्कारणभूतानां ज्ञानशक्त्यादीनां सर्वे विषयाः।

CC-0. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

वरद परमाशक्तिरपिच । परन्तेजश्चेति प्रवरगुणषट्कं प्रथमजं, गुणानां निस्सीम्नां गणनत्रिगुणानां प्रसवभुः ॥ (वरदराजस्तव १५) इति श्लाके परमात्मगुणेषु ज्ञानादिषण्णां गुणानां प्राथम्यमपीपृथत् । तत्र 'ज्ञानं नाम गुणम्प्राहुः प्रथमं गुणचिन्तकाः' इत्युक्तप्रकारेण सर्वदा सर्वविषयप्रकाशकः स्वयप्रकाशो भगवतोगुणविशेषः । 'जगत् प्रकृतिभावो यः साशक्तिः परिकीर्तिता' इत्यनुसारेण भगवतोऽघटित घटनासामर्थ्यं शक्तिरित्यभिधीयते । 'श्रमहानिस्तु या तस्य सततं कुर्वतो जगत् । बलन्नामगुणस्तस्य कथितोगुणचिन्तकैः' इत्यनुसारेण जगत्कारणत्वप्रयुक्त श्रमाभावो बलम् । 'कर्तृत्वन्नाम यत्तस्य स्वा-तन्त्र्यपरिबृंहितम् । ऐश्वर्यन्नाम तत्प्रोक्तं गुणतत्त्वार्थचिन्तकैः ।' इत्यनुसारेण स्वातन्त्र्येण जगत्कर्तृत्वमैश्वर्यम् । 'तस्योपादानभावेऽपि विकारविरहोहियः । वीर्यं नाम गुणः मोऽयमच्युतत्वापराह्वयः' इत्यनुसारेण जगदुपादनवत्वेऽपि विकाररहितत्वम्' वीर्यमित्यभिधी-यते । 'सहकार्यनपेक्षा या तत्तेजः समुदाहृतम्'—इत्यनुसारेण सहकारिनिरपेक्षजगज्जनकत्वं पराभिभवसामर्थ्यं वा तेज इत्यभि-धीयते । एतेषामेवषण्णांगुणानां कार्यभूता अन्येगुणाः ।

आमो०—मूल के 'वात्सल्यादीनाम्' के आदि शब्द से सौशील्य, सौलभ्य, मार्दव आर्जव आदि गुणों का ग्रहण होता है । 'शौर्या-दीनाम्' के आदि पद से पराक्रम आदि का ग्रहण होता है । शौर्यआदि के विषय आश्रित विरोधी होने के कारण प्रतिकूल होते हैं । अपने वात्सल्य आदि के विषय होने के कारण ही

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

भगवान्–हे राजन् (दुर्योधन) न तो द्वेष करने वाले का अन्न खाना चाहिये और न तो द्वेष करने वाले को खिलाना चाहिये। तुम पाण्डवों से द्वेष करते हो और पाण्डव मेरे प्राण हैं।' (महाभारत) इस श्लोक में पाण्डवों को अपना प्राण बतलाए हैं। ज्ञान शक्ति आदि गुण ही वात्सल्य आदि तथा शौर्य आदि गुणों के मूल हैं। श्री कूरेश मिश्र भी वरदराजस्तव के १५ वें श्लोक में ज्ञानशक्ति आदि गुणों को भगवान् का प्रधान गुण बतलाते हुए कहते हैं–"हे वरदराज प्रभो! प्रकृष्ट विज्ञान, अतुलनीयबल, सम्पूर्ण ऐश्वर्य, निस्सीमवीर्य, परमाशक्ति तथा परम तेज ये आपके सर्व प्रधान गुणषटक हैं। आपके सीमातीत असंख्येय गुणों के जनक हैं।" इन छह गुणों में–'भगवान् के गुणों का चिन्तन करने वाले तत्त्वज्ञों ने भगवान् का पहला गुण ज्ञान बतलाया है'–इस सूक्ति के अनुसार हमेशा सभी विषयों को प्रकाशित करने वाला, स्वयम्प्रकाश भगवान् का गुण विशेष ज्ञान कहलाता है। परमात्मा का जो जगत्कारणभाव है; वही परमात्मा की शक्ति का कार्य है।' इस सूक्ति के अनुसार भगवान् के अघटित घटना सामर्थ्य को शक्ति कहते हैं।–'भगवान् के गुणों का चिन्तन करने वालों ने कहा है कि हमेशा जगत् की रचना करते रहने पर भी परमात्मा जिसके कारण श्रान्त नहीं होता, वह परमात्मा का बलनामक गुण है।' इसके अनुसार जगत् के कारणत्व के कारण परमात्मा के श्रम का अभाव ही बल है।" परमात्मा के

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

गुणों का चिन्तन करने वालों का कहना है कि–अपने ऐश्वर्य नामक गुण के कारण परमात्मा स्वतन्त्र रूप से जगत् का निर्माण करता है।' इस सूक्ति के अनुसार स्वतन्त्र रूप से जगत् का कर्तृत्व ही परमात्मा का ऐश्वर्य है। 'अच्युतत्वापरपर्यायभूत वीर्य नामक गुण के कारण जगत् का उपादान कारण होकर परमात्मा विकार रहित रहता है।' इस सूक्ति के अनुसार जगत् का उपादानकारण होकर भी विकार रहित रहना ही परमात्मा का वीर्य गुण है।' 'सहकारिनिरपेक्ष जगत् स्रष्टृत्व अथवा पराभिभव सामर्थ्य ही परमात्मा का तेज गुण है। इन छह गुणों के ही कार्यभूत अन्य वात्सल्य आदि गुण हैं।

**मूल ८–ज्ञानमज्ञानामुपयुक्तम्, शक्तिरशक्तानाम्, क्षमा सापराधानाम्, कृपादुःखिनाम्, वात्सल्यं सदोषाणाम्, शीलं मन्दानाम्, आर्जव कुटिलानाम्, सौहार्दं दुष्टानाम्, मार्दवं विश्लेषभीरूणाम्; सौलभ्यं दर्शनोत्सुकानाम्।**

अनु०–परमात्मा का ज्ञान अज्ञानियों के लिए उपयुक्त है, शक्तिअशक्तों के लिए, क्षमा अपराधियों के लिए, कृपा दुखियों के लिए, वात्सल्य दोषियों के लिए, शील मन्दों के लिए, सीधापन

पाठभेद ८–ज्ञानमज्ञानां, शक्तिरशक्तानां क्षमासापरा धानां, कृपा–दुःखिनां, वत्सल्यं सदोषाणां, शीलं मन्दानामार्जवं कुटिलानां, सौहार्दं दुष्टहृदयानां, मार्दवं विश्लेषभीरूणाँ, सोलभ्यंद्रष्टुमाशावताम्।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

(ऋजुता) कुटिलों के लिए, सुहृदता दुष्टों के लिए, मृदुता वियोग से डरने वालों के लिए तथा सुलभता भगवान् के दर्शन के लिए उत्सुक रहने वालों के लिए।

छा० तो०–इदानीं भगवतो गुणानाम् विनियोगं वक्ति–भगवतो ज्ञानगुणस्य चेतनानां हिताहितनिरूपणोपयोगित्वात्; ज्ञानमज्ञानां हितनिरूपणोपयोगि। अघटितघटनासामर्थ्यरूपाशक्तिशक्तानामिष्टप्राप्तिरनिष्टनिवृत्युपयोगिनी। अपराधसहत्वरूपत्वात् क्षमा सापराधजनोपयोगिनी। परदुःखासहिष्णुत्वरूपत्वात् कृपा संसार सागरेदुखमनुभवतामुपयोगिनी। आश्रितजनदोषाणां भोग्यत्वेन स्वीकाररूपंवात्सल्यं सागसानामुपयोगि। महतो मन्दैस्सह सश्लेष स्वभावरूपं शीलम् मन्दनामुपयोगि। करणत्रयेण ऋजुस्वभावरूप मार्जवं सर्वदा स्वकरणत्रयकौटिल्यं चिन्तयतामुपयोगि। सदाशुभचिन्तनस्वभावरूप सौहार्दं, सदाऽशुभं चिन्तयताम् दुष्टहृदयानामुपयोगि। आश्रितविरहासहिष्णुत्वरूपंमार्दवं विश्लेष भीरूणामुपयोगि। द्रष्टुमाशावतां सौलभ्यमुपयोगि। भगवत इमानेवगुणानवेक्ष्य अज्ञादयोऽपि जीवा सर्वगुणसागरं परमात्मानं प्रपद्यन्ते।

आमोद–अब भगवान् के गुणों का विनियोग ग्रन्थकार बतलाते हैं–भगवान् का ज्ञान नामक गुण जीवों के हित तथा अहित के निरूपण का उपयोगी होता है अतएव अज्ञजीवों के हित के निरूपण के लिए उपयोगी है। अघटित घटना सामर्थ्य रूप

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

शक्ति नामक भगवान् का गुण अशक्त जीवों के इष्टप्राप्ति तथा अनिष्ट निवृत्ति के लिए उपयोगी होता है। अपराधी जीवों के अपराध को सह लेना ही क्षमा है; अतएव वह अपराधी जीवों के लिये उपयोगी है। आश्रित जीवों के दुखों को नहीं बर्दाश्त कर सकना ही कृपा कहलाती है। परमात्मा की कृपा संसार में दुःखसन्तापाभितप्त जीवों के लिए उपयोगी है। आश्रितजनों के दोषों को भी अपना भोग्य मानना ही वात्सल्य कहलाता है। भगवान् का यह गुण दोषी जीवों के लिए आश्रयणोपयोगी है। महान् पुरुषों का बिना किसी भेदभाव के मन्द व्यक्तियों के साथ मिल जाना शीलगुण कहलाता है। भगवान् का शीलगुण मन्द जीवों के लिए उपयोगी है। मनसा, वाचा, कर्मणा ऋजु स्वभाव का होना ही आर्जवगुण कहलाता है। भगवान् का यह गुण मनसा, वाचा, कर्मणा कुटिल आचरण करने वाले जीवों के लिए उपयोगी है। हमेशा आश्रित व्यक्तियों के कल्याण की चिन्ता करना ही सौहार्द कहलाता है। भगवान् का यह गुण हमेशा अपकार करने से लिए उद्यत रहने वाले दुष्टों के लिए उपयोगी है। अपने आश्रित जीवों के विरह को नहीं सह सकने को मृदुता कहते हैं। भगवान् का यह गुण भगवान् के विरह को सोचकर भयभीत होने वाले जीवों के लिए उपयोगी। भगवान् का सौलभ्य गुण भगवान् के दर्शन की आशा रखने वाले जीवों के लिए उपयोगी है। भगवान् के इन सभी कल्याण गुणों से ही आकृष्ट

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

होकर जीव परमात्मा का आश्रयण करते हैं ।

मू०९—एवमन्यान्यगुणोपयोगस्थलानि द्रष्टव्यानि ।

अनु०—इसी प्रकार भगवान् के दूसरे भी गुणों के उपयोग स्थल का विचार कर लेना चाहिए ।

मू०१०—इत्थमीश्वरः कल्याणगुणविशिष्टतया अन्येषां दुःखदर्शने सति हा ! कष्टमित्यनुक्रोशन्; सर्वदाप्येकरूपेण तेषां शुभं चिन्तयन्, केवलं स्वार्थस्स्वपरोभयार्थश्च नभवन् चन्द्रिकामारुतचन्दनजलवत् पारार्थ्यैकवेषस्सन् स्वाश्रितानां जन्मज्ञानवृत्तप्रयुक्तं निकर्षमपश्यन् तेषां सर्वथाप्यशरण्यदशायां स्वयं शरण्यो भवन् सान्दिपिनिपुत्रस्य; वैदिकपुत्राणां च, प्रत्यानयनवदशक्यानि कार्याणि कृत्वापितदपेक्षितानि पूरयन् तदर्थंध्रुवपदवदपूर्वाणि च वस्तून्युत्पादयन्, आत्मानमात्मीयं च, ते यथा निजं-निजं स्वमेवोपयुञ्ज्महे इति भावयेयुस्तथा तेभ्यः प्रदाय तेषां कार्यसम्पादनेन स्वयं कृतकृत्योभवन्, स्वकृतं किमप्यनुस्मरन् तत्कृतसुकृतलवमेव च मनसि कलयन्, अनादेः कालाद्रूढमूलवासनावासितानपि रसांस्ते यथा विस्मरेयुस्तथा तद्भोग्यभूतः, भार्यापुत्रादीनां दोषेषु दृष्टेष्व-

पाठभेद–९ एवं सर्वत्र द्रष्टव्यम्

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

ष्वज्ञानन्निव वर्तमानः, पुरुष इव तेषामपराधान्सनसाप्यस्मरन्, प्रधानमहिष्या ( श्रिया देव्या ) प्रदर्शितेष्वप्यपराधेषु स्वयं तस्याः प्रतिपक्षीभूय निश्चलो रक्षन् कामिनीशरीरमलंप्रणयी-कामुक इव तेषां दोषान् भोग्यतयाऽङ्गीकृत्य तेषां विषये कर-णत्रयेणाप्यनुकूलः, वियोगे सति तदीयः क्लेशः खुरमात्र इति यथोच्येत तथा स्वयं क्लिश्यमानः; तदानुकूल्याय स्वात्मानं नीचीकुर्वन्, तेषां बन्धन ताडनादियोग्यस्सुलभो भवन्; सद्यः प्रसूते वत्से; स्नेहेन पूर्वप्रसूतं वत्सं यवसप्रदा-नार्थमागतांश्च शृङ्गाभ्यां खुरैश्च प्रहरन्ती धेनुरिव श्रियं देवीं सूरींश्चापेक्ष्य तेषु स्निह्यन् वर्तते ।

पाठभेद—१० एवमीश्वरः कल्याणगुणैर्युक्तत्वादन्येषां दुःखे हाहेति कृपां कृत्वा तेषां सर्वदाऽविशेषेण शुभं विचिन्त्य केवल स्वार्थस्थितिं स्वप-रसाधारण स्थितिं च विना चन्द्रिकादक्षिणानिलचन्दन शीताम्बुवत्तु केवलं परार्थस्सन् स्वाश्रितेषु जन्मज्ञानवृत्तानि बन्धनापकर्षमपश्यन्, स्वेषामन्ये षामप्यनुपायत्वदशायां स्वयमुपायभूतः सान्दीपनिपुत्रस्य वैदिकपुत्राणाञ्च प्रत्यानयनवत् दुष्करव्यापारान् कृत्वा तेषामपेक्षितानि पूरयित्वा तेषां ध्रुव-पदवत्प्रागविद्यमानमपिकल्पयित्वा स्वस्य स्वस्य स्वेनस्वेन विनियुज्य इति यथा ज्ञायते तथात्मानमात्मीयानि च वितीर्य, तेषां कार्येषु निवृत्तेषु स्वयं कृतकृत्यः स्वकृतं शुभ मकमप्यविचिन्त्य तेषां सुकृतलवमेव विचिन्त्या

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

अनु०—इस तरह से कल्याणगुण विशिष्ट ईश्वर दूसरों का दुःख देखने पर महान् कष्ट है; इस तरह अनुक्रोश करते हुए हमेशा आश्रित जीवों का समानरूप से कल्याण चाहते हुए, केवल स्वार्थ (अपने लिए) अथवा स्वार्थ एवं परार्थ दोनों; न होकर। चन्द्रिका या वायु, या चन्दन, या जल के समान केवल परार्थ (स्वाश्रित-जीवों के लिए) ही रहकर स्वाश्रित जीवों के जन्म, ज्ञान एवं वृत्त (व्यवहार) जन्य अपकर्ष पर ध्यान नहीं देकर, आश्रितों के बिल्कुल रक्षक नहीं रहने पर; स्वयं उनके रक्षक बनने वाले, मरे हुए सान्दीपिनि (गुरु) के पुत्र को तथा वैदिकों के पुत्रों को जिलाने जैसे अशक्य कार्यों को करके भी स्वाश्रितों के मनोरथ को पूर्ण करते हुए, अपने आश्रितों के लिए ध्रुवापद जैसे अपूर्व वस्तुओं को उत्पन्न करते हुए; जिस तरह आश्रितजन हमें

---

नादि कालं वासिता अपि रसाः सर्वे विस्मर्यन्ते यथा तथा सर्वदा स्वय भोग्यो, भार्यापुत्रादिदोषान् दृश्यमानानप्यपश्यन् वर्तमानः पुरुष इव तेषां हृदयेनास्मरन्, दोषेषु महालक्ष्म्या प्रदर्शितेष्वपि तस्याः प्रतिद्वन्द्वीभूय दृढः सन् रक्षित्वा कामिनीमालिन्यादरवान् कामुक इव तद्दोषान् भोग्यतया स्वाकुर्वन्, तेषु करणत्रयेणापि ऋजु विश्लेषे तेषां व्यसन गोष्ठदं यथा भवेत्तथा स्वयमवसन्नस्तेषां यथेष्टं स्वात्मानमधीनं कृत्वा, तेषां बन्धनताडनादियोग्यतया सुलभो, यथा सद्यो जाते वत्से प्रीत्या माता प्रथमवत्सं ग्रासं दातुमागतानपि विषाणखुरयो करोति, तथा महालक्ष्मी नित्य सूरींश्चत्यक्त्वा स्नेहं कुर्वंस्तिष्ठति।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

अपना तथा अपनी वस्तुओं का स्वयं उपयोग कर रहे हैं; ऐसा अनुभव कर सकें; ऐसा उनके कार्यों का पूर्ण करके कृतकृत्य होते हुए; अपने किए हुए उपकारों को स्मरण न करके आश्रित जनों के किए हुए सुकृतलव को ही सदा परशीलन करते हुए; अनादिकाल से रूढमूल वासना के विषयों को भी जिस तरह आश्रितजन भूल जायँ; इस तरह से उनके भोग्य बनते हुए; जिस तरह कोई पुरुष पत्नी एवं पुत्र के दोषों को देख कर भी अनजान हो जाता है; उसी तरह होते हुए ! उनके अपराधों को मन से भी स्मरण नहीं करते हुए; प्रधानमहिषी श्रीदेवी द्वारा दोषों के बतलाने पर भी उनका प्रतिपक्षी बनकर; आश्रितों की रक्षा दृढ़ होकर करते हुए, कामिनी के शरीर केमलके प्रणयी कामुक पुरुष के समान; आश्रितजीवों के दोषों को ही भोग्यरूप से स्वीकार करके आश्रितों के विषय में करणत्रय से भी अनुकूल रहने वाले, आश्रितों से वियुक्त होने पर विप्रयोगजन्य क्लेश को गोखुर के समान अति कष्टप्रद मानकर दुखी होते हुए; उनकी अनुकूलता के लिए स्वयं को ही उनके अधीन करते हुए उनके बन्धन, ताडन योग्य अत्यन्त सुलभ होते हुए, स्नेहाधिक्य के कारण पूर्व प्रसूत बछड़े को तथा घास देने के लिए आये हुए व्यक्ति को सींगों तथा खुर के प्रहार पूर्वक सद्यः प्रसूत बछड़े की रक्षा करने वाली गौ के समान, श्रीदेवी तथा दिव्य सूरियों की उपेक्षा करके स्वाश्रितों को स्नेह करते रहते हैं।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

छा०तो०–प्रागुक्तं भगवतः कल्याणगुणाकरत्वम् । ते च गुणाः सीमातीताः सर्वोत्कृष्टा असंख्येयाश्च वर्तन्ते । तैस्तैर्गुणैरेवप्रेरितो भगवान् स्वाश्रितजनानां कल्याणस्वरूपाणि तानि तानि कार्याणि करोति । तथाहि–कृपा प्रेरितः सः स्वाश्रितान् दुखितान् दृष्ट्वा हा ! कष्टमिति वक्ति । सौहार्द गुणप्रेरितः तेषां सदाशुभचिन्तनं करोति, आश्रितपारतंत्र्यगुणेन परमात्मा भक्तपरवशो भवति । साम्यगुणेन प्रेरितः सः स्वाश्रितानां जन्मज्ञानवृत्तानमपकर्षम-दृष्ट्वा तेषां शरण्यो भवति ।सत्यकामत्वेन सः आचार्यादिकानां पुत्रानजीवयति, स्व सत्यसंकल्पेन स्वाश्रितेभ्यो ध्रुवपदवदपूर्वं वस्तूत्पादयति । औदार्यगुणप्रेरितः परमात्मा स्वाश्रितेभ्यः भोग्यानि भोगोपकरणानि च जनयति । कृतित्वगुणप्रेरितः सः स्वाश्रितानां कार्यसिद्धावात्मान कृतकृत्यं मनुते । कृतज्ञतया सः स्वकृत महान्तम प्युपकारं विस्मृत्याश्रितजनकृतमुपकारलेशमप्यसकृत्सस्मृत्य प्रहर्षति । माधुर्यगुणपूर्णः परमात्मा स्वाश्रितानां सर्वोत्कृष्ट भोग्यं भवति, येनाश्रितः रूढ़मूलामपिपरमात्माप्राप्तिविरोधिनीं वासनां जहाति चातुर्यगुणेन परमात्मा स्वाश्रितानां दोषान् तथैव नहि स्मरति यथा कश्चन चतुरः पुरुषः स्वपुत्रमित्रकलत्राणां दोषान् नहि स्मरति । स्थैर्य गुणेन सः महालक्ष्म्या प्रदर्शितेऽपि दोषे स्वयं तस्याः प्रतिपक्षीभूय तेषां रक्षणं करोति । प्रणयित्वगुणेन सः स्वाश्रितानां दोषान्नेव भोग्यं मनुते । आर्जवगुणवान् सः स्वाश्रि-तेभ्यः करणत्रयेणऋजुर्भवति । मार्दवगुण पूर्णः परमात्मा गोखुर

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

मिवातिकृष्टकरमाश्रितानां दुःखमनुते । सौलभ्यगुणपूर्णः परमात्मा यशोदादीनां बन्धनताडनादि भोग्यो भवति । वात्सल्यगुणवान् सः महालक्ष्मीं दिव्यसूरींश्चोपेक्ष्य स्वाश्रितानतिमात्रं स्निह्यति ।

आमोदः- पहले यह कहा जा चुका है कि परमात्मा कल्याण गुणाकर है । परमात्मा के वे गुण सीमातीत सर्वोत्कृष्ट एवं असं-ख्येय हैं । भगवान् अपने तत्-तत् गुणों से प्रेरित होकर अपने आश्रित जीवों का कल्याण किया करते हैं । वह इस प्रकार है- कृपा नामक गुण से प्रेरित होकर परमात्मा अपने आश्रित जीवों को दुखी देखकर; अरे महान् कष्ट है; यह कहकर अफसोस करता है । परमात्मा अपने सौहार्द नामक गुण से प्रेरित होकर अपने आश्रित जीवों के कल्याण की सदा चिन्ता किया करते हैं । अपने आश्रित पारतन्त्र्यनामक गुण के वशीभूत होकर मरमात्मा आश्रित जीवों के वश में हो जाता है । साम्य नामक गुण से प्रेरित होकर परमात्मा अपने आश्रित जीवों के जन्म, ज्ञान, और आचर जन्य अपकर्ष पर ध्यान दिये बिना ही उनका रक्षक बन जाते हैं । अपने सत्यकामत्व नामक गुण के द्वारा परमात्मा आचार्य आदि के पुत्रों आदि को जिलाते हैं । अपने सत्यसंकल्पत्व नामक गुण के द्वारा परमात्मा अपने आश्रितों के लिए ध्रुवपद के समान अपूर्व वस्तुओं को उत्पन्न कर देते हैं । औदार्य नामक गुण से प्रेरित होकर परमात्मा अपने आश्रित जीवों के लिए भोग्यों तथा भोगोपकरणों आदि की रचना करते हैं । कृतित्व-

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

नामक गुण से प्रेरित होकर परमात्मा अपने आश्रितों का कार्य पूरा हो जाने पर अपने को कृतकृत्य मानते हैं। कृतज्ञ होने के कारण परमात्मा अपने किए हुए महान् उपकार को भी भूल कर आश्रित जीवों के द्वारा किये गये उपकार को भी बारम्बार स्मरण करके प्रसन्न होते हैं। माधुर्य गुण पूर्ण होने के कारण परमात्मा अपने आश्रित जीवों के लिए परम भोग्य हो जाता है जिसके कारण वह रूढ़मूल भी परमात्मप्राप्ति की विरोधिनी वासना को त्याग देता है। अपने चातुर्य नामक गुण के कारण परमात्मा अपने आश्रित जीवों के दोषों को उसी प्रकार नहीं स्मरण करता है; जिस प्रकार कोई चतुर पुरुष अपने गुणपुत्र, मित्र एवं कलत्रों के दोषों को नहीं स्मरण करता है। स्थैर्य गुण के कारण परमात्मा महालक्ष्मी आदि प्रधान महर्षियों के द्वारा आश्रितों के दोष बतलाये जाने पर भी उनका प्रतिपक्षी होकर आश्रितों की रक्षा करते हैं। प्रणयित्व नामक गुण के द्वारा परमात्मा अपने आश्रितों के दोषों को भोग्य मानता है। आत्मगुण युक्त होने के कारण परमात्मा अपने आश्रितों के लिए करणत्रय से ऋजु होता है। मार्दव नामक गुणसे पूर्ण परमात्मा अपने आश्रित जीवों के दुख को गोखुर के समान अत्यन्त कष्टकर अनुभव करता है। सौलभ्य सीमाभूमि होने के कारण परमात्मा यशोदा आदि के बन्धन एवं ताड़न आदि का विषय बन जाता है। वात्सल्यगुण से युक्त होनें के कारण अपनी अत्यन्त प्रिया

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

महालक्ष्मी तथा दिव्यसूरियों की उपेक्षा करके अपने आश्रित जीवों से अत्यधिक प्रेम किया करते हैं।

**मूल ११—अयमेव सर्वस्य जगतः कारणम्।**

अनु०—यह ईश्वर ही सम्पूर्ण जगत् का कारण है।

छा० टी०—उपर्युक्त स्वरूपरूपविशिष्ट ईश्वर एवास्य जगतः करणम्। तथाहि—'सदेव सोम्येदमग्र आसीदेकमेवाद्वितीयम्' (छा० उ० ६।२।१) ब्रह्म वा इदमग्र आसीत्' (बृ० उ० १।४।१) आत्मा वा इदमेक एवाग्र आसीत् (ऐत० आत्म षट्कोपनिषत् १।१) इत्यादिषु कारणवादिश्रुत्तिषु सामान्य शब्देन कारण तत्त्वं निर्दिश्य एको हवै नारायणःआसीत्' (महोप० १।१) इति श्रुति नारायणस्यैव कारणत्वं प्रतिपादयति। अयमाशयः—सदेवेत्यादौ कारणत्वेनोक्तः सच्छब्दवाच्यार्थः प्रकृतिर्वा, जीवो वा ईश्वरोवा भवितुमर्हति, सच्छब्दस्य सतावतो वाचकत्वात्। तथैव ब्रह्म वेदम-आसीदिति श्रुतौ कारण वाचको ब्रह्मशब्दोऽपिसामान रूपेण जीवेश्वर। प्रकृतीनां वाचको भवति, ब्रह्मशब्दस्य बृहत्त्वबृंहणत्वयुक्तस्यार्थस्य वाचकत्वात्। परञ्चायं नारायण शब्दः कारणवाचकः संज्ञायाया-मेव प्रयुक्तो भवति। संज्ञायामेव अयन शब्दगतनकारस्य 'पूर्वपदात् संज्ञायामगः' (अ० सू० ८।४।३) इति पाणिनीयानुशासनेन णकारो भवति। नारायण शब्दश्च नऋयते=क्षीयते इति नरः=नित्य पदार्थं इत्यर्थः। नराणां समूहो नारः; नाराणामयनं नारायणः—इति

पाठभेद ११—अयमेव सकलजगत्कारणभूतः।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

व्युत्पत्त्या सिद्ध्यति । तथा चाहुः परारशभट्टाचार्याः–नराणां नित्यानामयनमिति नारायणपदम् (अष्टश्लोकी ३) नारायण इति परमात्मनो नामसु अन्यतमः । स एव जगतः कारणम् । स एव परंब्रह्म शब्देनाभिधीयते । तस्यैव वर्णनं प्रस्तौति–'यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते, येन जातानि जीवन्ति, यत् प्रयन्त्यभिसंविशन्ति (तैति० ३।१) इति श्रुतिः 'जन्माद्यस्ययतः (शा० मी० १।१।२) इति सूत्रम् 'जन्माद्यस्य यतोन्वयादितरतः' (श्रीमद् भागवत् १।१।१) इति पुराणवचनञ्च । तस्य परमब्रह्मणः सदेवेत्यादि श्रुतिरभिन्ननिमित्तोपादानकारणतामभिधत्ते । इदम् सकलमर्थजातमाहुः श्रीकूरेशस्वामिनः–यन्मूलकारणमवुध्यत सृष्टिवाक्यैर्ब्रह्मेति वा सदितिवाऽऽत्मगिराऽथवा तत् । नारायणस्त्विति महोपनिषद् ब्रवीति, सौबालिकी प्रभृतयोऽप्यनुजग्मुरेनाम् ॥ (वैकुण्ठस्तव २५) ।

आमोद–उपर्युक्त स्वरूप विशिष्ट ईश्वर ही इस सम्पूर्ण जगत् का अभिन्ननिमित्तोपादान कारण है । ईश्वर की जगत् के प्रति अभिन्न निमित्तोपादान कारणता की सिद्धि इस प्रकार होती है । 'हे सोम रसपानार्ह श्वेतकेतो ! सृष्टि से पूर्व सत् शब्द वाच्य ही अकेला और अद्वितीय रूप से था) (छा० उ० ६।२।१) निश्चय ही सृष्टि से पहले आत्मा ही केवल था । (ऐत० आत्म १।१). 'ब्रह्म ही सृष्टि से पहले था' (वृ० उ० १।४) इन कारण वादिनी श्रुतियों में सामान्य सत्, आत्मा, ब्रह्म आदि शब्दों के द्वारा कारणतत्व का निर्देश करके 'निश्चित रूप से नारायण ही

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

सृष्टि से पूर्व थे। (महोप० १।१) यह श्रुति बतलाती है कि नारायण ही जगत् के कारण हैं। इसका अभिप्राय यह है कि- 'सदेव' (छा० उ० ६।२।१) इत्यादि श्रुति में कारण रूप से कहा गया सत् शब्द वाच्य कारणतत्त्व, जीव, प्रकृति तथा ईश्वर इन तीनों में से कोई हो सकता है। क्योंकि सत् शब्द सत्तावान् पदार्थ का वाचक है। और सत्तावान् ये तीनों हैं। इसी तरह ब्रह्मशब्द भी बृहत्व एवं बृंहणत्व गुण युक्त अर्थ का वाचक है। अतएव ब्रह्मशब्द भी उक्त तीनों का वाचक है। इसी तरह 'आप्नोति प्राप्नोति व्याप्नोतिवा' इस व्युत्पत्ति के अनुसार आत्मा शब्द भी तीनों का वाचक हो सकता है। 'आत्मा देहे घृतौ जीवे स्वभावे परमात्मनि' इस कोश वाक्य के अनुसार भी आत्मा शब्द उक्त तीनों तत्वों का वाचक है। इस तरह इन कारण वाची अनेकार्थक शब्दों के द्वारा कारण तत्त्व का पूर्णरूप से निर्णय नहीं हो पाता है। (महोपनिषद १।१ ) वाक्य में कारण रूप से वर्णित नारायण शब्द ऐसा नहीं है। उसे अनेकार्थक नहीं माना जा सकता है। वह कारण तत्त्व की संज्ञा ही है। क्योंकि नारायण के अयन के नकार का णकार तभी संभव है जब कि नारायण को संज्ञा माना जाय क्योंकि 'पूर्वपदात् संज्ञायामगः' (अ० सू० ८।४।३) सूत्र संज्ञा के ही अर्थ में नकार का णकार करता है। नारायण पद की व्युत्पत्ति इस प्रकार है-"न ऋयते=क्षीयते इति नरः=नित्यपदार्थ इत्यर्थः) नराणां समूहो नारः। नाराणामयनं नारायणः।" अर्थात् जिसका कभी नाश न

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

हो उन नित्य पदार्थों को नर कहते हैं। नरों के समूह को नार कहते हैं। नारों के अयन (आश्रय) तत्त्व को नारायण कहते हैं। श्रीपराशरभट्टर भी अष्टश्लोकी में कहते हैं-नर अर्थात् नित्य पदार्थों के आश्रय को नारायण कहते हैं। भगवान् के नामों में उनका नारायण नाम सर्व प्रसिद्ध है। वे नारायण ही जगत् के कारण हैं। उन्हें ही परंब्रह्म शब्द से अभिहित किया जाता है। उन्हीं का वर्णन-'जिससे ये सारे भूत उत्पन्न होते हैं, उत्पन्न होकर जिससे जीते हैं, जिसमें लीन हो जाते हैं और मुक्त हो जाते हैं'-यह ( तै० ३।१।१ ) श्रुति-'इस जगत् के जिससे जन्मादि होते हैं' (शा० मी० १।१।२) 'यह अन्वय तथा व्यतिरेक से सिद्ध होता है कि जिस ब्रह्म से इस सम्पूर्ण जगत् के जन्मादि होते हैं' (श्रीमद् भागवत १।१।१) ये सभी वाक्य करते हैं। 'सदेव' इत्यादि श्रुति उसी परंब्रह्म को जगत् का अभिन्ननिमित्तोपादान कारण रूप से बतलाती है। इन सभी अर्थों को श्रीकूरेश स्वामी ने (श्रीवैकुण्ठस्तव श्लोक २५) में इस प्रकार कहा है-सृष्टि वाक्यों में जिसे ब्रह्म, सत् अथवा आत्मा शब्द से अभिहित करके जगत् का मूल कारण बतलाया गया है उसे ही महोपनिषद् नारायण शब्द से अभिहित करती है तथा सुबाल आदि उपनिषदें भी उसका ही अनुगमन करती हैं।

मूल १२-केचित् परमाणून् कारणमाहुः, परमाणुसद्भावे

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

प्रमाणाभावात् श्रुतिविरोधाच्च तदयुक्तम् ।

अनु०–कुछ दार्शनिक (बौद्ध, जैन, एवं वैशेषिक) परमाणुओं को ही जगत् का कारण बतलाते हैं। परमाणुओं की सत्ता में प्रमाण का अभाव होने तथा श्रुतियों का विरोध होने से; परमाणु कारणवाद अनुचित है।

छा०तो०-बौद्धाः, जैनाः, वैशेषिकाश्च समानरूपेणपरमाणनांजगतः कारणत्वं स्वीकुर्वन्ति । परञ्च बौद्धाः जैनाश्च केवलं परमाणूनामेव जगत्–कारणत्वं स्वीकुर्वन्ति, परन्तु वैशिषिकानां नये परमाणवो जगत उपादानकारणम्, ईश्वरश्च निमित्तकारणम् इति स्वीक्रियते । तत्र बौद्धावैशेषिकाश्च परमाणूनाम्पार्थिवपाथसीयवायवीयतैजसेति चतुर्विधत्वं स्वीकुर्वन्ति । जैनास्तु परमाणूनामेकरूपत्वमेवाऽभ्युपयन्ति । परञ्चैतेषाँ परमाणुकारणत्वं समानमेव। एतेषाँ नये परमाणूनाँ परिणामं जगत् । परञ्च परमाणवः प्रत्येणगमेनचासिद्धाः अनुमातुमयोग्याश्चविनिगमना विरहात् । ब्रह्मणो जगत् कारणत्वं प्रतिपादयन्तीनाँ श्रुतीनां विरोधाच्च नादरणीयः परमाणु कारणवादः ।

आमोदः-बौद्ध जैन एवं वैशेषिक विद्वान् समान रूप से परमाणु को ही जगत् का कारण मानते हैं। किन्तु बौद्ध एवं

पाठभेद १२–केचित्परमाणुं कारणं वदन्ति, परमाणौ प्रमाणाभावाच्छ्रुतिविरोधाच्च न सम्भवति ।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

जैन विद्वान् केवल परमाणुओं को ही जगत् का कारण मानते हैं। किन्तु वैशेषिकों के मत में परमाणु जगत् के उपादान कारण तथा ईश्वर जगत् के निमित्त कारण हैं। परमाणुओं के विषय में जैन विद्वान् परमाणुओं को एक ही प्रकार का स्वीकार करते हैं, किन्तु बौद्ध एवं वैशेषिक विद्वान् परमाणुओं को-पार्थिव जलीय, तैजस एवं वायवीय के भेद से चार प्रकार का स्वीकार करते हैं। किञ्च परमाणुकारणत्व के विषय में इन सभी विचारकों की समानता है। परमाणुकारणवादियों के मतका खण्डन करते हुए ग्रन्थकार का कहना है कि परमाणुओं की प्रत्यक्ष प्रमाण के द्वारा सिद्धि नहीं हो सकती है। आगम के द्वारा भी परमाणुओं की सिद्ध नहीं हो सकती है। किञ्च व्याप्तिग्रह के अभाव में अनुमान प्रमाण के द्वारा भी परमाणुओं की सिद्धि नहीं हो सकती है। श्रुतियाँ जो ब्रह्म को जगत् का कारण बतलाती हैं उनसे परमाणुकारणवादियों के मत का विरोध भी होता है। इस तरह अप्रामाणिक तथा वेदविरोधी परमाणु कारणवाद आदरणीय नहीं है।

मूल १३-कापिलास्तु प्रधानं कारणमाहुः—प्रधानस्याचेतनत्वादीश्वराधिष्ठानाभावे परिणामासम्भवात् सृष्टिसंहार व्यवस्थाऽसम्भवाच्च तदप्ययुक्तम्।

पाठभेद १३—कापिलाः प्रधानङ्कारणमित्याहुः प्रधानस्याचेतनत्वादीश्वरानधिष्ठाने परिणामासम्भवात् सृष्टिस्थितिसंहार व्यवस्थानुपपत्तेस्तदपि न युक्तम्।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

अनु०-सांख्यमतावलम्बी प्रधान (प्रकृति) को ही जगत् का कारण बतलाते हैं। प्रधान (प्रकृति) के अचेतन होने, ईश्वर के अधिष्ठान के विना उसका परिणाम असंभव होने, तथा सृष्टि संहार की व्यवस्था (प्रकृतिकारणवाद में) असंभव होने के कारण भी प्रधानकारणवाद अनुचित है।

छा० तो०-इदानीं प्रधानकारणवादं निराचष्टे-सांख्यमतावलम्बिनः प्रकृतेरेव जगतः कारणत्वं प्रतिपादयन्तः प्राहुः-यथा मृद एव मृदात्मकस्य घटस्य परिणामो भवति तथैव सत्त्वरजस्तमोमयस्य जगतः गुणत्रयस्य साम्यावस्थारूपायाः प्रकृतेरेव परिणामो भवति। यथा जडं पयः चेतनानधिष्ठितमेव दधिभावेन परिणमते तथैव चेतनानधिष्ठिताया एव जडायाः प्रकृतेः परिणामो भवति जगद्रूपेण। वारिदविमुक्तस्यैकरूपस्यैव जलस्य ईक्षुनिम्बजम्बीर कपित्थरूपाश्रय भेदात् मधुरकटवम्लकषायादि विविध रूपेण परिणामवत् गुणत्रयसाम्य रूपायाः प्रकृतेर्विविधविचित्र सर्गरूपेण विविधकारः परिणामः क्षित्रिधादृष्टवासितान्तःकरणयुक्त शरीर भेदरूपाश्रयभेदादेव भवति। अतएव प्रकृतिरेव जगतः स्वतन्त्रं कारणम्। तन्निराकरोति प्रधानस्येत्यादिना-प्रधानं जगत् कारणं न, अचेतनत्वात्। सृष्टेश्च-ईक्षणपुरस्सरमेव श्रवणात्। जडस्यप्रधानस्यचेक्षणासम्भवात्। चेतनाधिष्ठितस्यैव जडस्य लोके प्रवृत्तिर्दर्शनात् ईश्वरानधिष्ठितस्याचेतनस्य प्रधानस्य जगद्रूपेण परिणामासंभवः। स्वीकृतेऽपि प्रकृतेः स्वतन्त्र रूपेण परिणामे सर्वदैव

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

सृष्टेरथवा संहारस्य प्रसंगात्, सृष्टिसहारव्यवस्थाया अनुपपत्तेश्च प्रधानकारणवाद असमञ्जमिति। विस्तरस्तु शारीरकमीमांसा भाष्यस्यकारणाध्याये तर्कपादे च।

आमोद–यहाँ पर प्रकृति को ही जगत् का कारण मानने वाले साँख्यमतावलम्बियों के मत का खण्डन किया जा रहा है। प्रकृतिको ही जगत् का कारण मानने वाले सांख्यमतावलम्बी कहते हैं कि– जिस तरह मृदात्मक घट का मिट्टी से ही परिणाम होता उसी तरह सत्त्व, रजस् एवं तमस् की साम्यावस्था रूप प्रकृति से रजोगुण, तमोगुण एवं सत्त्वगुणयुक्त जगत् का परिणाम होता है। किञ्च जिस तरह चेतनाधिष्ठित जड़ दुग्ध का दधिरूप से परिणाम होता है, उसी तरह ईश्वरानधिष्टित प्रकृति का ही जगत् के रूप में परिणाम होता है। यही नहीं जैसे बादल से निकला हुआ एक ही प्रकार का जल ईख, कैथ, नीम्ब जम्बीर आदि भिन्न-भिन्न आश्रयों को प्राप्त कर मधुर, अम्ल, कटु, कषाय आदि रूपों में परिणत हो जाता है, उसी तरह भिन्न भिन्न प्रकार के अदृष्टों से युक्त भिन्न-भिन्न शरीर रूपी आश्रय के भेद के कारण प्रकृति का विविध विचित्र जगत् के रूप में परिणाम होता है। इस तरह प्रकृति जगत् का स्वतंत्र कारण सिद्ध होती है। उसका खण्डन ग्रन्थकार अचेतनस्य' इत्यादि ग्रन्थ के द्वारा करते हैं। कहने का अभिप्राय है कि प्रकृति को जगत् का कारण नहीं माना जा सकता है, क्योंकि वह जड़ है।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

और कारणवादिनी श्रुतियों में जगत् का ईक्षण रूप संकल्प पुरस्सर ही जगत् की सृष्टि सुनी जाती है- जड़ प्रकृति का धर्म ईक्षण नहीं हो सकता है, क्योंकि संकल्प करना चेतन का धर्म है जड का नहीं। लोक में भी देखा जाता है कि चेतनाधिष्ठित ही जड वस्तु की किसी कर्म में प्रवृत्ति होती है। अतएव ईश्वरानधिष्ठित स्वतन्त्र प्रकृति जगत् का कारण नहीं हो सकता है। किञ्च-यदि जडा प्रकृति को जगत् का स्वतन्त्र कारण स्वीकार भी कर लिया जाय तो भी सर्वदा ही सृष्टिकाल अथवा सर्वदा ही संहारकाल रहना चाहिये अतएव प्रधान कारणवाद में सृष्टिकाल एवं संहारकाल की व्यवस्था दुरुपपाद है। इस तरह प्रकृति कारणवाद का अनौचित्य सुतराम् सिद्ध होता है। प्रधान कारण वाद का विस्तार पूर्वक खण्डन श्रीभाष्य के प्रथम अध्याय अथवा दूसरे अध्याय के तर्क पाद में देखना चाहिये।

सू०१४-कर्मपरतन्त्रतयादुःखितया च चेतनोऽपि न कारणं भवितुमर्हति।

अनु०-(जडा प्रकृति के ही समान पशुपति आदि) जीव भी जगत् के कारण नहीं हो सकते हैं, क्योंकि वे कर्म परतन्त्र तथा दुःखी हैं।

छा०तो०-केचन चतुर्मुखस्य जगत्कारणत्वं स्वीकुर्वन्ति केचन

पाठभेद-१४ चेतनोपि न कारणम्, कर्मतन्त्रत्वाद्दुःखित्वाच्च।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

च पशुपतेः । परञ्चेदमुभयमेवमतमसमीचीनम् । चतुर्मुखपशुपत्योः जीवान्तर्गतत्वात् कर्म परतन्त्रत्वात् दुखित्वाच्च । स्मरन्ति च चतुर्मुखस्य मधुकैटभाभ्यां वेदापहारादि जन्य दुखित्वम् । पशुपतेश्च ब्रह्महत्यादिजन्य दुःखभोक्तृत्वादिकम् । श्रुतिश्च जगत् कर्तुः सर्वज्ञत्व मपहतपाप्मत्वादिकंसत्यकामत्वंसत्यसंकल्पत्वञ्च प्रतिपादयति । अतएव चतुर्मुख पशुपत्योर्जगतःकारणत्वं नहि संभवति ।

आमोद- कुछलोग चतुर्मुख ब्रह्माको जगत् का कारण मानते हैं तथा कुछ लोग पशुपति को जगत् का कारण बतलाते हैं । परन्तु यह दोनों प्रकार का मत समीचीन नहीं है क्योंकि पशुपति और चतुर्मुख ब्रह्मा दोनों जीव कोटि में आते हैं । साथही दोनों को कर्म परतन्त्र और दुखी भी शास्त्रों में बतलाया गया है । पुराणों में बतलाया गया है कि मधुकैटभ नामक राक्षसों ने ब्रह्मा के वेदों का अपहरण कर लिया अतएव वे दुःखी हो गये । इसी तरह पशुपति के ब्रह्महत्या आदि के कारण दुखी होना भी सुना जाता है । किन्तु जगत् स्रष्टा को श्रुतियां सर्वज्ञ अपहत पाप्मा, सत्यकाम एवं सत्यसंकल्प रूप से बतलाती हैं । अतएव वे दोनों जगत् के कारण नहीं हो सकते हैं ।

मू०१५-तस्मादीश्वर एव जगतः कारणम् ।

अनु०-अतएव ईश्वर ही जगत् के कारण हैं ।

[ छा०तो०-प्राकृत प्रकृतिजीवानाञ्च जगत्कारणत्वानुपपत्तेस्तयार्व्यतिरिक्त ईश्वर एव जगतः कारणम् .

पाठभेद-१५ तस्मादीश्वर एव सकलजगत्कारणम् ।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

आमो-प्राकृत (परमाणु) प्रकृति तथा जीवों के जगत् कारणत्व की अनुपपत्ति होने के कारण उन दोनों से भिन्न ईश्वर ही जगत् का कारण सिद्ध होता है।

**मू०१६-अस्य च कारणत्वं नाविद्याकर्मपरनियोगादि हेतुकम्, अपितु स्वेच्छाप्रयुक्तम् ।**

अनु०-ईश्वर जगत् का कारण अविद्याकर्म अथवा अन्य किसी से प्रेरित होकर नहीं होता है अपि तु वह स्वेच्छा से जगत् की सृष्टि करता है।

छा० तो०-लोकेदृश्यम नमुत्पादकभाव रूपमागन्तुकं कारण त्वम् अविद्याकर्मनिबन्धनम् सर्वजीवसाधारणम्। तच्च वैषयिकसुख प्रावण्येनाज्ञानेन च भवति। मनुष्याणामुत्पादकत्वं कर्मप्रधानम् तेषां शास्त्रवश्यत्वात्। तिर्यगादीनामज्ञानप्रधानमुत्पादकत्वम्। चतुर्मुखा-दीनां कारणत्वं परमात्मप्रेरितम्। स्मरन्ति च -"प्राजापत्यं त्वयाकर्म पूर्वं मयि निवेशितम्। एतौ द्वौ विबुधश्रेष्ठौ प्रसाद क्रोधजौ स्मृतौ। तदादर्शितपन्थानौ सृष्टिसंहारकारकौ।" ईश्वरश्च नतु अज्ञानेन नवा कर्मणा प्रेरितः नवा केनचिन्नियुक्तः सन् सृष्टिं करोति; अपितु सः स्वेच्छयैव जगतः सृष्टिं करोति तथा चाहु श्रीपराशरभट्टर स्वामिनः श्रीरङ्गराजस्तवस्योत्तरश-तके। 'अचिदविशेषितान् प्रलयसीमनि संसरतः करणकलेवरघट यितुं दयमानमनाः। वरदनिजेच्छयैवपरवानकरोः, प्रकृति

पाठभेद-अयं कारणं भवति न अविद्याकर्मपरनियोगादिभिरपि तु स्वेच्छया।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

महदभिमानकरणावलिकोरकिणीम्' ( रङ्गराजस्तव उ०श०४१ ) तथा च-प्रलयसमयसुप्तं स्वं शरीरैकदेशं वरद ! त्रिदचिदाख्यं स्वेच्छया विस्तृणानः । खचितमिवकलापं चित्रमातत्यधुन्वन् अनुशिखिनि शिखीव क्रीडसि श्रीसमक्षम् ॥ (रं०रा०स्त०उ०श०४४) ।

आमोद-लोक में सभी जीवों में पाये जाने वाला आगन्तुक उत्पादकभावरूप कारणता अविद्याजन्य एवं कर्मप्रधान है। यह कारणता वैषयिक सुख की प्रवणता के कारण तथा अज्ञान के कारण होती है । शास्त्रवश्य मनुष्यों की उत्पादकता कर्मप्रधान होती है । तिर्यक् आदि की उत्पादकता अज्ञान प्रधान होती ही । चतुर्मुख ब्रह्मा की कारणता परमात्म प्रेरित है । कहा भी गया है। हे भगवन् आपने प्रजाओं की सृष्टि करने का भार मुझे सौंपा है । तथा ये 'ब्रह्म और शिव) दोनों देवत्रयं क्रमशः परमात्मा की कृपा एवं क्रोध से उत्पन्न हैं तथा परमात्मा द्वारा निर्दिष्ट मार्ग पर चलकर सृष्टि एवं संहारकार्य किया करते हैं । परमात्मा न तो अज्ञान के कारण, न तो कर्म प्रेरित होकर और न तो किसी दूसरे से नियुक्त किया जाकर सृष्टिकरता है, अपितु वह अपनी इच्छा से ही जगत् की सृष्टि का कार्य किया करता है । श्रीपराशरभट्टर स्वामी ने भी श्रीरङ्गराज-स्तव के उत्तर शतकम में कहाभी है-हे वरद ! प्रलयकाल में जड़ के ही समान निश्चेष्ट रहकर संसरणकरने वाले जीवों पर दया करके उनको कारण कलेवर से युक्त करके आपने अपनी इच्छा से ही प्रकृति का महत् अहंकार तथा इन्द्रिय रूपी

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

कुड्मलों से मुकुलित कर दिया । और भी हे वरद प्रलयकाल में सोये हुये अपने शरीर के एक देशभूत जड़ चेतन को अपनी इच्छा से फैलाते हुए आप प्रत्येक पत्रांतों पर अद्भुत चित्रित मयूरपिच्छ को फैलाकर तथा कंपाकंपाकर नृत्य करने वाले मयूर के समान, श्रीदेवी के समक्ष क्रीडा करते हैं ।

मू० १७-संकल्पमात्रेणाकरणाज्जगत्सृष्टिर्नायासाय भवति ।

अनु०-संकल्पमात्र से किये जाने के कारण जगत् की सृष्टि करने में कोई आयास नहीं होता है ।

छा०तां०- 'सोऽकामयत बहुस्यां प्रजायेय' (तैति०२।६) 'मनसैव जगत् सृष्टिं संहारं च करोति यः । तस्यारिपक्षक्षपणे कियानुद्यमविस्तरः ?' इति श्रौतस्मार्तवचोभिर्ज्ञायते यत् स्व सत्यसंकल्पेनैव जगत्सृष्टिं करोतीति, तस्य जगतः सृष्टीवायासलेशोऽपि न जायते ।

आमोदः- 'परमात्मा ने सत्य संकल्प किया कि मैं समष्टि सृष्टि से व्यष्टि सृष्टि में आऊँ तदर्थं एक से अनेक हो जाऊँ । ( तैति० २।६ ) तथा-( जो परमात्मा अपने मनसे ही जगत् की सृष्टि और संहार कर देता है उसे शत्रुओं के पक्ष (सेना) को नष्ट करने में कितना प्रयास करना होगा ? इन श्रौत स्मार्त वाक्यों से पता चलता है कि परमात्मा अपने सत्यसंकल्प के द्वारा ही जगत् की सृष्टि कर देता है; अतएव उसे जगत् की सृष्टि करने में आयास का लेश भी नहीं होता है ।

पाठभेद-१७ संकल्पेनकरणादयमायास शून्यः ।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

मू०१८-अस्याः प्रयोजनं लीलैव केवलम् ।

अनु०-सृष्टि का प्रयोजन केवल लीला ही है ।

छा०तो०-नन्वीश्वरः कस्माज्जगत् सृजतीति चेल्लीलैव प्रयोजनम् जगत्सृष्ट्यादेर्व्यापारस्य । न च- तथा सति परमात्मन अवाप्तसमास्त कामत्वमपहीयेदितिवाच्यम् : लीलायाः आनन्दविशेष जनकत्वात्, सर्वसुख सम्पत् समन्वितानाम् राज्ञामपि कन्दुकादि क्रीडारूपलीलायां प्रवृत्ति दर्शनात् । 'स्वेच्छायां सर्वसिद्धिं वदति भगवतोऽवाप्तकामत्ववादः' (तत्त्वमुक्ताकलाप १ ) इति सूक्त्यनुसारेण संकल्पमात्रेणैवाभिलषितसमस्तावाप्तिरूपत्वादवाप्तसमस्तकामत्वस्य । 'लोकवत् लीला कैवल्यम्' (शा०मी० २।१।३३) इति सूत्रम् 'क्रीडतोबालकस्येव चेष्टास्तस्य निशामय ।' (वि०पु०१।२।१८) इति श्रीपराशरोक्तिः । 'अखिलभुवनजन्मस्थेमभगादिलीले' ( श्रीभाष्य १ ) '....निखिलजगदुदयविभवलयलील । (शरणागति गद्य ५ ) त्वदाश्रितानां जगदुद्भवस्थिति प्रणाशसंसार विमोचनादयः । भवन्ति लीलाविधयश्च वैदिकास्त्वदीयगम्भीरमनोऽनुसारिणः । ( स्तोत्ररत्न२०) इत्यादिकाः सूक्तयश्च सृष्ट्यादिकस्य परमात्मलीलात्वं प्रतिपादयन्ति ।

आमोद-अब प्रश्न यह उठता है कि परमात्मा जगत् की सृष्टि आदि व्यापारों को क्यों करता है ? तो इसका उत्तर यह

पाठभेद-१८ अस्य प्रयोजनं लीला ।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

है कि जगत् की सृष्टि आदि व्यापारों को परमात्मा अपनी लीला रस की पूर्ति के ही लिए करता है। यहां पर यह प्रश्न उठता है कि तो फिर परमात्मा को अवाप्त समस्त काम नहीं मानना होगा; क्योंकि यदि परमात्मा की सारी इच्छाएँ पूर्ण हैं तो फिर वह लीला क्यों करता है? तो इसका उत्तर है कि लीला आनन्दविशेष की जनिका है। उससे परमात्मा के अवाप्त समस्त कामत्व में कोई कमी नहीं आती है। लोक में देखा जाता है कि सभी प्रकार के सुख सम्पत्ति से सम्पन्न राजा आदि भी कन्दुकादि क्रीड़ा अपनी लीला के लिए किया करते हैं। किञ्च अवाप्त समस्त कामत्व का अभिप्राय है कि अपनी इच्छा-मात्र से ही अभिलषित समस्त वस्तुओं को प्राप्त कर लेना। सभी इच्छाओं पूर्णता; अवाप्त समस्त कामत्व का अभिप्राय नहीं है। अन्यथा 'स ऐच्छत' इत्यादि श्रुतियों की उपपत्ति नहीं हो सकती है। इसीलिए श्रीमद्वेदान्तदेशिक (तत्त्वमुक्ताकलाप ३।१) में कहते हैं-'स्वेच्छायाम् इत्यादि' अर्थात् अपनी इच्छा मात्र से ही सभी अभिलषित वस्तु की प्राप्ति को ही परमात्मा का अवाप्त समस्त कामत्त्व नामक गुण बतलाता है। लोकवत्तु लीला-कैवल्यम् (शा० मी० २।१।३३) अर्थात् जिस तरह लोक में समस्त राज्य की भाररूपी चिन्ता से मुक्त राजा भी कन्दुकादि क्रीड़ाओं को करता है उसी तरह केवल अपनी लीला रस की पूर्ति के लिए हीं परमात्मा जगत् की सृष्टि करता है। 'खेलते हुए बालक

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

की चेष्टाओं के समान मन बहलाने के लिए की जाने वाली परमात्मा की चेष्टाओं को सुनो ।' यह श्री पराशर महर्षि की उक्ति; सारे भुवनों की सृष्टि, स्थिति, प्रलय एवं अन्तः प्रविश्य नियामकत्व आदि जिम परब्रह्म की लीला हैं, उसमें' (श्रीभाष्य मगलाचरण १)..... हे सम्पूर्ण जगत की उत्पत्ति, स्थिति एवं लय रूपी लीला वाले भगवन् !' (शरणागति गद्य ५) 'आपके आश्रित जीवों की जगत् में सृष्टि, स्थिति, संहार तथा मोक्ष आदि (अन्तः प्रविश्यनियमन) वैदिक लीला की विधियां आपके गम्भीर मनोनुकूल होती हैं । (स्तोत्र रत्न २०) आदि सूक्तियां बतलाती हैं कि सृष्टि आदि जगत्-व्यापार परमात्मा की लीला है ।

मूल १६—तर्हि संहारदशायां लीलाया भंगस्स्यादिति चेन्न संहारस्यापि लीलात्वात् ।

अनु०—तो फिर संहारकाल में परमात्मा की लीला का भंग हो जायेगा ऐसी शंका उचित नहीं है क्योंकि संहार भी परमात्मा की लीला है ।

छा० तो०-यदि सृष्ट्यादिव्यापारस्य लीलैवप्रयोजनं चेत् तर्हि संहारदशायाम् परमात्मलीलाया विरामो भवेदिति चेन्न

पाठभेद १६—तर्हि संहारदशायां लीला विरमेत् । संहारस्यापि लीलात्वान्न विरमेत् ।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

संहारस्यापि भगवतो लीलान्तर्गतत्वात् । यथा क्रीडन् बालकः अनेकानिवस्तूनि निर्माय तेषां नष्टकरणेऽपि लीलारसमेवानुभवन्ति तथैव परमात्माऽपि संसारप्रणाशे लीलारसमनुभवति । तथा हि-जगदुदयविभवलयलील !' (शरणागति गद्य ५) 'अखिलभुवन जन्मस्थेमभंगादि लीले' (श्रीभाष्य मंगला० १) 'जगदुद्भवस्थिति प्रणाशसंसार विमोचनादयः भवन्ति लीला विधयः' (स्तो० रत्न २०) इत्यादिकानि वचांसि प्रतिपादयन्ति ।

एतेन प्रातिपादितं-ईश्वर एवजगतः कारणम् । तस्यकारणत्वं निरुपाधिकम् । सः स्वेच्छयैव जगत् सृजति । जगत् सृष्टौ तस्यायासलेशोऽपि नहि भवति । जगत् सृष्टेर्लीलैव प्रयोजनञ्च ।

आमोद-यदि सृष्टि आदि व्यापार का प्रयोजन केवल लीला ही है तो फिर संहारकाल में परमात्मा की लीला का विराम हो जायेगा; तो ऐसी शंका उचित नहीं है; क्योंकि संहार भी परमात्मा की लीला के अन्तर्गत ही है। जिस तरह कोई खेलता हुआ बालक अनेक वस्तुओं का निर्माण करके उनको नष्ट कर देने में भी लीलारस का ही अनुभव करता है उसी प्रकार परमात्मा भी संसार के प्रणाश में भी एक प्रकार की लीला का ही अनुभव करता है । 'सम्पूर्ण जगत् की सृष्टिस्थिति एवं विनाश रूपी लीला वाले प्रभो !' (श० ग० ५) सम्पूर्ण जगत् की सृष्टि स्थिति विनाश आदि ही जिनकी लीला है, उनमें' (श्री भाष्य मं० १) जगत् की सृष्टि, स्थिति, विनाश

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

मोक्ष और अन्तः प्रविश्य नियामकत्व आदि वैदिक लीला की विधियां होती हैं' (स्तो० र० २०) इत्यादि वाक्यों से सिद्ध होता है कि संहार भी परमात्मा की लीला ही है।

इस प्रघट्टक के द्वारा प्रतिपादित किया गया कि ईश्वर ही जगत् के कारण हैं। परमात्मा का जगत्कारणत्व बिना किसी उपाधि के है। परमात्मा अपनी इच्छा से ही जगत् की सृष्टि करता है। जगत् की सृष्टि करने में परमात्मा को थोड़ा सा भी प्रयास नहीं करना पड़ता है; क्योंकि वह अपने सत्यसंकल्प के द्वारा ही जगत् की सृष्टि कर देता है। परमात्मा के जगत् की सृष्टि करने का एक मात्र प्रयोजन लीला ही है। अन्य प्रयोजन आनुषङ्गिक है।

मूल २०—स्वयमेव जगद्रूपेणपरिणमनाद् यमुपादानकारणमपि भवति।

अनु०—स्वयम् भी जगत् के रूप में परिणत होने के कारण परमात्मा जगत् का उपादान कारण भी है।

छा० तो०—कारणं हि त्रिविधं भवति-उपादानकारणं, निमित्तकारणं, सहकारिकारणञ्च। तत्र यद्वस्तु कार्यरूपेण परिणमति तदुपादानकारणम् यथा मृत्तिकाघटस्य। कार्यंप्रतिकर्तृ वस्तु निमित्तकारणं भवति। यथा घटस्य कुलालो निमित्त कारणम्।

पाठभेद २०—अयं च स्वयमेव जगद्रूपेणपरिणतत्वादुपादानञ्च भवति।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

उपादाननिमित्तव्यतिरिक्तानि कार्योत्पत्तौ सहायकानि वस्तूनि सहकारिकारणम् । तत्र ईश्वरः जगतः किं प्रकारकं कारणं भवति ? उपादानं वा निमित्तं वा सहकारि वा ? इति शंकायां समाधत्ते– ईश्वरः एव जगतः उपादानकारणमपि भवति । अयमाशयः– नैयायिका ईश्वरस्य निमित्तकारणतामेवाभ्युपयन्ति । तन्नोचितम् ईश्वरस्य जगत् प्रति उपादानत्वात् । किञ्च–ईश्वर एव जगतः सहकारि कारणमपि । इत्थं त्रिविधं कारणत्वमीश्वरस्यैव । तथाहि– बहुस्यामिति सत्यसंकल्प विशिष्ट ईश्वरो जगतो निमित्तकारणम् । नामरूपविभागानर्हसूक्ष्मचिदचिद्विशिष्ट ईश्वरो जगतः उपादानकारणम् । ज्ञान शक्त्यादिविशिष्टः सः भवति सहकारिकारणम् । 'प्रकृतिश्च प्रतिज्ञादृष्टान्तानुपरोधात् । (शा०मी०१।४।२३) इति सूत्रेण भगवान् वादरायण ईश्वरस्य जगदुपादानत्वं प्रतिपादयन् वक्ति–प्रकृतिश्च = उपादानञ्च । न निमित्तकारणमात्रं ब्रह्म; उपादानकारणं च ब्रह्मैवेत्यर्थः । प्रतिज्ञादृष्टान्तानुपरोधात् एवमेव हि प्रतिज्ञादृष्टान्तौ नोपरुध्येते, प्रतिज्ञा च– उततमादेशमप्राक्ष्य येनाश्रुतं श्रुतं भवत्यमतं मतमविज्ञातं विज्ञातम्' (छा०उ०६।१।२ ) इत्येकविज्ञानेन सर्वविज्ञानविषया । दृष्टान्तश्च–'यथा सोम्यैकेन मृत्पिण्डेन सर्वं मृण्मयं विज्ञातं स्यात् ।' ( छा०उ०६।१।४ ) नहि कुलालज्ञानेन मृण्मयानां ज्ञानं सम्पद्यते अपि तु तत् मृत्पिण्ड ज्ञानेनैव सम्पद्यत इति ईश्वरस्यैव उपादानत्वमपि स्वीकर्तव्यम् । 'सदेव सोम्येदमग्र आसीदेकमात्राद्वितीयम् (छा०उ०६।२।१ ) इति

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

श्रुति रपि ईश्वरस्याभिन्ननिमित्तकारणतामभिधत्ते ।

आमोद-कारण तीन प्रकार के होते हैं-उपादानकारण निमित-कारण और सहकारी कारण। जो वस्तु कार्य के रूप में परिणत हो जाती है उसे उपादानकारण कहते हैं। निमित्त कारण कर्ता कहलाता है। निमित्त एवं उपादानकारण से भिन्न होते हुए भी जो वस्तु कार्य के उत्पत्ति में सहायक होती है उसे सहकारी कारण कहते हैं: यहां पर प्रश्न उठता है कि ईश्वर इन तीनों प्रकार के कारणों में किस प्रकार का कारण है? उपादान या सहकारी अथवा निमित? इस शंका का समाधान करते हुए ग्रन्थकार कहते हैं कि ईश्वर जगत् का उपादान कारण भी है। कहने का आशय है कि नैयायिक आदि ईश्वर को जगत् का निमितकारण मात्र मानते हैं। नैयायिकों का यह मत उचित नहीं है, क्योंकि ईश्वर जगत् का उपादान कारण भी है। वही जगत् का सहकारी भी कारण है। इस तरह जगत् का तीनों प्रकार का कारण ईश्वर ही है। वह इस प्रकार से- एक से अनेक होंने के संकल्प से विशिष्ट ईश्वर जगत् का निमित्त कारण है। नामरूपाविभागानर्ह सूक्ष्मचिद् अचित् विशिष्ट होकर वह जगत् का उपादान कारण है। ज्ञान शक्ति आदि विशिष्ट रूप से ईश्वर जगत् का सहकारी कारण होता है। 'प्रकृतिश्च प्रतिज्ञादृष्टान्तानुपरोधात्' ( मी० २।४।२३ ) सूत्र में भगवान् वादरायण भी ईश्वर को जगत् का उपादानकारण वतलाते हुए

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

कहते हैं कि ईश्वर जगत् का मिमित्त कारण मात्र ही नहीं है अपितु वह जगत् का उपादान कारण भी है। ऐसा ही मानने पर छान्दोग्योपनिषद् के आत्मा विद्याप्रकरण में की गयी एक विज्ञान से सर्वविज्ञान की प्रतिज्ञा तथा दृष्टान्त का निर्वाह संभव है। श्वेत केतो क्या तुमने उस आदेश (ईश्वर) तत्व को अपने आचार्यों के सन्निकट में श्रवण किया है जिसके श्रवण करलेने बिना सुनी हुई वस्तु से सुनी हुई बिना मनन की गयी वस्तु मनन की गयी तथा अज्ञात वस्तु ज्ञात हो जाती है? (छा०उ०६।१।४ ) यही एक विज्ञान से सर्व विज्ञान की प्रतिज्ञा है। उदाहरण में कहा गया है 'हे सोम्य ! जिस तरह मृत्पिड रूपी कारण विज्ञान के द्वारा घटादि सभी मृण्मयरूप कार्य विज्ञात हो जाते हैं। जिस तरह कुलाल के ज्ञान से घट का ज्ञान नहीं होता है, उसी प्रकार निमितकारण ईश्वर के ज्ञान से कार्य सम्पूर्ण जगत् का ज्ञान नहीं हो सकता है। अतएव उपर्युक्त प्रतिज्ञा और दृष्टान्त के निर्वाह के लिए ईश्वर को जगत् का उपादान कारण भी मानना चाहिए। 'सदेव 'इत्यादि श्रुति भी एकम् पद के द्वारा ईश्वर को जगत् का उपादानकारण बतलाकर 'अद्वितीयम्' पद के द्वारा उसी को जगत् का निमित्त कारण भी बतलाती है। इस तरह ईश्वर जगत् का अभिन्न निमित्तोपादान कारण है; यह श्रुति बतलाती है।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

मूल २१–तर्हि निर्विकारत्वोक्तिः कथमिति चेत् स्वरूपस्य विकाररहितत्वात् ।

अनु०–यदि ईश्वर ही जगत् का उपादान कारण भी है तो फिर उसे श्रुति निर्विकार कैसे कहती है ? तो इसका उत्तर है कि परमात्मा के स्वरूप में कोई विकार नहीं होता है ।

छा० तो०–यदि ईश्वर एव जगत उपादानकारणमपि तर्हि तस्य निर्गुणं, निरञ्जनम्, निष्कलं निष्क्रियं शान्तं निरवद्यं निरञ्जनम्' 'सत्यं ज्ञानमनन्त ब्रह्म' (तै० उ० २।१।१) इत्यादिकाः श्रुतयः कथं निर्विकारत्वं प्रतिपादयन्तीति चेत्; ईश्वरस्य चिदचिद्रूप विशेषणांश एव परिणामात् । स्वरूपस्य विकाररहितत्वादिति समञ्जसा निर्विकारत्व श्रुतिः । सर्गकालेसमापन्ने ईश्वरः बहुभवन रूपा सत्यसंकल्पेनैव कारणावस्थावस्थितं स्वशरीरभूतं, नामरूप विभागानर्ह सूक्ष्मचिदचिदंशं नामरूपविभागार्ह स्थूल चिदचिद्रूपेणपरिणमयति । ईश्वरस्य स्वरूपे विकारलेशोऽपि नहि जायते ।

आमोद–यदि ईश्वर ही जगत् का उपादान कारण भी है तो फिर 'निर्गुणं निर्विकारम्' इत्यादि श्रुति उसे निर्विकार कैसे बतलाती है ? तो इसका उत्तर है कि ईश्वर के शरीरभूत चित्अचित् अंश में ही परिणाम रूप विकार होता है, ईश्वर के

पाठभेद २१–तर्हि निर्विकारत्वं कथमिति चेत् स्वरूपस्य विकाराभावान्न निर्विकारत्व विरोधः ।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

स्वरूप में कोई भी विकार नहीं होता है। कहने का आशय है कि सृष्टि काल के आने पर एक से अनेक होने (समष्टि सृष्टि से व्यष्टि सृष्टि में आने के सत्य संकल्प से विशिष्ट परमात्मा नामरूप विभाग के अयोग्य, अपने शरीरभूत कारणावस्थावस्थित सूक्ष्म चित् एवं अचित् रूप अंश को नामरूप विभाग के योग्य स्थूल चित् एवं अचित् रूप से जगत् के रूप में परिणत कर देता है। परमात्मा के स्वरूप में कोई भी विकार नहीं होता है अतएव परमात्मा को निर्गुण एवं निर्विकार इत्यादि रूप से बतलाने वाली श्रुति का कोई भी विरोध नहीं है।

**मूल २२-तर्हि कथं परिणामो भवतीति चेद् विशिष्ट विशेषण सद्वारकतया। २३-न खलु कस्यचिदूर्णनाभेर्यस्स्व-भावः सः सर्वशक्तेर्न सम्भवति।**

अनु०-यदि ईश्वर के स्वरूप में कोई विकार नहीं होता है तो फिर उसका जगत् के रूप में परिणाम कैसे होता है? तो इसका उत्तर है कि विशिष्ट वस्तु का विशेषणद्वारक परिणाम होता है। किसी उर्णनाभिनामक कीड़ा विशेष का जो स्वभाव होता है उसका परमात्मा में अभाव नहीं हो सकता है।

छा० तो०-ननु अवस्थाश्रयत्वमेवोपादनलक्षणम्। यदि ईश्व-

पाठभेद २२-तर्हि परिणामः कथमुपपद्यत इति चेत् विशिष्टविशेष-णसद्वारकः। २३-कस्यचित्कीटस्य स्वभावः सर्वशक्तेर्नोपपद्यते।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

रस्यस्वरूपे विकारोनहिभवति चेत् तर्हितस्योपादानकारणतारूप परिणमः कथं युज्यत इति चेदाह–विशिष्टविशेषण सद्वारकतयेति। विशिष्टं च तद्विशेषणम् विशिष्टविशेषणम्। द्वारेण सह वर्तत इति सद्वारकः। विशिष्ट विशेषणेन सद्वारकः = विशिष्टविशेषण सद्वारकः तस्यभावस्तत्ता तया, 'विशिष्टविशेणसद्वारकतया' इति व्युत्पत्यनुसारेणायं भावस्स्फुरति यत्—चिदचिद्रूपंयद्विशेषणं तत् स्त्रग्वस्त्रचन्दनादिवत्पृथक्सिद्धं नास्ति; अपितु शरीरवदपृथक्-सिद्धमिति ज्ञापयतिविशिष्टविशेषणपदम्। परमात्मनोऽयं चिद-चिदंश एव जगद्रूपेण परिणमति। येन प्रकारेण शरीरे जातेऽपि विकारे; आत्मा निर्विकार एव तिष्ठति; तेनैव प्रकारेण परमात्माऽपि स्वशरीरभूतचिदचिदोः परिणमितेऽपि निर्विकार एव तिष्ठति।

ननु एकस्यैव उपादानत्वं निमितत्व च नहि दृष्ट-चरमिति चेन्न, दृश्यते तु ऊर्णनाभेः जालं प्रति निमित्तत्वमुपादा-नत्वमुभयमपि। तथाविधे कीटविशेषे चेदुभयप्रकारककारणत्वशक्ति-रस्ति चेत् तर्हि सर्वशक्तिमतीश्वरे किं तथाविधायाः शक्तेस्सद्-भावोभवितुं नार्हति? अतएवेश्वरस्योभयविधं कारणत्वं सुतरां समञ्जसम्।

आमोद–अब प्रश्न उठता है अवस्थाश्रयत्व ही उपादान का लक्षण है। यदि ईश्वर के स्वरूप में विकार नहीं होता है तो फिर वह जगत् का उपादान कारण कैसे होता है। क्योंकि उपादान कारण नहीं होता है जिसका कार्य के रूप में परिणाम

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

होता हो। परिणाम होने पर ईश्वर में विकार अवश्य स्वीकार करना होगा। तो इसका उत्तर देते हुए ग्रन्थकार कहते हैं— विशिष्टविशेषणसद्वारकतया। अर्थात् विशिष्टविशेषणसद्वारकरूप से ईश्वर जगत् का उपादान कारण होता है। 'विशिष्ट विशेषणसद्वारकतया' पद की व्युत्पत्ति इस प्रकार है—"विशिष्टं च तद्विशेषणं विशिष्टविशेषणम्। द्वारेणसहवर्तत इति सद्वारकः। विशिष्टविशेषणन सद्वारकः = विशिष्टविशेषणसद्वारकः। तस्य भावस्तत्तातया विशिष्टविशेषणसद्वारकतया।" यहाँ पर विशिष्ट-विशेषण पद के द्वारा इस अर्थ को सूचित किया गया है कि जिस तरह स्रक्चन्दन, वस्त्र आदि पृथक् सिद्ध विशेषण हैं चित् अचित् उस तरह के ईश्वर के विशेषण नहीं हैं, अपितु वे शरीर होने के कारण अपृथक् सिद्ध विशेषण हैं। परमात्मा के उस विशेषणांश का ही जगत् के रूप में परिणाम होता है। जिस तरह शरीर में विकार होने पर भी आत्मा अविकृत ही रहता है, उसी तरह शरीरभूत चित् अचित् अंश में विकार होने पर भी ईश्वर स्वरूपत अविकृत ही रहते हैं। अतएव परमात्मा का अविकारत्व सुरक्षित है।

यदि कोई कहे कि-एक ही वस्तु का एक ही वस्तु उपादान कारण और निमित्तकारण दोनों हो; यह नहीं देखा जाता है। तो यह भी नहीं कहा जा सकता है। लोक में भी देखा जाता है कि मकड़ा अपने कार्यभूत जाला के प्रति उपादान कारण

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

और निमित्तकारण दोनों हैं। जब एक कीड़े (मकड़े) में दोनों प्रकार का कारण होने की शक्ति है तो फिर सर्वशक्ति परमात्मा में उक्त दोनों प्रकार के कारणत्व की शक्ति का सद्भाव क्यों नहीं रह सकता है? अतएव ईश्वर को ही जगत् का उपादान कारण मानने में कोई आपत्ति नहीं हैं।

मूल २४–ईश्वरेण क्रियमाणा सृष्टिर्नाम–अचितः परिणामनम्, चेतनस्य शरीरेन्द्रियप्रदानपुरस्सरं ज्ञानस्यविकासनं च।

अनु०–ईश्वर के द्वारा की जाने वाली सृष्टि का अर्थ है कि–अचितवस्तुओं का (स्वरूपतः) परिणाम करना तथा जीवों को शरीर, इन्द्रिय प्रदान पुरस्सर उनके ज्ञान को विकसित करना।

छा० तो०–प्रागुक्तं यदीश्वर एवास्य जगतः सृष्टि करोति। तदेव विवेचयति–ईश्वरेणेत्यादिना–अयमाशयः–जगतः सृष्टिर्नाम प्रलयकाले स्वस्मिन् लीनमचित् सर्गकालेसमागते ईश्वरः महदहंकारभूतादिरूपेण स्वरूपतः परिणामयति। तथा चाह भगवान् मनुः।–"ततः स्वयम्भूर्भगवानव्यक्तो व्यञ्जयन्निदम्। महाभूतादि वृत्तौजाः प्रादुरासीत् तमोनुदः।" (मनु० स्मृ० १।६) किञ्च प्रलयकाले

–पाठभेद २४–ईश्वरस्य सृष्टिरचितः परिणामकरणम्, चेतनस्य शरीरेन्द्रिय प्रदानं ज्ञानविकासकरणञ्च।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

करणकलेवरादि रहितान् संसरतोऽचिदविशेषान् जीवान् स्वरूपतोऽन्यथाभावमकृत्वा तान् करणकलेवराद्वियुक्तान् करोति; येन ते भोगमोक्षादिरूपपुरुषार्थोपार्जने समर्था भवेयुः।

आमोद–पहले यह बतलाया जा चुका है कि ईश्वर ही जगत् की सृष्टि करता है–उसीका विवेचन ग्रन्थकार ईश्वरेण इत्यादि वाक्य से करते हैं। प्रलयकाल में तमः शब्दवाच्य प्रकृति ईश्वर में लीन हो जाती है। जगत् की सृष्टि करने का अर्थ है कि–जब सृष्टिकाल आता है उस समय परमात्मा प्रकृति को महान्, अहंकार, आदि व्यक्तों के रूप में परिणत कर देता है। इस तरह सृष्टिकाल में प्रकृति का स्वरूपतः परिणाम होता है। भगवान् मनु ने भी मनु स्मृति १।६ में इसी बात को कहा है।

किञ्च परमात्मा जीवों का स्वरूपतः परिणाम सृष्टिकाल में नहीं करके उन्हें इन्द्रिय शरीर आदि भोग के साधनों को प्रदान कर देता है, तथा प्रलयकाल में जो वे करणकलेवर रहित होने के कारण जड़ के तरह पड़े हुए संसरण करते हैं उनके ज्ञान को विकसित कर देता है, जिससे कि वे भोग तथा मोक्ष रूप पुरुषार्थों को अर्जित कर सकें।

**मूल २५–स्थितिकरणञ्च–सस्यानां जलधारावत् सृष्टेषु वस्तुष्वनु प्रविश्य स्थित्वा सर्वविधरक्षाकरणम्।**

पाठभेद २५–स्थितिकरणं नाम सृष्टेषु वस्तुषु केदारे जल वदनुकूलतया प्रविश्य सर्वरक्षणकरणम्।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

अनु०-धानों में जल की धारा के समान, सृष्ट वस्तुओं में प्रवेश करके उनके भीतर रह कर उनकी हर प्रकार से रक्षा करना ही परमात्मा का जगत् की स्थिति करण है।

छा० तो०-येन प्रकारेण क्षेत्रस्यैकदेशे स्थितं जलं सस्येषु प्रविश्य तेषु स्थित्वा तेषां जीवनाधारो भवति तेनैव प्रकारेण परमात्मा-'सच्चत्यच्चाऽभवत्' (छा० उ० ६। ) इति श्रुत्युक्तेषु जडचेतनेषु परमात्मा 'हन्ताऽहमिमस्तिस्रा देवता अनेनजीवेनात्मनाऽनु प्रविश्य ( छा० उ० ६।३।२ ) इति श्रुत्यनुसारेण प्रविश्य तेषामन्तर्यामीरूपेण स्थित्वा सृष्टानि सर्वाणि वस्तूनि सर्व प्रकारेण रक्षति। इत्थं सृष्टस्य जगतो रक्षणमेव स्थितिकरणमित्युच्यते।

आमोद-जिस तरह क्षेत्र के एक देश में रहने वाला जल सस्यों के भीतर प्रवेश करके उनका जीवनाधार बन जाता है, तथा उनकी रक्षा करता है; उसी प्रकार परमात्मा भी-'परमात्मा ने जड़चेतनात्मक जगत् की सृष्टि कर दी' (छा० उ० ६। श्रुति) इस श्रुति में वर्णित जड़ चेतन सभी वस्तुओं के भी-'अरे मैं इस पृथिवी, जल एवं तेजरूपी तीनों देवताओं के भीतर इस जीवात्मा के साथ स्वयं प्रवेश करके' ( छा० उ० ६।३।२ ) इस श्रुति के अनुसार प्रवेश करके उनके अन्तर्यामी रूप से उन सबों के भीतर रह कर सृष्ट सभी वस्तुओं की हर प्रकार से रक्षा

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

करते हैं। इस तरह से सृष्ट सम्पूर्ण जगत् की हर प्रकार से रक्षा करने को ही परमात्मा द्वारा जगत् का स्थितिकरण कहते हैं।

मूल २६-संहरणं नाम—अविनीतस्य पुत्रस्य पित्रा क्रियमाणं निगड (ड) बन्धनमिव विषयान्तरेष्वपि प्रसक्तानां करणानां भञ्जनम्।

अनु०-उच्छृंखल पुत्र का (सुधार के लिए) पिता के द्वारा किये जाने वाले बेड़ी बन्धन के समान ही विषयान्तर में अत्य-धिक आसक्त इन्द्रियों के निग्रह को ही संहार कहते हैं।

छा० तो०-'विचित्रादेहसंपत्तिरीश्वराय निवेदितुम्। पूर्वमेव कृता राजन् हस्तपादादिसंयुता' इत्युक्त्यनुसारेण परमात्मानं समाश्रित्य स्वोज्जीवनं करणार्थं परमात्मना प्रदत्तानीन्द्रियाणि परमात्मोपासनेऽविनियोज्य देहादिष्वात्मभ्रमेण जीवानां विषयप्रा-वण्यमवेक्ष्य परमात्मा तेषामिन्द्रियाणां तथैव निग्रहं करोति, यथा कश्चन पितोन्मार्गगामिनं पुत्रं निगडबन्धनं करोति। इत्थमिन्द्रि-याणां क्रियमाणो निग्रह एव संहार इति व्यपदिश्यते।

आमो०-हे राजन् परमात्मा को निवेदित करने के लिए मैंने पहले (सृष्टिकाल में) ही हाथ पैर आदि अवयवों से युक्त

---

पाठभेद २६-संहारो नाम यथाऽविनीतः पुत्रः पित्राशृङ्खलं बध्वा स्थाप्यते, तथा विषयान्तरेषु सक्तानीन्द्रियाणि संहृत्वावस्थापनम्।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

विचित्र देह रूपी सम्पत्ति को (सभी) जीवों को प्रदान किया है। इस सूक्ति के अनुसार परमात्मा का समाश्रयण करके अपने जीवन का उन्नयन करने के लिए परमात्मा के द्वारा प्रदत्त इन्द्रियों को परमात्मा की उपासना में विनियुक्त नहीं करके देह आदि में आत्मा का भ्रम हो जाने के कारण जीवों के विषय प्रावण्य को देखकर परमात्मा उनकी इन्द्रियों का उसी प्रकार निग्रह करता है जिस तरह किसी ऊन्मार्ग पर चलने वाले पुत्र को पिता बेंड़ों में बांध देता है उसी प्रकार परमात्मा द्वारा किये गये इन्द्रियों के निग्रह को संहार कहते हैं।

मूल २७—सृष्ट्यादित्रयमिदं प्रत्येकं चतुर्विधम्।

अनु०—सृष्टि आदि (स्थिति और संहार) ये प्रत्येक चार-चार प्रकार के होते हैं।

छा० ती०—उपर्युक्तानां सृष्टिस्थितिसंहाराणां प्रत्येकेषां चत्वारश्चत्वारो भेदा भवन्ति। तथा चाह भगवान् पराशरः—चतुर्विभागः संसृष्टौ चतुर्धा संस्थितः स्थितौ। प्रलयं च करोत्यन्ते चतुर्भेदो जनार्दनः। (वि० पु० १।२२।२३) इति।

आमोद—उपर्युक्त सृष्टि, स्थिति एवं संहार इन तीनों के चार-चार भेद होते हैं। भगवान् पराशर ने भी कहा है—(वे जनार्दन चार विभाग से सृष्टि के और चार विभाग से ही स्थिति के समय रहते हैं और चार रूप धारण करके ही अन्त में प्रलय करते हैं।

पाठभेद २७—एतत्त्रियमपि प्रत्येकं चतुर्विधम्।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

सूत्र २८–सृष्टौ (प्रसक्तायां) ब्रह्मणः प्रजापतीनां कालस्य सकलजन्तूनां चान्तर्यामी सन् रजोगुणयुक्तस्सृजति ।

अनु०–सृष्टिकाल आने पर ईश्वर; ब्रह्मा, प्रजापतियों, काल तथा सभी जीवों के अन्तर्यामी होकर तथा रजोगुण से युक्त होकर सृष्टि करते हैं ।

छा० तो०–सृष्टिर्द्विधा भवति सद्वारकाद्वारकेति प्रागुक्तम् । इदानीं सद्वारक सृष्टेश्चतुष्प्रकारत्वं प्रतिपादयति । सृष्टिकाले समागते ईश्वरः साक्षाद् ब्रह्माण्डं हिरण्यगर्भं च सृष्ट्वा, सद्वारक सृष्टेश्चतुर्दशभुवनकर्तुं ब्रह्मणोऽन्तर्यामी रूपेण, नित्यं सृष्टिं कुर्वतां प्रजापतीनां, कालस्य, सर्वेषांजीवानाञ्चान्तर्यमी रूपेण स्थितः, रजोगुण विशिष्टः सन् सृष्टिं करोति । इत्थं चतुर्मुख ब्रह्माकृत सृष्टिः, प्रजापतिकृतसृष्टिः, कालकृत सृष्टिः पितृमातृरूपेणजीवकृत सृष्टिश्चेश्वरस्यैव वर्तते । इममेवार्थं प्रत्ययोपदत् भगवान् पराशरः– 'एकेनांशेन ब्रह्माऽसौ भवत्यव्यक्तमूर्तिमान् । मरीचिमिश्राः पतयः प्रजानां चान्यभागशः ॥ (वि० पु० १।२२।२४) कालस्तृतीयस्तस्यांशः सर्वभूतानि चापरः। इत्थं चतुर्धासंसृष्टौ वर्ततेऽसौ रजोगुणः ॥ २५ ॥ इत्यादिना ।

आमोद–पहले यह कहा जा चुका है । सृष्टि दो प्रकार की होती है सद्वारक और अद्वारक । परमात्मा साक्षात् ब्रह्माण्ड

पाठभेद २८–सृष्टौ ब्रह्मणः प्रजापतीनां कालस्य सर्वस्य जगतश्चान्तर्यामी सन् रजोगुणयुक्तः सृजति ।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

और ब्रह्माण्ड के अधिपति ब्रह्मा की सृष्टि करते हैं। इसके पश्चात् की सृष्टि सद्वारक सृष्टि होती है। सद्वारक सृष्टि चार प्रकार की होती है ब्रह्माकृत, नित्यसृष्टिकर्ता प्रजापतिकृत, कालकृत और माता-पिता आदि रूप से जीवकृत। परमात्मा इन सबों के भीतर अन्तर्यामी रूप से स्थित रहकर इन चारो प्रकार की सृष्टियों को स्वयं करते है। भगवान् रजोगुण से युक्त होकर ही इन चारों प्रकार की सृष्टियों को करते हैं। इस बात को भगवान् पराशर (वि० पु० १।२२।२४-२५) में इस प्रकार से कहते हैं-वे अव्यक्त स्वरूप भगवान् अपने एक अंश से ब्रह्मा होते हैं, दूसरे अंश से मरीचि आदि प्रजापति होते हैं तथा तीसरे अंश से काल होते हैं और चौथे अंश से सभी भूतों में (अन्तर्यामी रूप से) स्थित होते हैं।

**मूल २६-स्थितौ (प्रसक्तायां) विष्ण्वादिरूपेणावतीर्य, मन्वादिरूपेणशास्त्राणि प्रवर्त्य, सन्मार्गं प्रदर्श्य, कालस्य सर्वेषाञ्च भूतानामन्तर्यामी सन् सत्त्वगुणयुक्तः स्थापयति।**

अनु०-पालन करते समय ईश्वर विष्णु आदि रूप से अवतार लेकर मनु आदि रूप से शास्त्रों का प्रवर्तन करके सन्मार्ग

पाठभेद २९-स्थितौ विष्ण्वादिरूपेणावतीर्य मन्वादिमुखेन शास्त्रप्रवर्तनं ...त्वा सन्मार्गं दर्शयित्वा कालस्य सर्वभूतानांचान्तर्यामी सन् सत्त्वगुण...क्तः स्थापयति।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

को दिखाकर काल के और सभी प्राणियों के अन्तर्यामी होकर सत्त्वगुण से युक्त होकर पालन करते हैं।

छा० तो०-'येन जातानि जीवन्ति (तै० उ० ३।१) इति श्रुत्यनुसारेण सृष्टस्य जगतः पालनमीश्वर एव चतुष्प्रकारेण करोति, विष्णु रामकृष्णादिरूपेणावतीर्य, साक्षाद्रक्षति, मनुवाल्मीकिपराशर शौनकादिमहर्षीणामन्तर्यामीरूपेणस्थित्वातैः सन्मार्गप्रवर्तकाणिशास्त्राणि कारयित्वा; कालस्यचान्तर्यामीभूत्वा, परस्परं रक्षकाणां जीवानां चान्तर्यामीभूत्वा। इत्थं चतुष्प्रकारेण परमात्मापरिपालयतिजगदिदमखिलम्। रक्षणकरणे ईश्वरः सत्त्वगुणयुक्तो भवति। भगवान् पराशरोऽमीममर्थंसाथं समर्थयामास निम्नांकितैः श्लोकैः-'एकांशेन स्थितो विष्णुः करोति प्रतिपालनम्। मन्वादिरूपश्चान्येन काल-रूपोऽपरेण च। (वि-पु० १।२२।२६) सर्वभूतेषु चान्येन संस्थितः कुरुते स्थितिम्। सत्त्वं गुणं समाश्रित्य जगतः पुरुषोत्तमः ॥ २७ ॥

आमोद-'जिसके द्वारा उत्पन्न हुए जीव रक्षित होकर जीवित रहते हैं' (तै० उ० ३।१) इस श्रुति के अनुसार सृष्ट जगत् की रक्षा परमात्मा चार प्रकार से करते हैं। (१) रामकृष्ण आदि रूप से साक्षात् अवतीर्ण होकर, (२) मनु बाल्मीकि, पराशर, शौनक आदि महर्षियों के हृदय में अन्तर्यामी रूप से स्थित होकर उनके द्वारा सन्मार्ग पर प्रवर्तित करने वाले शास्त्रों का निर्माण कराकर जीवों की रक्षा करने का काम करते हैं। काल के अन्तर्यामी रहकर भी परमात्मा जीवों की रक्षा किया करते हैं,

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

तथा विभिन्न माता, पिता, मित्र आदि रक्षको के अन्तर्यामी बनकर तत्-तत् जीवों से रक्षा करवाते हैं। इस तरह सभी प्रकार से होने वाली रक्षाओं के कारण परमात्मा ही हैं। महर्षि पराशर भी कहते हैं-अपने एक अंश से विष्णु रहकर वे जीवों का पालन करते हैं, दूसरे अंश से वे मनु आदि रूप धारण करते हैं, और तीसरे अंश से कालरूप होकर रक्षा करते हैं तथा चौथे अंश से सभी भूतों में स्थित रहकर सत्त्व गुण को आश्रित करके पुरुषोत्तम जगत् की रक्षा करते हैं। ( वि० पु०१।२२।२६-२७ )।

**सू०-३०संहारे (प्रसक्ते) रूद्रस्य अग्न्यन्तकादीनां कालस्य सकलभूतानां चान्तर्यामी सन् तमोगुणयुक्तस्संहरति ।**

अनु-ईश्वर के संहार में प्रसक्त होने पर वे तमोगुण से युक्त होकर तथा रुद्र अग्नि यमराज आदि, काल, तथा सभी विरोधी जीवों के अन्तर्यामी होकर संहार करते हैं।

छा०तो०-यदेश्वरः संहारकर्मणि प्रवर्तते तदा सः तथा विधि निर्दयकर्मकरणोपयुक्तेन तमोगुणेन युक्तो भूत्वा संहर्तृषु प्रधानस्य रुद्रस्य तदवान्तर संहर्तृणां यमाग्न्यादीनां, कालस्य; परस्परं नाशकानां सर्वभूतानां चान्तर्यामी भवति । तथा चाह महर्षि पराशरः आश्रित्य तमसोवृत्तिमन्तकाले तथा प्रभुः । रुद्रस्वरूपो भगवानेकांशेन भवत्यजः । अग्न्यन्तकादि रूपेण भागेनान्येन वर्तते । कालस्व-

पाठभेद-३० संहारे रुद्रस्याग्न्यादीनां कालस्य सकलभूतानामन्तर्यामी गुणविशिष्टः संहरति ।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

रूपो भागोऽन्यः सर्वभूतानि चापरः। विनाशं कुर्वतस्तस्य चतुर्द्धैव महात्मनः। विभागकल्पना ब्रह्मन् कथ्यते सार्वकालिकी। (वि०-पु० १।२२।२८-३०) चतुर्विध विभाग प्रतिपादनावसरे अंश शब्देनेश्वरस्य प्रकारभूताः ब्रह्माद्यउक्ताः। ब्रह्मादीनामंशत्वम् प्रत्यपीपदन् भगवान् पराशरः निम्नांकितैः श्लोकैः-ब्रह्मादक्षादयः कालस्तथैवाखिलजन्तवः। विभूतयोहरेरेता जगतः सृष्टिहेतवः। विष्णुमन्वादयः कालः सर्वभूतानि च द्विज। स्थितेर्निमित्तभूतस्य विष्णोरेता विभूतयः। रुद्रः कालोन्तकाद्याश्च समस्ताश्चैव जन्तवः। चतुर्धा प्रलये ह्येता जनार्दन विभूतयः। ( वि०पु०१।२२।३१-३३ ) 'विष्णुर्मन्वादयः कालो इत्यादौ विष्णोर्विभूतित्वाभिधानमवतार प्रयुक्तविग्रहपरम्।

आमोदः- जब परमात्मा संहार कर्म में प्रवृत्त होते हैं उस समय वे उस प्रकार के निर्दय कर्म करने के लिए उपयोगी तमोगुण से युक्त होकर संहार कर्ताओं में प्रधान रुद्र के अन्तर्यामी रूप से, रुद्र के पश्चात् अवान्तर संहारकर्ता यम अग्नि आदि के अन्तर्यामी होकर संहारकर्म के सहकारी काल के अन्तर्यामी होकर तथा परस्पर में नाशक जीवों के अन्तर्यामी होकर संहार कर्म को करवाते हैं। इस तरह, रुद्र; अग्नि, यम आदि सहकारी काल, तथा परस्पर में नाशक जीवों द्वारा होने वाले संहार कार्य के भी करने वाले ईश्वर ही हैं। महर्षि पराशर ने भी इसी तरह कहा है - तथा अन्तकाल में वे अजन्मा भगवान

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

तमोगुण की वृत्ति का आश्रय लेकर एक अंश से रुद्ररूप, दूसरे भाग से अग्नि और अन्तकादिरूप; तीसरे से कालरूप और चौथे से सम्पूर्णभूत स्वरूप हो जाते हैं। हे ब्रह्मन्! विनाश करने के लिए उन महात्मा की यह चार प्रकार की सार्वकालिकी विभाग कल्पना कही जाती है। (वि०पु० १।२२।२८-३०) इन चार प्रकार के बिभाग के प्रतिपादन के समय महर्षि पराशर ने अंश शब्द से परमात्मा के प्रकार भूत ब्रह्मा आदि को कहा है। महर्षि पराशर ने विष्णुपुराण के (१।२२।३१-३३) श्लोकों द्वारा ब्रह्मा आदि को परमात्मा का प्रकार सिद्ध करते हुए कहा है- ब्रह्मा, दक्ष आदि प्रजापतिगण, काल तथा समस्त प्राणी ये श्रीहरि की विभूतियां जगत् की सृष्टि के कारण हैं। हे द्विज, विष्णु, मनु आदि, काल और समस्त भूतगण ये जगत् की स्थिति के कारणरूप भगवान् विष्णु की विभूतियां हैं। तथा रुद्र, काल, अन्तकादि और सकल जीव- श्रीजनार्दन की ये चार विभूतियां प्रलय के कारण रूप हैं।

**मू०३१ कांश्चित् सुखिनः कांश्चिद् दुखिनश्च सृजत ईश्वरस्य वैषम्यनैर्घृण्ये प्रसज्येयातामिति चेन्न, कर्मणा हेतुना तथा करणात्; मृद्भक्षकशिशुशिक्षकमातृन्यायेन हित परतया करणाच्च। (माता हि मृदं भक्षयन्तं शिशुं जिह्वायां क्षतकरणेन भीषयति।)**

पाठभेद-३१ कांश्चित्सुखिनः कांश्चिद् दुःखिनश्च सृजत ईश्वरस्य वैषम्य- नैर्घृण्ये स्यातामिति चेत्। कर्महेतुकृत्यकरणान्मृदं भक्षमन्त्याः प्रजाया जिह्वायां चिन्हं कृत्वा विभीषयन् मातृवद्धि तपरेण करणाच्च न स्याताम्।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

अनु०-यदि कोई कहे कि- किसी को सुखी तथा किसी को दुखी बनाने वाले ईश्वर में वैषम्य (पक्षपात) तथा निर्दयत्व नामक दोष आयेंगे; तो यह कहना इसलिए उचित नहीं है कि परमात्मा जीवों के कर्मों के अनुसार उन्हें, सुखी तथा दुखी (मिट्टी खाने वाले बच्चे को डराकर कल्याण करने के इच्छा से शिक्षा देने वाली माता के समान) बनाते हैं। माता मिट्टी खाने वाले बच्चे को जीभपर रेखाखींच कर उसे डराती है।

छा०तो०-यदि कश्चन शंकेत-परमात्मनि पक्षपात निर्दयत्वयोः सत्वात् परमात्मा अखिलहेय प्रत्यनिक इति न वक्तुं शक्यते। देवमनुष्यस्थावरात्मानोत्कृष्टमध्यमापकृष्टसृष्ट्या पक्षपातः परमात्मनि सिद्धयति। अतिघोर दुःखयोगं करणान्नैर्घृण्यं च परमात्मे न्यवर्जनीयम्। इति- तन्नोचितम् परमात्मा सृज्यमान देवादि क्षेत्रज्ञानां कर्मसापेक्षः सन् विषमां सृष्टिं करोति, 'साधुकारीसाधुर्भवति पापकारीपापो भवति, पुण्यः पुण्येन कर्मणा भवति; पापः पापेन कर्मणा' (बृ०उ० ६।४।५) इति श्रुतिरपि जीवानां देवादि शरीरयागं तेषां कर्म सापेक्षमेव दर्शयति। भगवान् पराशरोऽपि निमित्तमात्र मेवाऽसौ सृज्यशक्तयः। निमित्तमात्रं मुक्त्वैव नान्यत्किञ्चिदपेक्षते। नीयते तपतां श्रेष्ठ स्वशक्त्या वस्तु वस्तुताम् (वि०पु० १।४। ५१-५२) इति श्लोके सृष्टेः वैषम्ये जीवानां कर्माणि कारणत्वेन स्मरति। इमं सकलमर्थसमूहं-'वैषम्य नैघृण्ये न सापेक्षत्वात् तथाहि दर्शयति।' (शा०मी० २।१।३४) इति सूत्रे भगवान्

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

बादरायणोऽपि सस्मार। श्रीपरशरभट्टस्वामिनोऽपि श्रीरङ्ग राजस्तवस्योत्तरशतके आहुः 'निम्नोन्नतञ्च करुणञ्च जगद्विचित्रं कर्मव्यपेक्ष्य सृजतस्तव रङ्गशेषिन्। वैषम्य निर्घृणतयोर्न खलु प्रसक्तिः तद्ब्रह्मसूत्र सचिवाः श्रुतयोगृणन्ति। ( रङ्गराजस्तव उत्तरशतक ४२ ) अयमाशयः जीवानां भोगप्रावण्यमपेक्ष्य तान् सत्पथि प्रवर्तनाय तेभ्य उच्चावचयोनि ददाति। यथा मृत्तिका भक्षयन्तं शिशुं तस्य जिह्वोपर रेखां कृत्वा तं भीषयति, येन भीतः सः मृद्भक्षणं त्यजेत। तथैव परमात्माऽपि जीवं दुखिनं कृत्वा तं शिक्षयति सत्पथि आगन्तुम्।

आमोदः—यदि कोई कहे कि परमात्मा को सभी दोषों से रहित इसलिए नहीं माना जा सकता है कि उनमें दो दोष विद्यमान् दिखायी पड़ते हैं। वे हैं पक्षपात और निर्दयता। पक्षपात के ही कारण परमात्मा उत्तमदेव, मध्यममनुष्य, तथा अधम स्थावरों की सृष्टि करते हैं। किञ्च-निर्दयता से युक्त होने के कारण परमात्मा जगत् को दुखबहुल बनाते हैं। यदि वे दया सागर होते तो जगत् को केवल सुखमय बनाते ? तो इसप्रकार की शंका इसलिए उचित नहीं है। कि परमात्मा जीवों के अच्छे बुरे कर्मों को देखकर उनके कर्मानुसार सुखोत्तर देवयोनि, सुख दुख मिश्र मानवयोनि, दुखोत्तर स्थावर योनि; प्रदान करते हैं तथा उन्हें सुखी एवं दुखी बनाते हैं। जिससे वे सन्मार्ग पर आ सके। श्रुति भी देवमनुष्यादि योनियों का कारण जीवों के कर्म

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

को बतलाती हुई कहती है—साधुकर्म को करने वाला सद्योनियों को पाता है पाप कर्म को करने वाला जीव पापी योनियों को प्राप्त करता है। पुण्यकर्म से जीव पुण्यवान् ( देव आदि ) होता है, और पाप कर्मों को करने से पापी।' ( बृ० उ० ४।५ ) भगवान् पराशर भी जीवों की अच्छी बुरी योनियों की प्राप्ति का कारण उनके कर्म को बतलाते हुए कहते हैं—'सृष्टि की रचना में भगवान् तो केवल निमित्तमात्र ही हैं क्योंकि उसकी प्रधान कारण तो सृज्य पदार्थों की शक्तियाँ ही हैं। हे तपस्वियों में श्रेष्ठ मैत्रेय। वस्तुओं की रचना में निमित्तमात्र को छोड़कर और किसी बात की आवश्यकता भी नहीं हैं, क्योंकि वस्तु तो अपनी ही शक्ति से वस्तुता को प्राप्त कर जातीं है। भगवान् वादरायण ने इस सभी अर्थ समूह को—( शा० मी० २।१।३४ ) में इस प्रकार से कहा है—जगत् के स्रष्टा परमात्मा में पक्षपात और निर्दयत्व दोष इसलिए नहीं लग सकते है कि विषम सृष्टि तथा दुःखबहुल सृष्टिकी रचना परमात्मा जीवों द्वारा पूर्वकृत कर्म सापेक्ष होकर करते है। इस अर्थ का प्रतिपादन ( बृ० उ० ६।४।५ ) श्रुति विष्णु पुराण (१।४।५१–५२) में महर्षि पराशर करते हैं। श्री पराशर-भट्टर स्वामी श्रीरङ्गराजस्तव उत्तर शतक श्लो.४२ में भी लिखते हैं-हे श्री रङ्गधाम के शेषी प्रभो ! नीचा, ऊँचा, तथा दुःख पूर्ण जगत् की सृष्टि आप जीवों के पूर्वकृत कर्म सापेक्ष होकर करते हैं, अतएव आपमें पक्षपात तथा निर्दयत्व दोष की प्रसक्ति नहीं

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

हो सकती है, इस अर्थ का प्रतिपादन शा० मी० २।१।३४ सूत्र के विषयभूत श्रुतियां करती हैं ।

कहने का अभिप्राय है कि जीवों की विषयों में प्रवणता देखकर उन्हें सन्मार्ग पर प्रवर्तित करने के लिए परमात्मा उन जीवों के पूर्वकृत कर्मों के अनुसार उन्हें देवादि सद्योनियों को अथवा तिर्यगादि दुखोत्तर एवं असद् योनियों को प्रदान करते रहते हैं । जिस तरह कोई माता अपने मिट्टी खाने वाले बच्चे को मिट्टी खाना छुड़ाने के लिए उनके जीभ पर रेखा करके उसे डराती है, उसी तरह परमात्मा भी जीवों का कल्याण करने की इच्छा से उन्हें दुःखोत्तर योनि प्रदान करते हैं ।

सू०–अयं च "मुन्नीर्ञालम्पडैत्तवेम्मुहिल्वण्णने" ( स० गी० ३।२।१ ) इत्युक्त प्रकारेण विग्रह विशिष्टस्सन् सृष्ट्यादिकं करोति ।

अनु०–यह ( ईश्वर ) हे बादल के समान श्याम वर्ण के गात्र वाले हमारे प्रभो ! आप सागर से आवृत पृथिवी की सृष्टि करते हैं' ( स० गी० ३।२।१ ) गाथोक्त प्रकार से विग्रह (शरीर) से युक्त होकर सृष्टि आदि करते हैं ।

छा० तो०–तत्र परमात्मनो विलक्षणविग्रहयुक्तत्वं वक्तुं प्रमाण रूपेण श्री शठकोप सूरेः 'मुन्नीर्ञालम्पडैत्तवेम्मुहिल्वण्णने' ( स०

---

पाठभेद ३२– अयञ्च त्रिविधजलयुक्तां पृथिवीं संसर्ज मेघवर्ण इत्युक्तप्रकारेण सविग्रहः सृष्ट्यादिकं करोतीत्यर्थः ।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

गी० ३।२।१ ) गाथामुदाहरति । अस्याः गाथाया अनुवादं श्रीकाञ्ची प्रतिवादिभयंकरमठाधीश्वरा श्री मदनन्ताचार्य स्वामिनः 'अम्भोधिसंवृतमहीतलसर्गकारिन्, अस्मत् प्रभो जलदसन्निभदिव्यगात्र!) इत्यकार्षुः ।' अस्या गाथायाः व्याख्या प्रसङ्गे तत्त्वत्रय व्याख्यायां श्री मद्वरवर मुनीन्द्रै उक्तम् यत् यद्यपि मेघवर्णः इतिपदस्य व्याख्यानम् औदार्यपरम् अकार्षु तथापि नील मेघवर्णसान्निभविलक्षणविग्रहविशिष्ट रूपार्थं स्वीकारेऽपि नास्ति काचित् क्षतिः, योजनानान्तरस्य योजनान्तरेणावाधितत्वात् । श्रीमद्गोवर्धनरङ्गाचार्यस्वामिनः-त्रिविधजलयुक्तां पृथिवींससर्ज मेघवर्णः इति । अस्या गाथाया अनुवादमकार्षु । अत्र त्रिविधजलपदेन-नदीजल, वर्षजल-कूपजलानि स्वीकर्तव्यानि ।

आमादः-भगवान् के विलक्षण विग्रहयुक्तता की सिद्धि करने के लिए ग्रन्थकार श्री शठकोप सूरि प्रणीत सहस्रगीति के ३।२।१ गाथाके प्रथमपाद को प्रमाण रूप से उद्धृत करते हैं । इसगाथा का संस्कृतानुवाद करते हुए काञ्ची प्रतिवादि भयंकर मठाधीश्वर श्रीमदनन्ताचार्य स्वामी लिखते हैं- अम्भोधि संवृत इत्यादि- अर्थात् हे मेघ के समान विलक्षण विग्रह विशिष्ट सागर से आवृत पृथिवी की सृष्टि करने वाले हमारे प्रभो ! श्रीमद् वरवरमुनीन्द्र इस गाथा के मेघ वर्ण शब्द के विषय में लिखते हैं कि कृष्णपाद स्वामी प्रभृति पूर्वाचर्यों ने मेघवर्ण शब्द की व्याख्या औदार्य परक की है, किन्तु उसको मेघवर्ण सदृश विल-

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

क्षण विग्रह विशिष्ट अर्थं मानने में भी कोई आपत्ति नहीं। क्योंकि एक प्रकार के अर्थ को करने से दूसरे प्रकार के अर्थ की योजना से कोई विरोध नहीं होता है। श्री लोकाचार्य स्वामी ने भी यहां इस पद का मेघवर्ण सदृश विग्रह विशिष्ट रूप ही अर्थ माना हैं। श्रीगोवर्धन रङ्गाचार्य स्वामी जी त्रिविध जलयुक्तां पृथिवीं ससर्ज मेघवर्णः' इस गाथा का अनुवाद किया है! यहां पर त्रिविधजल का "नदीजल, वर्षाजल और कूपजल।" अभिप्राय है।

मू०—३३-विग्रहश्च स्वरूपाद्गुणेभ्यश्चात्यन्ताभिमतः, स्वानुरूपः नित्यः; एकरूपः, शुद्धसत्त्वात्मकः, चेतनदेहवत् ज्ञानमयस्य स्वरूपस्याच्छादनमकुर्वन् माणिक्यमयकरण्डक स्वान्तर्निहितस्यकार्तस्वरस्येवस्वर्णच्छायस्य दिव्यात्मस्वरूपस्य प्रकाशकः, निरवधिकतेजोरूपः, सौकुमार्यादिकल्याणगुणगणनिधिः योगिध्येयः, सकलजनमोहनः, समस्तभोगवैराग्यजनकः, नित्यमुक्तानुभाव्य, उत्फुल्लपंकज सुगन्धिमहातटाकवत्सकलतापहरः, अनन्तावतारकन्दभूतः। सर्वरक्षकः सर्वाश्रयभूतः, अस्त्रभूषणभूषितश्च।

अनु०-ईश्वर का दिव्यमंगलविग्रह स्वरूपतः एवं गुणतः अत्यन्त अभिमत, ईश्वर के स्वरूपानुरूप, नित्य, सदा एक सदृश रहने

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

वाला तथा शुद्ध सत्त्वगुण युक्त है । यह जीव के शरीर के समान ज्ञानमय स्वरूप का आच्छादक नहीं है । जिस तरह भीतर रखे गये सुवर्ण को माणिक्यमय पात्र (डिब्बा) उसको प्रकाशित करता है उसी तरह परमात्मा का शरीर स्वर्ण के समान देदीप्यमान दिव्य आत्मा के स्वरूप का प्रकाशक है । यह सीमातीत तेज स्वरूप सौकुमार्य आदि कल्याण गुण समूह का आश्रय, योगियों द्वारा, ध्यान किये जाने के योग्य, सभी जीवों को मोहित करने वाला सभी प्रकार के भोगों से वैराग्यको उत्पन्न कर देने वाला नित्य तथा मुक्त जीवों द्वारा अनुभव किया जाने वाला, जिस तरह खिले कमलों के सुगन्धि से पूर्ण महा सरोवर सभी संतापों को दूर कर देता है, उसी तरह सभी प्राणियों के संतापों को दूर करने वाला, ईश्वर के अनन्त अवतारों का मूल, सबों का रक्षक, सबों के आश्रय, तथा अस्त्रों तथा भूषणों से विभूषित है ।

छा०तो०– इदानीं परमात्मनः दिव्यमंगल विग्रहवर्णयवि- विग्रहश्चेत्यादिना– परमात्मना स्वेच्छयैवाभिमतगुणरूपयुक्त शरीरग्रहणात् '[illegible]च्छागृहीताभिमतोरुदेहः' इति सूक्त्यनुसारेण

पाठभेद–३३ विग्रहश्च स्वरूपगुणेभ्योऽत्यन्ताभिमतः स्वानुरूपो नित्‍[illegible] एकरूपः शुद्धसत्वात्मकश्चेतनदेहवज्ज्ञानमयस्य स्वरूपस्याऽऽच्छादनमकुर्वन् माणिक्यमयपात्रे स्थापितसुवर्णवत् स्वर्णरूप दिव्यात्मस्वरूपस्य प्रकाशक[illegible] निरवधिकतेजो रूपः सौकुमार्यादिकल्याणगुणगणनिधिर्योगि ध्येयः सकलज[illegible] गन्मोदनस्समस्तभोग्यवैराग्य जनको नित्यमुक्तानुभाव्यो वासनातटाक[illegible]

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

च परमात्मनश्श्रीविग्रहः स्वरूपतो गुणतश्च अत्यन्ताभिमतो वर्तते। परमात्मविग्रहेऽननुरूपतालेशोऽपि नहि विद्यत इत्यभिव्यनक्ति स्वानुरूप शब्दः।

न चावयवसंबन्धवत्तामनित्यत्वत्परमात्म विगहस्याप्यनित्यत्वमाशङ्कनीयम्। अवयवारब्धत्वस्यैवानित्यत्वप्रयोजकात्। अवयवसंबन्धस्यानित्यत्वप्रयोजकतास्वीकारे करचरणादिसंबन्धवत आत्मनोऽप्यनित्यत्वप्रसक्तेः। परमात्मविग्रहस्यचावयवारब्धत्वेप्रमाणाभावात् परमात्मविग्रहस्यनित्यत्वस्वीकारेनास्ति विरोधलेशोऽपि। जीवानां जरायुत्वत्वबालत्वादिविकारयुक्त शरीरवदभूय सर्वदैकरूपः परमात्म विग्रहः। राजस्तमसोलेशरहितत्वात् शुद्ध सत्त्वगुणयुक्तः। 'न तस्य प्राकृतामूर्तिर्मेदोमांसास्थिसंभवेति स्मार्तमत्रप्रमाणम्। यथा जीवानां शरीरं ज्ञानमयस्यात्मस्वरूपस्याच्छादकं भवति तथा नास्तीश्वर शरीरमपितु येन प्रकारेण माणिमयं करण्डकं आभ्यन्तरेनिहित कार्तस्वरं प्रकाशयति तथैव परमात्मनोविग्रहः सुवर्णच्छायमात्म स्वरूपप्रकाशयति। आत्मनस्सुवर्णत्व कथनमतिरमणीयत्वात्। इत्थंभूवः परमात्मविग्रहः सीमावीततेजोरूपो वर्तते। अयमभिप्रायः यद्यपि नित्यमुक्तानामपि शरीरं तेजोरूपं वर्तते तथापि आदित्यसमक्ष खद्योतस्यप्रकाशवत् परमात्मशरीर समक्षम् नित्यमुक्तानां सीमितं शरीरं खद्योतकल्पं प्रकाशते। 'औजल्य सौन्दर्य सौगन्ध्य

सकलतापहरोऽनन्तावतारकन्दं सर्वरक्षकः सर्वाऽपाश्रयोऽस्त्रभुषण भूषितस्तिष्ठति।

सौकुमार्यं लावण्य–यौवनाद्यनन्तगुणनिधिदिव्यरूप । ( शरणागति-गद्य५) इत्यादिकोक्तागुणाः "सौकुमार्यादीत्यादावादिपदेन ग्राह्याः । परमयोगिभिः शुभाश्रयतया ध्येय ईश्वरविग्रहः– 'कान्तत्यान्वामृते देवि सर्वयज्ञमयं वपुः । अध्यास्ते देवदेवस्य योगिचिन्त्यं गदाभृतः । ( वि०पु०१।) इति स्मार्तं चात्रनिदर्शनम् । 'रूपौदार्यं गुणैः पुंसां दृष्टि चित्तापहारिणम् ।'(वा०रा०अयो०का०) इत्युक्त्यनुसारेण ज्ञाज्ञयोस्स-मानरूपेण स्वत्रैलक्षण्येन चित्ताकर्षकोऽस्ति परमात्मविग्रहः । 'परमा-त्मनियोरक्तो विरक्तोऽपरमात्मनि' इत्यनुसारेण स्वमनोज्ञतातिशयतया दृष्टवतां सर्वेषां स्वेतरसमस्तभोग्येभ्यो वैराग्यं जनयति परमात्म विग्रहः । 'सदा पश्यन्ति सूरयः' इत्यनुसारेण अपरिच्छिन्न ज्ञान गुणं नित्यजीवैः आविर्भूत गुणाष्टकत्वादपरिच्छिन्न ज्ञानवद्भि-र्मुक्तैश्चानुभाव्यस्सः । यथा विकसितपद्म परागसुगन्धिपरिपूर्णो महासागरः सर्वागतानां सर्वेषां घर्मश्रान्तिभिस्संतप्तानां जावानां सन्तापपनोदनं करोति तथैव परमात्मविग्रहः सर्वेषांत्रिविधसंता पसन्तप्तानां स्वाश्रितानां सन्तापमपाकरोति । उपर्युक्तगुणगणवि-शिष्टो विलक्षणः परमात्म विग्रह एव भगवतः रामकृष्णवाम-नृसिंहादिरूपेणावतरणस्य मूलम् 'प्रकृतिं स्वामधिष्ठाय संभवाम्या-त्ममायया' ( भ०गी० ४।६ ) इत्याहस्वयमेव भगवान् । 'आ-जिज्ञासुरर्थार्थी ज्ञानी च भरतर्षभ ( भ०गी०७।१६ ) इत्यनुसारे- सर्वेषां स्वाश्रितानां जीवानां रक्षकः 'पादोऽस्यविश्वाभूता-त्रिपादस्यामृतंदिवि' ( वा० सं० ३१।६ ) इत्यनुसारेण लीं-

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

त्रिपाद् विभूत्योराश्रय अस्त्रभूषणाध्याय उक्तैरस्त्रभूषणैर्भूषितश्च । तथा चोक्तमस्त्रभूषणाध्याये—

'आत्मानमस्य जगतो निर्लेपमगुणामलम् ।
बिभर्ति कौस्तुभमणिस्वरूपं भगवान् हरिः ॥ (वि०पु०१।२२।६८)
श्रीवत्ससंस्थानधरमनन्तेन समाश्रितम् ।
प्रधानं बुद्धिरप्यास्ते गदारूपेण माधवे ॥६९॥
भूतादिमिन्द्रियादिञ्च द्विधाहंकारमीश्वरः ।
बिभर्तिशंखरूपेणशार्ङ्गरूपेण च स्थितम् ॥७०॥
चलत्स्वरूपमत्यन्तं जवेनान्तरितानिलम् ।
चक्रस्वरूपं च मनो धत्ते विष्णुकरे स्थितम् ॥७१॥
पञ्चरुपा तु या माला वैजयन्ती गदाभृतः ।
सा भूतहेतुसंघाता भूतमाला च वै द्विज ॥७२॥
यानीन्द्रियाण्यशेषाणि बुद्धिकर्मात्मकानि वै ।
शररूपाण्यशेषाणि तानि धत्ते जनार्दनः ॥७३॥
बिभर्तियच्चासिरत्नमच्युतोऽत्यन्त निर्मलम् ।
विद्यामयं तु तज्ज्ञानमविद्याकोश संस्थितम् ॥७४॥ इति ।

आमोद–अब ग्रन्थकार 'विग्रहश्च' इत्यादिग्रन्थ के द्वारा परमात्मा के दिव्यमंगलविग्रह का वर्णन करते हैं । परमात्मा अपनी इच्छानुसार ही अनुकूल स्वरूप एवं गुण से विशिष्ट शरीर को धारण करते हैं तथा—अपने अभिमत महान शरीर को अपनी इच्छानुसार धारण करने वाले-इस सूक्ति के अनुसार परमात्मा

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

का श्रीविग्रह अत्यन्त अभिमत गुणों एवं रूपों से युक्त है। स्वरूप शब्द के द्वारा ग्रन्थकार ने बताया कि परमात्मा के श्रीविग्रह में अननुरूपता का लेश भी नहीं है। परमात्मा का शरीर नित्य है। यदि कोई कहे कि जो-जो अवयव सम्बन्धयुक्त वस्तु होती है वह-वह अनित्य होती है; अतएव अवयव सम्बन्धयुक्त होने के कारण परमात्मा के शरीर को भी अनित्य मानना चाहिये; तो इस तरह का कहना इसलिए उचित नहीं है कि-अवयव सम्बन्ध अनित्यता का कारण नहीं होता है अपितु वह वस्तु अनित्य होती है जो अवयवों से बनी है। अवयव सम्बन्ध को अनित्यता का प्रयोजक मानने पर कर चरण आदि अवयवों के सम्बन्ध से युक्त आत्मा को भी अनित्य मानना होगा। परमात्मा का शरीर अवयवों के द्वारा बना है, इसमें कोई प्रमाण नहीं है, अतएव परमात्मा के शरीर को नित्य मानने में कोई विरोध नहीं है। परमात्मा के शरीर में रजोगुण एवं तमोगुण का लेश भी नहीं है, अतएव वह शुद्ध सत्त्वगुण युक्त है। जीवों के शरीर के समान जरा, युवत्व, बालत्व आदि विकारों से युक्त नहीं होकर परमात्मा का शरीर सदा एक समान बना रहता है। जिस तरह जीवों का शरीर ज्ञानमय आत्मा के स्वरूप का आच्छादक होता है; उस प्रकार का परमात्मा का शरीर आत्मा के स्वरूप का आच्छादक नहीं है, अपितु जिस तरह माणिक्य निर्मित डिब्बा अपने भीतर रहने वाले अत्यन्त मनोहर सुवर्ण के स्वरूप का प्रकाशन करता

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

रहता है, उसी प्रकार परमात्मा का शरीर अत्यन्त रमणीय परमात्मा के स्वरूप को प्रकाशित करता रहता है। यहां पर आत्मा को सुवर्ण इसलिए कहा गया है कि वह अत्यन्त रमणीय है। इस तरह का परमात्मा का श्रीविग्रह सीमातीत तेजः गुण सम्पन्न है। इस कथन का अभिप्राय है कि यद्यपि नित्य-मुक्त जीवों का भी शरीर तेजोमय है, किन्तु उन सबों का स्वरूप सीमित है। जिस तरह आदित्य के सामने जुगनू का प्रकाश नहीं चमकता है, उसी प्रकार परमात्मा के सीमातीत तेजोमय शरीर के समक्ष नित्यमुक्तों का तेजोमय शरीर खद्योत के समान प्रकाशित होता है। 'सौकुमार्यादि' के 'आदि' से–हे औजल्य, सौन्दर्य सौगन्ध्य, सौकुमार्य, लावण्य, तथा यौवन आदि अनन्त गुणों के आकर स्वरूप दिव्यरूप वाले भगवान्!' इस शरणागति गद्य ५– में कहे गये गुणों का ग्रहण करना चाहिए; ईश्वर का विग्रह श्रेष्ठ योनियों द्वारा शुभाश्रयरूप से ध्येय हैं। हे श्रीदेवी! आपको छोड़कर कौन सी अन्यस्त्री, सर्वयज्ञमय योगियों द्वारा ध्येय भगवान् विष्णु के शरीर को अपना अधिष्ठान बना सकती है।' इसवाक्य में इन्द्र ने भगवान् के श्री विग्रह को योगिचिन्त्य बतलाया है। 'रूप, औदार्य तथा गुणों की उदारता के द्वारा भगवान रामभद्र के लोगों की दृष्टि तथा चित्त को चुरा लेने वाले श्री विग्रह को' (वा०रा० अयो० का.) इस उक्ति के अनुसार अपनी विलक्षणता के द्वारा जड़ चेतन सबों के चित्त को आकर्षित कर लेने वाला है

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

भगवान् का श्री विग्रह। जिसका मन परमात्मा में लगा हुआ है, वह परमात्म व्यतिरिक्त सभी वस्तुओं से विरक्त हो जाता है।' इस सूक्ति के अनुसार अपनी मनोज्ञतातिशय्य के द्वारा अपने सभी दर्शकों के मनमें स्वेतर समस्त भोग्य पदार्थों के प्रति विराग पैदा कर देता है भगवान् का श्री विग्रह। 'मुक्त एवं नित्य जीव भगवान् के श्री विग्रह का सदा साक्षात्कार करते रहते हैं'-के अनुसार भगवान् का श्री विग्रह सदा आविर्भूत गुणाष्टक सम्पन्न नित्य जीवों तथा मुक्ति के पश्चात् आविर्भूत गुणाष्टक सम्पन्न मुक्त जीवों के अनुभव का विषय है। जिस तरह विकसित कमल पुष्पों के पराग की सुगन्धि से परिपूर्ण महासरोवर समागत सभी धर्मसन्तप्तों के संताप को दूरकर उन्हें आनन्दित करता है उसी तरह परमात्मा के आश्रित सभी जीवों के दुःखत्रयाभिताप उनके श्री विग्रह का दर्शन कर दूर हो जाता है। उपर्युक्त गुणगणों से विशिष्ट परमात्मा का विलक्षण श्री विग्रह ही भगवान् के रामकृष्ण आदि सभी अवतारों का मूल है। भगवान् का यही श्री विग्रह अ... आश्रित तथा आर्त, जिज्ञासु अर्थार्थी तथा ज्ञानी आदि उपास... का रक्षक तथा लीला विभूति एवं नित्यविभूति का आश्रय ... परमात्मा का श्री विग्रह अस्त्र भूषणाध्याय में प्रोक्त अस्त्रों ... भूषणों से विभूषित है। अस्त्रभूषणाध्याय में भगवान् के भूषण... अस्त्रों तथा भूषणों का इस प्रकार वर्णन है-इस जगत् के ...

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

